# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

राजस्थान राज्य द्वारा प्रकाशित

सामान्यत अखिल भारतीय तथा विशेषत' राजस्थानदेशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, राजस्थानी, हिन्दी आदि भाषानिबद्ध
विविध वाङ्मयप्रकाशिनी विशिष्ट ग्रन्थावलि

*प्रधान सम्पादक*

**पद्मश्री जिनविजय मुनि, पुरातत्त्वाचार्य**

सम्मान्य सचालक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर,
ऑनरेरि मेम्बर ऑफ जर्मन ओरिएन्टल सोसाइटी, जर्मनी,
निवृत्त सम्मान्य नियामक ( ऑनरेरि डायरेक्टर ),
भारतीय विद्याभवन, बम्बई, प्रधान सम्पादक,
सिंघी जैन ग्रन्थमाला, इत्यादि

**ग्रन्थाङ्क ६७**

**कविया करणीदानजी चारण कृत**

# सूरजप्रकास

**भाग ३**


प्रकाशक

राजस्थान राज्याज्ञानुसार

**सञ्चालक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान**

जोधपुर ( राजस्थान )

कविया करणीदानजी चारण कृत

# सूरजप्रकास

## भाग ३


सम्पादक

श्री सीताराम लालस

वृहत् राजस्थानी शब्दकोशके कर्ता



प्रकाशनकर्त्ता

राजस्थान राज्याज्ञानुसार

सञ्चालक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

जोधपुर ( राजस्थान )

| | | |
|---|---|---|
| विक्रमाब्द २०२० | भारतराष्ट्रीय शकाब्द १८८५ | खिस्ताब्द १९६३ |
| प्रथमावृत्ति १००० | | मूल्य– ९ ७५ |

मुद्रक– श्री हरिप्रसाद पारीक, साधना प्रेस, जोधपुर ।

RAJASTHAN PURATANA GRNATHAMALA

PUBLISHED BY THE GOVERNMENT OF RAJASTHAN

A series devoted to the Publication of Samskrit, Prakrit, Apabhramsa, Old Rajasthani-Gujarati and Old Hindi works pertaining to India in general and Rajasthan in particular

* *

GENERAL EDITOR

PADMASHREE JINVIJAYA MUNI, PURATATTVACHARYA

Honorary Director, Rajasthan Oriental Research Institute, Jodhpur; Honorary Member of the German Oriental Society, Germany; Retired Honorary Director, Bharatiya Vidya Bhawan, Bombay, General Editor, Singhi Jain Series etc. etc.

* *

NO. 67

# SOORAJPRAKAS

of

Kaviya Karnidanji

* * *

*Published*

*Under the Orders of the Government of Rajasthan*

*By*

The Hon Director, Rajasthan Prachya Vidya Pratisthana

( Rajasthan Oriental Research Institute )

JODHPUR ( RAJASTHAN )

# सञ्चालकीय वक्तव्य

कविया करणीदानजी कृत "सूरजप्रकास" नामक महाकाव्य के प्रथम और द्वितीय भाग क्रमश सन् १९६१ और १९६२ में राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला के ५६वे एव ५७वे ग्रन्थाङ्को के रूप मे प्रकाशित किए जा चुके है। प्रस्तुत प्रकाशन के रूप मे "सूरजप्रकास" का तृतीय एव अन्तिम भाग उत्सुक पाठकों के सम्मुख पहुँच रहा है।

"सूरजप्रकास" के प्रस्तुत भाग मे जोधपुर के महाराजा अभयसिंह और सरबुलन्दखा के मध्य हुए अहमदाबाद के युद्ध का विस्तृत और काव्यात्मक वर्णन है। सरबुलन्द ने युद्ध के प्रारम्भ मे तीन दिन पर्यंत नगर में रहते हुए महाराजा की सेना पर भयकर गोलाबारी की। तदुपरान्त चौथे दिन वह मैदान मे आ कर महाराजा की सेना से लडा और उसी दिन अपनी पराजय जान कर पुन नगर की ओर भाग गया। महाराजा ने तुरन्त ही सरबुलन्द का दमन कर अपनी विजय-घोषणा की। कवि ने युद्ध मे भाग लेने वाले अनेक प्रमुख योद्धाओ का नामोल्लेख करते हुए उनकी वीरता का ओजस्वी वर्णन किया है जिससे काव्य का इतिहास की दृष्टि से भी महत्त्व हो गया है।

"सूरजप्रकास" के निम्नलिखित छन्द से प्रकट होता है कि महाराजा अभयसिंह की अहमदाबाद-विजय सवत् १७८७ की विजय-दशमी, शनिवार के दिन हुई थी और युद्ध मे प्रत्यक्ष दर्शन एव अनुभव के आधार पर महाकवि ने एक ही वर्ष मे इस महाकाव्य को पूर्ण कर लिया था और ग्रन्थ का परिमाण साढे सात हजार अनुष्टुप् श्लोकात्मक है।

सत्रैसै समत सत्यासियै, विजैदसमी सनि जीत।
वदि कातिक गुण वरणियौ, दसमी वार अदीत ॥
वणियौ गुण इक वरस विच, उकति अरथ अणपार।
छव अनुस्टुप करिउ जन, सत पच सात हजार ॥

'अभा'तणी सुभ नजर अति, वधि छक सुकवि विधान।
कुरव दांन लहियौ अधिक, कहियौ करणीदांन ॥

वृहत् राजस्थानी शब्द-कोष के कर्ता विद्वद्वर्य्य श्री सीतारामजी लाळस ने "सूरजप्रकास" जैसे महाकाव्य का सम्पादन विशेष मनोयोग एवं परिश्रमपूर्वक किया है। विद्वान् सम्पादकजी ने परिशिष्ट और भूमिका मे ग्रन्थ सम्बन्धी आवश्यक ज्ञातव्य भी विस्तार से पाठको की सुविधा के लिए लिखे हैं तदर्थ सम्पादकजी को हम हार्दिक धन्यवाद देते है।

राजस्थानी भाषा के प्रस्तुत महाकाव्य का प्रकाशन भारत सरकार के वैज्ञानिक और सास्कृतिक मन्त्रालय के आर्थिक सहयोग से आधुनिक भारतीय भाषा विकास योजना के अन्तर्गत हुआ है। तदर्थ हम भारत सरकार के प्रति आभार प्रकट करते है।

इस ग्रन्थ मे प्रकाशनार्थ कविया करणीदानजी का चित्र महाराजा साहिब जोधपुर के निजी ग्रन्थ-भण्डार पुस्तक-प्रकाश मे से ठाकुर श्री जयकृतसिहजी, एडमिनिस्ट्रेटर के सौजन्य से और महाराजा अभयसिंहजी का चित्र राजस्थानी-शोध-सस्थान जोधपुर, से इसके सञ्चालक श्री नारायणसिंहजी भाटी के सौजन्य से प्राप्त हुआ है जिसके लिए हम दोनो ही महानुभावों को धन्यवाद देते है।

श्रीकृष्ण जन्माष्टमी,
स० २०२०, जोधपुर।

मुनि जिनविजय
सम्मान्य सञ्चालक,
राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान,
जोधपुर।



# विषय - सूची

# भूमिका

"सूरज प्रकास" की रचना जोधपुर-नरेश महाराजा अभयसिह राठौड के दरबारी कवि कविराजा करणीदान ने ऐतिहासिक दृष्टिकोण से की। ग्रन्थ में भारत की प्राचीन परम्परा को ध्यान मे रखते हुए मध्यकालीन सस्कृति के अन्तर्गत वीरता आदि का राजस्थानी भापा के आकर्षक छदो मे अनूठा प्रदर्शन है। सपूर्ण ग्रथ मे वर्णन ऐसा धाराप्रवाह चलता है कि जिससे पाठको की उत्कण्ठा निरन्तर अग्रसर होती जाती है। कवि महोदय ने यत्र-तत्र अपने पाण्डित्य का प्रदर्शन ऐसी दक्षता से किया है कि प्राय कही पर भी मूल कथा से क्रम नही टूटा है।

### कथानक

सर्व प्रथम मगलाचरण मे गणेश, सरस्वती, शिव, सूर्य तथा विष्णु की स्तुति की है। चूंकि राठौड सूर्यवशी है, अत ग्रथारम्भ मे सूर्यवशी राजा इक्ष्वाकु से वशावली प्रारम्भ करके राजा दशरथ के पश्चात् रामायण का सक्षिप्त वर्णन किया तदनन्तर श्रीराम के पुत्र कुश से राजा पुज तक की वशावली का वर्णन करने के पश्चात् राजा पुज के तेरह पुत्रो का विवरण दिया है जिनसे राठौडो की तेरह शाखाएँ निकली हैं। पुज के ज्येष्ठ पुत्र धर्मबिम्ब की चौथी पीढ़ी मे कन्नौज के राजा जयचद राठौड का उल्लेख किया है जो इतिहास-प्रसिद्ध पृथ्वीराज चौहान का समकालीन था, तथा इसी जयचद की चौथी पीढी मे राव सीहा हुआ। सीहा के पुत्र आसथान ने गोहिलो को पराजित करके खेड (मारवाड) पर अधिकार कर लिया था।

तत्पश्चात् रचयिता ने आसथानजी के वशजो का क्रमश इतिवृत्त लिखा है जिसके अन्तर्गत कई वीरता की घटनायें हैं। इसी वश मे राव चूडा, राव रिडमल, राव जोधा (जोधपुर नगर का सस्थापक), राव सूजा, राव गाँगा, राव मालदेव तथा राजा उदयसिह के सक्षिप्त वर्णन के साथ उसके वशज सवाई राजा सूरसिह, महाराजा गजसिह तथा महाराजा जसवन्तसिह (प्रथम) का अपेक्षाकृत विस्तृत हाल दिया है।

काबुल मे महाराजा जसवन्तसिह (प्रथम) के देहान्त के उपरान्त उनकी गर्भवती रानी से महाराजा अजीतसिह का जन्म लाहौर मे होता है, किन्तु इस समय जोधपुर राज्य पर बादशाह औरगजेब का अधिकार हो जाता है। यहाँ पर ग्रन्थ मे स्वामि-भक्त दुर्गादास राठौड के सतत प्रयत्नो द्वारा महाराजा अजीतसिह

का गुप्त रूप से पालन-पोषण, रक्षा तथा पुन जोधपुर राज्य पर अधिकार करने का रोचक वर्णन है ।

ग्रथ के उत्तरार्द्ध मे महाराजा अभयसिंह के जीवन की दो प्रमुख युद्ध-घटनाओ का वर्णन है, जिसमे प्रथम नागौर के युद्ध का सक्षिप्त तथा दूसरा अहमदाबाद विजय का विस्तृत हाल है । इस युद्ध के वर्णन के साथ ही ग्रथ की समाप्ति हो जाती है ।

## चरित्र-चित्रण

कविराजा करणीदान जोधपुर-नरेश महाराजा अभयसिंह के आश्रित थे । उसका प्रस्तुत 'सूरजप्रकास' काव्य महाराजा की अहमदाबाद-विजय का युद्ध-वर्णन करने के ध्येय से लिखा गया था किन्तु कवि ने अपने इतिहास-ज्ञान का प्रदर्शन करने के लिये लगभग आधे ग्रथ मे महाराजा के पूर्वजो का वर्णन किया है । सूर्य-वश मे होने वाले प्रथम राजा इक्ष्वाकु से कन्नोज-नरेश जयचन्द राठौड तक की वशावली और रामायण तथा राजा पुज के तेरह पुत्रो का वर्णन इतना सक्षिप्त है कि किसी भी पात्र का चरित्र पूर्ण रूप से मुखरित नही हुआ है ।

जयचन्द राठौड से महाराजा अभयसिंह के पितामह महाराजा जसवतसिंह (प्रथम) तक का इतिवृत्त ऐतिहासिक दृष्टिकोण से लिखा गया है जिसमे कई पात्रो का सक्षिप्त तथा कई पात्रो का विस्तार से चित्रण किया है, किन्तु हम उन पात्रो के सर्वांगीण चरित्र-चित्रण पर विचार नही कर सकते । उसमे प्राय उनके युद्ध-चातुर्य, दान, वीरता आदि पर ही प्रकाश डाला गया है, यथा, महाराजा अजीतसिंह तथा कवि के आश्रयदाता महाराजा अभयसिंह के युद्ध-कौशल, राज-नीति, दान, वीरता आदि का विशिष्ट चित्रण है ।

प्रतिपक्षियो का चरित्र-चित्रण करते समय कवि ने शत्रुओ की शक्ति, राज-नीति, युद्ध-चातुर्य तथा अवसर पडने पर आत्म-समर्पण अथवा रण से भाग जाने का सजीव वर्णन किया है । कुछ पात्रो के चरित्र नीचे दिये जाते हैं ।

**महाराजा सूरसिंह :—**

कवि ने सूरसिंह का चरित्र एक कुशल और वीर राजा के रूप मे चित्रित किया है । बादशाह अकबर के दरबार मे जब गुजरात के शासक मुजफ्फर के ज्येष्ठ पुत्र बहादुर (इसने गुजरात मे लूट-मार शुरू कर दी थी) का दमन करने के लिये बीडा घुमाया जाता है तब किसी भी राजा की हिम्मत उस बीडे को ग्रहण करने की नही होती है, केवल महाराजा ही जोशीले शब्दो मे सम्राट अकबर को धैर्य देते हुए उस बीडे को उठा लेते हैं ।

भा सोह उमराव, अब दीवाण अनाही।
मीर त्रुजक ज्या माहि, पान फेरे पतिसाही।।
सब नटिया तिण समै, अवर उमराव अकाजा।
'सूर' पान साहरा, जुडण लीधा महाराजा।।
ग्रहि पान एम कहियौ अगज, झट खग वाँह बाहू झनू।
मोकळू पकडि मदफर मिलक, मुदफर रौ सिर मोकळू।

[ सू प्र भाग १, पृ. २६३ ]

इनकी वीरता के आगे गुजरात के लुटेरे भाग जाते हैं। इसी प्रकार दक्षिण मे अमर चम्पू की बढती हुई शक्ति से भयभीत होकर बादशाह अकबर महाराजा सूरसिंह को ही उसके विरुद्ध भेजते हैं और वे बडी कुशलता से अमर चम्पू को परास्त कर के स्वदेश लौटते है। सम्राट् अकबर के पश्चात् बादशाह जहाँगीर सिंहासनारूढ होते ही इन्हे अपने दरबार मे बुलाता है और इनके गुणो की प्रशसा करते हुए जालोर का परगना भेट करता है। इन सब घटनाओ से इनका वीर-श्रेष्ठ होना प्रकट होता है।

कवि ने सूरसिंह को एक श्रेष्ठ योद्धा के साथ कुशल राजनीतिज्ञ और प्रतिशोध की भावना रखने वाला भी बताया है। इसका उदाहरण हमे इनके गुजरात की ओर जाते समय सिरोही के राव सुरताण से चन्द्रसेन के पुत्र रायसिंह को धोखे से मारने का प्रतिशोध लेने से मिलता है। इसके विपरीत इनके प्रमुख अमात्य गोविन्ददास भाटी ने इनके भाई के लडके को मार डाला था, किन्तु गोविन्ददास के अत्यधिक गुणवान् होने के कारण उसको दण्ड नही देते और उसको प्रमुख अमात्य के पद पर बनाये रखते हैं। इस प्रकार उनमे अत्याचारियो और दुष्टो को दण्ड देने की और गुणवान की त्रुटि को भी क्षमा कर के उसके गुणो का सम्मान करने की भावना थी।

इन गुणो के साथ कवि ने महाराजा को दानवीर और उदार भी बताया है। जब वे गुजरात से लुटेरो का दमन कर के अतुल धन राशि के साथ लौटते है तो अपने आश्रित कवियो और सामन्तो को धन और जागीरे देकर पुरस्कृत करते हैं।

**महाराजा गजसिंह :**

ग्रथकर्ता ने महाराजा सूरसिंह के ज्येष्ठ पुत्र महाराजा गजसिंह को भी अपने पिता के समान श्रेष्ठ योद्धा, युद्धविद्या मे दक्ष और राजनीति-कुशल बताया है। इसके अतिरिक्त कवि ने महाराजा का एक पितृभक्त, महान् शक्तिशाली आत्माभिमानी, धैर्यवान्, सहनशील, आत्म-विश्वासी तथा शाही खानदान के प्रति स्वामि-भक्त के रूप मे भी चित्रण किया है।

**महाराजा की पितृ भक्ति :**

जब महाराजकुमार गजसिंह को यह सदेश मिला कि उनके पिता दक्षिण मे रोग-ग्रसित हो गये हैं तो उन्होने जोधपुर की शासनव्यवस्था, जो उस समय बडी जिम्मेदारी का कार्य था, छोड कर तुरन्त ही दक्षिण की ओर रवाना हो गये किन्तु दुर्भाग्यवश सवाई राजा सूरसिंह का देहावसान इनके वहा पहुँचने के पूर्व ही हो जाने के कारण ये पिता के अन्तिम दर्शन नही कर सके। इनका राज्याभिषेक भी उस समय दक्षिण मे ही हुआ ।

महाराजा गजसिंह अपने समय के सबसे शक्तिशाली राजा थे। बादशाह जहागीर ने सिंहासनारूढ होते ही जब महाराजा सूरसिंह का सम्मान करने के लिये उन्हे अपने दरबार मे बुलाया तो महाराज कुमार गजसिंह भी उनके साथ थे। बादशाह महाराज कुमार से बहुत प्रभावित हुआ और जालोर उन्हे इनायत कर दिया, अर्थात् जालोर पर अपना अधिकार करने की इनको छूट दे दी। जालोर पर उन दिनो बिहारी पठानो का अधिकार था। महाराजकुमार गजसिंह ने दिल्ली से लौटते ही जालोर पर धावा बोल दिया। जिस जालोर को फतह करने मे अल्लाउद्दीन को बारह वर्ष लगे थे तथा अत्यधिक सैन्य शक्ति व छल-कपट से काम लिया गया था उसी जालोर को महाराजकुमार गजसिह ने केवल तीन मास मे ही अपने अधिकार मे कर लिया। कवि ने निम्न पक्तियो मे इस बात को प्रकट किया है—

> लडि बारह बरस अलावदी, लखा दळा छळहू लियौ ।
> त्रण मास माय गजवध तिकौ, 'जालधर' गढ जीपियौ ।।

सू प्र. भाग १, पृ. २९६

यही नही, कई घटनाओ मे कवि ने इनके असाधारण शौर्य का भी चित्रण किया है। जहागीर के पुत्र शाहजादे खुर्रम ने, जो आगे चल कर शाहजहा के नाम से तख्त पर बैठा, विद्रोह कर दिया और उसने दक्षिण मे बडी भारी सेना तैयार की। उसने महान् शक्तिशाली भीम सीसोदिया को अपनी ओर मिला लिया और स्वय बादशाह बनने के लिये दिल्ली की ओर बढा। बादशाह जहागीर ने उसका मुकाबला करने के लिये शाहजादे परवेज के साथ आमेर नरेश मिर्जा राजा जयसिंह को उनके पास अधिक सेना होने के कारण फौज मे आगे रखा गया। यह बात स्वाभिमानी गजसिंह को अपमानजनक लगी और वे अपनी टुकडी को अलग कर के एक ओर खडे हो गये, तथा दूर से ही युद्ध के परिणाम की प्रतीक्षा करने लगे। इस प्रकार कवि ने यह प्रकट किया है कि महाराजा कितने स्वाभिमानी थे ।

भीम सीसोदिया के पराक्रम से आमेर नरेश मिर्जा राजा जयसिंह और शाहजादे परवेज की सयुक्त सेना मे भगदड मच गई। कवि कहता है—

जाडा थडा जियार, लोह आडा भड लागा।
जेण वार 'जैसाह' भिडै, हरवळ दळ भागा॥

सू. प्र. भाग २., पृ. ६

महाराणा प्रताप का पौत्र भीम भयकर मार-काट करता हुआ आगे बढा, शाहजादे खुर्रम की विजय निश्चित थी। उसी समय भीम सीसोदिया ने दूर से युद्ध का कौतुक देखने वाले रण-केसरी महाराजा गजसिंह को ललकारा। महाराजा ने बडे धैर्य और आत्म-विश्वास के साथ अपने तीन हजार राजपूतो से खुर्रम और भीम सीसोदिया की विशाल वाहिनी का मुकाबला किया। शाहजादे खुर्रम की विजय पराजय मे बदल गई और भीम सीसोदिया वीर गति को प्राप्त हुआ। इस विषय मे कवि की निम्न पक्तिया देखिये—

पाडियौ भीम खागा पछटि, गयौ खुरम लसि कुरग गति।
गहतत एम जीतौ 'गजण', पूरब धर जोधाण पति॥

सू. प्र भाग २, पृ. ७

इस प्रकार कवि ने महाराजा गजसिंह को महान् धैर्यवान, सहनशील और आत्म-विश्वासी प्रकट किया है, क्योकि भीम सीसोदिया के ललकारने पर ही उन्होने अपनी छोटी सी सेना से उसको पराजित किया—इसके विपरीत भीम शाहजादे परवेज और आमेर नरेश मिर्जा जयसिंह की विशाल सेना से भी पराजित नही हुआ था।

इसी प्रकार महाराजा गजसिंह ने दक्षिण मे अमर चम्पू को परास्त किया तथा दक्षिण के खिडकी गढ, गोलकुण्डा, आहोर, सितारा आदि को विजय कर के बादशाही राज्य मे मिला कर अपने पराक्रम और शाही खानदान के प्रति स्वामिभक्त होने का परिचय दिया तथा बादशाह द्वारा 'दळथभण' की उपाधि से सम्मानित हुए।

**महाराजा अजीतसिंह :—**

ग्रन्थ मे महाराजा अजीतसिंह का विशद वर्णन किया गया है, जो पुस्तक के सौ पृष्ठो से भी अधिक मे पाठको के समक्ष हैं। चूँकि बचपन मे इनका पालन-पोषण वीर दुर्गादास राठौड की देख-रेख मे गुप्त रूप से होता है, अत इनकी बाल्य-क्रीडाओ का चित्रण नही किया गया है।

जब महाराजा कुछ योग्य हुए तो राजपूतो ने इनको अपना अग्रणी बनाया, अत इससे इनका युद्ध विद्या मे चतुर होने का प्रमाण मिलता है। उस समय

जोधपुर पर औरगजेब का अधिकार था। महाराजा अपने सरदारो के साथ इधर-उधर लूट-खसोट करते थे। मुगलो को हर प्रकार से तग करते, उनकी रसद तक लूट लेते, गावो से कर आदि वसूल करते। औरगजेब के मरने पर इन्होने जोधपुर पर अधिकार कर लिया, किन्तु इनका मुगलो से जूझना जारी रहा। इन्होने अपने जीवन काल मे साभर, डीडवाना तथा कुछ दिनो के लिये अजमेर पर भी अधिकार कर लिया था। अत. कवि ने स्पष्ट कर दिया कि महाराजा आजीवन युद्ध करते रहे।

**मुगलो के प्रति तीव्र वैमनस्य :—**

इन पर मुगलो ने बहुत अत्याचार किये। महाराजा जसवन्तसिह (प्रथम) का काबुल मे देहावसान होने के लगभग तीन महीने बाद लाहौर मे इनका जन्म हुआ। औरगजेब ने जोधपुर राज्य को शाही सल्तनत मे मिलाने तथा इनको मुसलमान बनाने के लिये दिल्ली बुला लिया किन्तु स्वामिभक्त वीर राठौड दुर्गादास की चतुराई से ये बचा लिये गये। इस समय इज्जत बचाने के लिये दिल्ली मे दुर्गादास ने उनकी माताओ को तलवार के घाट उतरवा कर यमुना मे बहा दिया। गुप्त रूप से बडे होने के बाद कई लडाइयाँ लड कर उन्होने अपना पैतृक राज्य मुगलो से पुन प्राप्त किया। इन सब कारणो से वे मुगल सल्तनत को मटियामेट कर देना चाहते थे। सैयद बन्धुओ और बादशाह फर्रुखशियर में वैमनस्य हो जाने के कारण ये भी अपने सरदारो सहित दिल्ली पहुँचे। यहाँ पर कवि ने महाराजा की इस भावना का अच्छा चित्रण किया है। दिल्ली में प्रवेश करते समय इन्होने अपनी शैशवावस्था में रक्षा करने वाले उन वीरो के समाधि-स्थान देखे जो इनकी रक्षार्थ मुगलो से लडते हुए वीर गति को प्राप्त हुए थे तथा इन्हे अपनी जन्मदात्री मा का भी स्मरण हो आया जिनका समाधि स्थान भी यही पर था। इनके हृदय में प्रतिशोध की भावना भडक उठी और अपने मन मे मुगलो का नाश करने की ठान ली। देखिये —

समै जेण पतिसाह, दुगम बुद्धि काळ दवायौ।
'सैद' ग्रहण पतिसाह, आप भय चूक उठायौ।
खेध पडै चित खान, खोद उज्जीर हुवा खळ।
साभळि अलीहुमेन, दखिण हूँ आयौ सभै दळ।
पतिसाह ग्रहण जोधाण पति, पेखै मोसर पावियौ।
दइवाण 'अजौ' दळ सभि दिली, आप मुरादी आवियौ॥

सू प्र॰ भाग २, पृ ७६ ७७

आइ दिली ईखिया, जोध चीतरा 'जसारा'।
सुजि 'अवरग' सजी ( ·· ) इता खटकै उण वारा।
जूना भडा जियार, कहै इण भात हकीकत।
माति आदि जादम्म, मात अनि अठै खगा अत।
आइठाण देखि कथ सुणि 'अजै' धिखै क्रोध इम चित धरी।
असपति मारि माड़ू अठै, एक कवरि असपत्तिरी॥
धख इम चख( )धिखै, ताण मूछा खग तोलै।
भडा हूत भूपाळ वहसि नाहर जिम बोलै।
खत्री खाडा धार, एह वायक अबखाणै।
जिको विरद उजवाळि, खूद पलटो खुरसाणै।
महि वैर वस गोहरि मडप, अवरग' बहु कीधा इसा।
तावूत(रा) वैर भूलै तिकै, कहै 'अजो' राजा किसा।

सू प्र भाग २, पृ ७७, ७८

**अपने समय के सब से शक्तिशाली :—**

इनके दिल्ली पहुँचने पर सैयद बन्धुओ और बादशाह फर्रुखशियर ने इनका अलग-अलग स्वागत किया। वे जानते थे कि जिधर शक्तिशाली महाराजा झुक जायेंगे वही पक्ष मजबूत हो जायगा। किन्तु महाराजा मुगलो से कभी प्रसन्न न थे अतः उन्होने अप्रत्यक्ष रूप से सैयद बन्धुओ का ही पक्ष लिया जो हिन्दुओं के पक्षपाती थे। फलस्वरूप बादशाह फर्रुखशियर मारा गया। अत कवि ने यह प्रमाणित कर दिया कि महाराजा उस समय में सब से शक्तिशाली थे।

**धर्म रक्षक :—**

यवनो के समय मे राजपूत राजाओ ने जी जान से हिन्दू धर्म की रक्षा की थी। कवि ने महाराजा का एक कुशल धर्म-रक्षक के रूप मे चित्रण किया है। सैयद बन्धुओ का पक्ष उन्होने इस शर्त पर कर लिया कि बादशाह फर्रुखशियर को हटाते ही हिन्दुओ पर से जजिया कर हट जाना चाहिये, हिन्दू तीर्थ-स्थानो पर से कर हट जाना चाहिये, गो-वध बन्द होना चाहिये तथा मन्दिरो मे होने वाली नियमित पूजा मे किसी प्रकार की बाधा नही पडनी चाहिये।

हम रहै नोकर होय, दिल आप बांधव दोय।
पलटा न वायक पेस, नहिं तजा हुकम नरेस।
महाराज विच रहमाण, करि सौंस छिवी कुराण।
तदि धरै दिल परतीत, इम वोलियो 'अगजीत'।
हिंदवाण तीरथ होय, कर जठै न लगै कोय।
साळगराम सिलाह, दै नही आसुर दाह।
जिग होय दुज जप जाप, आसुर करै न उथाप।
जिण मोह महि दुर जाय, ग्रहै तठै मन ह्वै गाय।

असुराण सीस उपाडि, परसाद न सकै पाडि ।
प्रासाद नव नवा प्रमेस, हिंदवाण सझै हमेस ।
आगै जु दियौ छुडाय, जेजियौ सुज मिट जाय ।
अर साह दरगह आइ, मह पूजहूँ महमाय ।
मिळ लाल कोट मझार, झालरा ह्वै झणकार ।
परमळा धूप प्रकास, उदियात रवि अव-खास ।—सू प्र भाग २, पृ ८१, ८२

× × ×

आ मिटण न दू अनादि, मो थका हिंदु अजादि ।

× × ×

सुणि कहै इम सयदाण, पर हुकम सरव प्रमाण ।
सझि एम तरह सलाह, दहु गये 'सयद' दुवाह ।—सू प्र. भाग २, पृ ८२

इसी प्रकार अपने पैतृक राज्य जोधपुर पर अधिकार करते ही उन्होने उन मसजिदो को तुडवा डाला जो मदिरो के स्थान पर बनाई गई थी और वहाँ पुन मदिर बनवा दिये ।

जब उन्होने अजमेर पर अधिकार किया तो वहाँ पर गो-वध रोक दिया हिन्दू धर्मग्रन्थो के पाठ शुरू करवा दिये तथा मदिरो मे नियमित पूजा शुरू करवा दी।

**राजस्थान के तत्कालीन नरेशो के सहायक :—**

बादशाह बहादुरशाह ने आमेर नरेश जयसिंह से राज्य छीन लिया था । महाराजा अजीतसिंह ने अपने पैतृक राज्य मारवाड पर अधिकार करते ही तुरन्त साभर और डीडवाना को विजय करते हुए आमेर पर अधिकार कर लिया और जयसिंह को पुन वहाँ का राजा बना दिया ।

बादशाह मुहम्मदशाह के समय मे आमेर नरेश जयसिंह ने ईरानी यवनो को प्रेरणा देकर आगरे मे अपनी ओर से निकोशियर को बादशाह घोषित कर दिया था। इस पर सैयद बन्धु और महाराजा अजीतसिंह ने दिल्ली से आगरे जा कर ईरानी मुगलो को मार भगाया और निकोशियर को कैद कर लिया। सैयद बन्धु जयसिंह से बहुत नाराज थे। उन्होने आमेर पर चढाई करने की ठान ली।

गढ लीध करि गज गाह, सुजि गहै नेकह साह' ।
'जैसाह' दिस जमराण, खळ चढै दळ खुरसाण ॥—सू प्र भाग २, पृ ८५

राजा जयसिंह ने अपनी लज्जा बचाने के लिये महाराजा अजीतसिंह को पहले से ही पत्र लिख दिया—

सझि थाट कुरब सुथाळ, मो राखियौ 'अजमाल' ।
वरियाम तीजी बार, अव नको अवर अधार ॥—सू प्र भाग २, पृ ८६

यद्यपि सैयद बन्धु बदला लेना चाहते थे किन्तु महाराजा अजीतसिंह की सलाह के कारण वे उधर नही बढ सके—

सुण बयण इम सयदाण, उर धिखै क्रोध उफाण।
दिल माहि लागो दाह, 'अजमाल' कुरब उथाह।
सो लोप न सकै सैद, कथ कीध पहला कैद।
कथ कहै तजै करूर, जो हुकम पह मनजूर।

सू प्र. भाग २, पृ ८७, ८८

मेवाड के महाराणा जयसिह और उनके पुत्र अमरसिंह में परस्पर गृह-कलह होने के कारण महाराणा भयभीत होकर मारवाड की ओर आ गये और महाराजा अजीतसिंह के पास सहायता का पत्र भेजा। उस समय जोधपुर पर औरगजेब का अधिकार था और महाराजा अपने पैतृक राज्य के लिए जूझ रहे थे, किन्तु राणा की सहायता करना अपना कर्त्तव्य समझ कर दुर्गादास राठौड की अध्यक्षता मे २५ हजार सशक्त सेना भेज कर पिता-पुत्र में सधि करवा दी और महाराणा को पुन मेवाड के सिंहासन पर आसीन किया।

राण राज तिण वार, जुगति धर वेध लगे जदि।
'अमर' कुमर मुरडियो, तंत ऊथपै दियो तदि।
जदि आयो जैसिंघ, सरण कमधा तदि सब्बळ।
राण मदति महाराज, दीध 'अगजीत' सबळ दळ।
तदि राण 'जसो' चाढै तखति, कवर नमे बाघै करा।
'जसराज' तणै कीधो 'अजै', आक एह उदिया पुरा।

सू प्र. भाग २; पृ. ३९

इस प्रकार कवि ने महाराजा को किसी के सकट के समय मे सहायता देने वाला बताया है।

**कुशल राजनीतिज्ञ —**

नागौर के राव इन्द्रसिंह का पुत्र मोहकमसिंह महाराजा अजीतसिंह के विरुद्ध बादशाह फर्रुखशियर को बहकाता था, अत. महाराजा ने भाटी अमरसिह के साथ कुछ सरदारो को गुप्त रूप से मारवाड से दिल्ली भेजा और मोहकम-सिंह को मरवा डाला। इसके अतिरिक्त दिल्ली के तख्त पर जितने भी बादशाह सैयद भाइयो ने बैठाये, उनके लिए उन्होने महाराजा की मत्रणा ली, अत ये कुशल राजनीतिज्ञ सिद्ध होते हैं।

स्पष्ट है कि कवि ने महाराजा अजीतसिंह का चित्रण अपेक्षाकृत अधिक सफलता के साथ किया है।

## महाराजा अभयसिंह

इस ग्रन्थ की रचना महाराजा अभयसिंह के समय मे ही हुई थी, अतः कवि ने महाराजा के जन्म-काल से लेकर अहमदाबाद की विजय तक इनके जीवन की विभिन्न घटनाओ का चित्रण बडी कुशलता से किया है। जन्म-कुडली, नक्षत्रो, हस्तरेखाओ तथा अन्य ज्योतिष-सम्बन्धी विषयो का वर्णन करके महाराजा के भावी जीवन पर अच्छा प्रकाश डाला गया है।

**बाल-चरित्रः —**

चूकि इनके पिता महाराजा अजीतसिंहजी ने अपने समय मे कई बादशाहो को बदल दिया था, अत बालक अभयसिंह भी इन बातो से प्रभावित हुआ। कवि ने इनके द्वारा खेले जाने वाले खेलो मे इनका बादशाह बनाना, फिर हटाना, किले जीतना, युद्ध करना आदि बातो का वर्णन करके इनके बाल-चरित्र मे उदीयमानता के लक्षण व्यक्त किए हैं। इसके लिए निम्न पक्तिया देखिये—

तेजपुज नृप सुतरण, हुवौ जस वेस झळाहळ।
साईना साथिया, मिळै खेलै मझि मडळ।
हुवै बाळ हेक सा', विखम गढ कोट बरणावै।
ओप साह ऊपरा, 'अभौ' दळ बळ सझि आवै।
सझियास कोट गढ साहरा, घूम लूटि धन ऊधमै।
ऊगतो भाण बाळक 'अभौ' राय आगण इण विध रमै।

सू.प्र. भाग २, पृ. ४६, ५०

सिसु उथापि इक साह, साह सिसु अवर सथप्पै।
सिसु सुभडा हित सझै, पटै गढ देस समप्पै।
सिसु इक मत्री सरूप, धार दफतर भर धारै।
सिसु दुज करै सरूप, एक सिसु कथा उचारै।
कवि होय एक सिसु गुण कहै, सासण गज दै तिण समै।
ससि वेस 'अभौ' 'अगजीत' सुत, राय आगण इण विध रमै॥

सू प्र भाग २, पृ ५१

**युवावस्था के प्रारम्भ मे पराक्रम दिखाना :—**

बादशाह मुहम्मदशाह महाराजा अजीतसिंह की बढती हुई शक्ति से बहुत घबराया, क्योकि उन्होने अजमेर पर भी अपना अधिकार कर लिया था। अत बादशाह ने उनका दमन करने के लिए तीस हजार यवन-दल के साथ मुदफर खां को भेजा। महाराजा अजीतसिंह ने राजकुमार को उसका सामना

करने के लिए भेजा। वे अपने पिता को पूर्ण विश्वास दिला कर रवाना हुए। कवि ने यहाँ पर अभयसिंह के शौर्य का सुन्दर चित्रण किया है—

रहौ अठै महाराज, आप आणद उपाए।
बीडौ मो बगसिजै, जडू मुदफर हूँ जाए।
जुडै त मारू जवन, भांति बळ काय भजाऊ।
करि झट खड कराळ, चाक खड खड चढाऊ।

पुर नारनौळ साहिजा पुरा, दळि लूटू दस देसनू।
अजमेर सोच दियू उवर, दिल्ली सोच दिलेसनूं।

सू.प्र. भाग २, पृ ६८

राजकुमार अभयसिंह अपनी सेना के साथ तूफान की भाँति आगे बढते हैं और मुदफर खा यवन दल के साथ भाग जाता है।

भजि गया बिण गज भार, हय थाट तीस हजार।
मिट लाज छाडि गुमान, खडि गयौ मुदफर खान॥

सू.प्र. भाग २, पृ १०२

महाराज कुमार ने बादशाही गावो को लूट लिया और उनमे आग लगा दी। लोग भय से घबराने लगे—

आवैस धकै अमास, उडि जाय गढ असि हास।
लूटत सपति लाख, सरदाण ह्वै घण साख॥

सू.प्र भाग २, पृ १०३

× ×

अै सहर की ऊफाण, 'अभमाल' घेरे आण।
चहु तरफ थाट चलाय, लगाय वळ वळ लाय॥

धुवि झाळ झळ हळ धोम, हणमत लक जिम होम।
जाळीस सवळ पट जागि, आलीस आलिय आगि॥

सू.प्र भाग २, पृ १०३

यहाँ पर कवि ने महाराज कुमार की युवावस्था मे होने वाली अपरिपक्व वुद्धि की ओर सकेत किया है, क्योकि लूट-खसोट करना, गाव जला डालना आदि वीरोचित कार्य नही हैं। इस प्रकार के कार्यों के कारण उनका नाम धोकळसिह पड़ा। सवको भयभीत करके तथा वहुत धन-माल लेकर ये अपने पिता से आकर मिले—

धन लूट कीधौ धाण, वधि नारनौळ विनाण।
मढ नयररा परचंड, दो नगर अै भुजदंड॥

भाजिया जिकै भुजाळ, 'अभमाल' विरद उजाळ ।
मांडियो न धकै मुगळळ, इम जीपियौ अभमल्ल ।।

घर साह धोकळ धीग, सो कहै धोकळ सीग ।
सझि साह मुलक सरद्द, मोसरा पहल मरद्द ।।

कुळ भाण विरद कहाय, जुध जीस तवल वजाय ।
इम हलै थाट अथाह, छिल उरस छिव 'अभसाह'।।

गाजता गयद गहीर, वाजता नोबत वीर ।
आवियौ थाट अथाग, रग हुवा उच्छब राग ।।

'अजमाल' सजि उच्छाह, गह-महत भड दरगाह ।
उणवार 'अभमल' आय, पह कीध वदण पाय ।।

सुत तात मिळै सनेह, दो जाणि सूरज देह ।
अति पूर छक अमराव, पति करत वदण पाव ।।

सू प्र० भाग २, पृ० ११०, १११

**अपने समय के सबसे शक्तिशाली राजा —**

महाराजा अभयसिह भी सवाई राजा सूरसिह, गजसिह आदि अपने पूर्वजों के समान ही शक्तिशाली राजा थे। बादशाह मुहम्मदशाह ने सर बुलन्द को गुजरात का सूबेदार बना कर भेजा था। उसने वहाँ जाकर अपनी शक्ति बढाई और स्वय वहाँ का अधीश्वर बन बैठा। बादशाह बहुत चिंतित हुआ और उसने एक बहुत बडा दरबार किया—जिसमे बडे-बड़े राजा, महाराजा, सामन्त, नवाब, अमीर आदि उपस्थित थे। बादशाह ने सर बुलन्द का दमन करने के लिये सभा मे पान का बीडा घुमाया। सर बुलन्द की शक्ति का मुकाबिला करने के लिये कोई भी तैयार नही हुआ, आखिर महाराजा अभयसिह ने ही बीडा उठा कर यह प्रतिज्ञा की कि मैं सर बुलन्द को झुका कर रहूँगा। इस आशय को कवि ने निम्न पक्तियो मे चित्रित किया है—

फिरै पान साहरा, किता ह्वै ज्यान थरत्थर।
फिरै पान साहरा, किता निजरा न धरै कर।
तुजक मीर कर तान, केइक मसतान कहावै।
आन आन कथ कहै, पान नह कोय उठावै।
'अभमाल' विना हिंदू असुर, दिल अव खास दबावियौ,
मेर गिर भार पाना मही, उण दिन निजरा आवियौ।,

× ×

नी लियै खान निवाव, आंन न लियै अवपत्ती।
तुजक मीर कर हूत, पान लीधा असपत्ती।

गहे पांन निज करग, नजर कमधज्ज निहारै ।
रहै एक औसरा, एम पतिसाह उचारै ।
तद मुसलमान हिंदू तणी, आसग किणहि न आविया ।
दईवाण देखि असपति दुचित, 'अभमल' पान उठाविया ।

सू.प्र. भाग २, पृ· २४५, २४६

बीडा लै बोलियौ, कमध घातै मूछा कर ।
उछब करौ असपती, सोच मति धरौ दिलेसुर ।
मारि सीस मोकळू, काय पकडै पोहचाऊं ।
अजळ भाजि ऊबरै, मुगळ दळ गिरद मिळाऊं ।

अहमदाबाद हूंता असुर, एक दिवस मझि ऊथलू ।
विण पत्र रूख जिम सिर विलंद, करै दिली दिस मोकळू ।

सू.प्र. भाग २, पृ २४७

स्वाभिमानी :—

यद्यपि महाराजा अजीतसिह ने बादशाह मुहम्मदशाह से सधि कर ली थी और उसके अनुसार महाराजकुमार अभयसिंह दिल्ली गए थे । किन्तु वे पूर्ण-रूप से स्वाभिमानी थे । एक समय जब ये बादशाह मुहम्मदशाह के दरबार मे गये और बादशाह के बिलकुल समीप पहुँचे तो बादशाह के एक अमीर ने इन्हें रोक दिया, इस पर इन्होने अति क्रोधित होकर अपने स्वाभिमान की रक्षक कटार निकाली । उसी समय बादशाह ने तुरन्त आगे बढ कर अपने गले का मोतियो का हार इन्हें पहना दिया और बडी कठिनाई से इनके क्रोध को शान्त करने मे सफल हुआ । यदि वह ऐसा नही करता तो वही दृश्य उपस्थित होता जो बादशाह शाहजहाँ के दरबार मे अमरसिंह राठौड द्वारा हुआ था । कवि ने उनके इस गुण का चित्रण इस प्रकार किया है—

एक समै 'अभमाल', एम आवियौ पुजाए ।
दुझल वार दूसरी, चढण कटहडै चलाए ।
अनवह चढै अमीर, साहजादा नह मौसर ।
उठै चढै धर धोम, वहसि 'अभमाल' बहादर ।
गज तजै डांण अन पह गुमर, तेज साह इसडौ तठै ।
अटकियौ असुर तिण पर 'अभै', जमदढकर धरियौ जठै ।।

पेखि रोस पतिसाह, माळ मोतिया समप्पै ।
खगसी भेजि मताब, आंणि माळा सुज अप्पै ।।
मीर सुजक मारिवा, धिखै जमदढ कर धारै ।
दुझल खान दौरास, पटाझर जिम पूतारै ।।

असतूत करै वह करि अरज, जोडे हाथ जुहारियौ।
असपती मोहर आरणै 'अभौ' इरण विध क्रोध उतारियौ॥

सू प्र. भाग २, पृ १२६

**महाराजा की भाषरण-शक्ति :—**

सर बुलन्द पर आक्रमण करने के लिए महाराजा ने सरस्वती के किनारे अपने सुभटो के समक्ष बडा जोशीला भाषण दिया। उन्होने बताया कि ऋषि-महात्माओ को अपेक्षा वीरो को सहज ही मे मोक्ष मिल जाता है। अपने लम्वे भाषण मे उन्होने कई ज्ञान की बाते बताईं और युद्ध मे जीत की वाजी लगाने के लिए सरदारो को प्रोत्साहित किया। अतः कवि ने यह प्रमाणित कर दिया कि महाराजा भाषण-शक्ति मे दक्ष होने के साथ साथ विद्वान भी थे—

इम रिख सिख हू ताम उचारा।
धुर खत्र मारग खांडा धारा।
विधि सिख मुणि रिज कहै करूं विध।
सूर जोड न हुवै तपसी सिध॥

सू प्र भाग २, पृ. ३३९

× × ×

कळहणि सूर सामरै कारण।
ऽवै सुख तजै पलक मझि आरण।
सूरा तेज इसौ दरसावै।
इरण विध तपसी जोड न पावै॥

सू प्र. भाग २, पृ ३४०

× × ×

इम सूरौ पति धरम इरादा।
जोगेसरा सिधा हूँ जादा।
लडै नचित लोह नह लागै।
जिकौ सूर तपसी सम जागै॥

सू प्र भाग २, पृ ३४३

**शरणागतवत्सल और क्षमाशील :—**

सर वुलन्द को परास्त करने मे महाराजा के कई राजपूत योद्धा वीरगति को प्राप्त हुए, जिनका उन्हे बहुत शोक था, फिर भी सर वुलन्द महाराजा की शरण मे आ गया तो उन्होने क्षमा करके उसे छोड दिया और वह करारी हार से लज्जित होकर आगरा की ओर रवाना हो गया—

पडै पाय सिर विलद, जांणै सरणाय सधारा।
म्हैं वदा हुकम का, एम कहियौ उण वारा।

अवर रखत अ रबा, किले वचिया अधिकारा।
जिकै किया सहो निजर, किला सहित कोठारा।
जदि होय रूख पतभड़ जिही, सुभडा विरिण दुख सालियो।
आगरा दिसि सिर विलद इम, हीरण मारण होय हालियो ॥

सू प्र भाग ३, पृ० २६४

इस प्रकार कवि ने महाराजा अभयसिंह का एक आदर्श राजा के रूप मे चित्रण करने का सफल प्रयत्न किया है।

**प्रति नायक :—**

नायक की श्रेष्ठता प्रति नायक के बल का यथेष्ट वर्णन कर उस पर विजय प्रदर्शित करने से ही सिद्ध होती है। कवि ने अपने इस उत्तरदायित्व को ग्रथ मे यत्र तत्र पूर्ण रूप से निभाया है।

**सर बुलन्द :—**

अहमदाबाद का स्वत.सृष्ट नृपति सर बुलन्द, जिसको बादशाह ने गुजरात का सूबेदार नियुक्त किया था, बहुत शक्तिशाली था। उसने विद्रोहियो से मिल कर गुजरात मे बहुत अत्याचार किये, लूट-मार की जिससे कि वहाँ की प्रजा बहुत दुखी हो गई। बादशाह के दरबार में गुजरात के एक सदेशवाहक की आर्तनाद को कवि ने निम्न कवित्त मे प्रकट किया है—

ईरानी अतपाक, दखिरण मिळ किया दुवाहा।
मडिया जठै गनीम, जठै सहनक पतिसाहा।
आठ पहर रइयत्त, जहर पीधा समजावै।
लूट कहर करि लियै, सहर विवराळा गावै।
धन लियै मारि नाखै धरणी, साथ होरण न दियै सती।
असपती सोच वधियो अधिक, इसडी सुणै अजाजती ॥

सू प्र भाग २, पृ. २४२

सर बुलन्द का दमन करने के लिए बादशाह के दरबार मे पान का बीड़ा घुमाया जाना और वहाँ पर उपस्थित सभी राजा, महाराजा, सामन्त, नवाब, अमीरो आदि का सर बुलन्द के विरुद्ध बीडा उठाने की हिम्मत नही करने का वर्णन कर के ग्रथकर्ता ने उसके अत्यन्त शक्तिशाली होने की ओर सकेत किया है। इसके लिए पुस्तक के द्वितीय भाग पृष्ठ २४५-२४६ तथा २४७ के कवित्त दृष्टव्य हैं। इसके अतिरिक्त ग्रथ की निम्न पक्तियाँ भी देखिये—

विहूं ताम बोलिया, साह अपखास सभावो।
नरिंद खान करि निजर, फिजर बीडा फिरवावो।
फटै निसा फजरान, अव - दीवारण वरणाया।
तखत बैठ सुरतारण, पान हाजर पधराया।

सिर विलद खान 'साहू' सहित, आसंग हुवै सु आवसी ।
असमान पडै थाभै अडर, औ नर पान उठावसी ।

सू प्र भाग २, पृ २४२

सर बुलन्द की सेना मे बारह हजार सैनिक तो यूरोपियनो की देख-रेख मे ही थे तथा तोपे दागने का काम भी यूरोपियन करते थे । चार हजार 'सुतर नाले', तीन हजार 'रेहकले', तथा शक्तिशाली सेना के वर्णन से उसका बहुत चतुर और विजयाकाक्षी होने का प्रमाण मिलता है ।

पहले तीन दिन तक सर बुलन्द राठौड-वाहिनी के समक्ष नही आया और गोलाबारी करता रहा । अत वह युद्ध-विद्या मे दक्ष सिद्ध होता है ।

नगर के प्रत्येक द्वार पर तोपे और सैनिको का प्रबन्ध करके उसने अपनी नगर-रक्षा की भावना को प्रमाणित किया है ।

अवसर पडने पर वह युद्ध-स्थल से भाग जाता था। इस प्रकार वह हिन्दुओ की तरह एक ही स्थान पर लड़ते-लडते प्राण गवा देना बुद्धिमानी नही समझता था । अपनी हार होते हुए देख कर उसने महाराजा अभयसिंह से संधि कर ली तथा उनकी शरण मे आ कर आत्मसमर्पण कर दिया । तत्पश्चात् वह आगरे की ओर रवाना हो गया । इस भाव का चित्रण कवि ने निम्न पक्तियो मे किया है —

पडै पाय सिर विलद, जाणँ सरणाय सधारा ।
म्हैं बदा हुकम का, एम कहियो उणवारा ।
अवर रखत आरबा, किलै वचिया 'अधिकारा' ।
जिकै किया सहो निजर, किला सहित कोठारा ।
जदि होय रूख पतभड जिही, सुभडा विणिदुख सालियो ।
आगरा दिसी सिर विलद इम, हीण माण होय हालियो ।

सू प्र भाग ३, पृ २६४

अतः सर बुलन्द इतना शक्तिशाली और स्वाभिमानी होने के साथ-साथ अवसरवादी भी था ।

**अन्य चरित्रः—**

कवि ने राजनीतिज्ञ, युद्ध-विद्या मे चतुर और रणक्षेत्र मे वीरगति प्राप्त करने वाले अनेक वीरो का परिचय भी ग्रथ के अन्तर्गत यथा-स्थान यत्र-तत्र दे दिया है । पाठकों की सुविधा के लिये उनमे से कुछ का उल्लेख सूरजप्रकास की ऐतिहासिकता के अन्तर्गत करने का प्रयत्न किया गया है। सम्पूर्ण ग्रन्थ मे स्त्री-पात्रो का अभाव ही है । केवल महाराजा जसवन्तसिंह (प्रथम) की रानियो

का प्रसंगवश उल्लेख मात्र है जिनकी इज्जत बचाने के लिये दिल्ली मे वीर दुर्गादास राठौड ने उन्हें तलवार के घाट उतरवा कर यमुना मे बहा दी थी।

**रस**

कवि ने अपनी काव्यगत परम्परा के अनुसार सम्पूर्ण ग्रथ मे वीर रस तथा इसके मित्र वीभत्स, भयानक तथा रौद्र का अच्छा चित्रण किया है। वीर रस के अन्तर्गत युद्धवीर, दानवीर, दयावीर, धर्मवीर तथा प्रणवीर सभी का निर्वाह हुआ है।

वीर रस का निम्न उदाहरण देखिए—

बीडा लै बोलियौ, कमध घातै मूंछा कर।
उछब करौ असपती, सौच मति करौ दिलेसुर।
मारि सीस मोकळू, काय पकडे पौहचाऊ।
अहमदाबाद हूता असुर, एक दिवस मझि ऊथळू।
विण पत्रा रूख जिम सिर विलद,करे दिलीदिस मोकळू।

सू प्र. भाग २, पृ २४७

यत्र-तत्र प्रसगवश शृगार, शान्त तथा करुण रस का भी वर्णन मिलता है। साहित्यिक दृष्टि से कवि का ध्यान रसो की ओर न जा कर ग्रथ मे ऐतिहासिकता को ध्यान मे रखते हुए वर्णनात्मक इतिवृत्त लिखने की ओर ही रहा है। अत· सभी रस पूर्ण रूप से परिपाक नही हुए हैं।

शृगार रस का निम्न उदाहरण देखिये—

सोळह मझि सिणगार, सोळह वीस आभरण सुदरि।
वाजंत्र सझि विसतार, गान सगीत करण मिळ गाइण।
मुगधा वेस प्रमाणै, लखि अति रूप उर-वसी लज्यत।
पय घूघर बध पाणै, सझिया नमसकार सारदा।
ताल मृदग तवूर सुर वीणा, वीणा धरि सुदरि।
हरखत नृपत हजूर, सझै सलाम अलाप कीध सुर॥

सू प्र भाग २, पृ १५०

**अलंकार**

कवि ने जान-वूझ कर अलकारो को लादने की चेष्टा नही की है, किन्तु स्वाभाविक रूप से अलकारो का प्रयोग होता रहा है। अत. ग्रथ मे अलकारो का अभाव भी नही है। कवि की वश-परम्परा के अनुसार समूचे ग्रथ मे 'वयण सगाई' का भली भाँति निर्वाह हुआ है। इसी प्रकार अनुप्रास की झलक भी प्राय मिल ही जाती है। वीप्सा भी यत्र-तत्र मिल जाता है। अर्थालंकारो के अन्तर्गत—उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा आदि का प्रयोग ग्रन्थ मे होता रहा है। अत स्पष्ट है कि ऐतिहासिक ग्रथ होते हुए भी कवि द्वारा अलंकारो का प्रयोग

स्वाभाविक रूप से बराबर होता रहा है। निम्न उदाहरणो से उक्त कथन की पुष्टि करने का प्रयत्न किया जा रहा है।

शब्दालकार —

**वीप्सा** – लघु-लघु सर कर धनक लघु, लघु वय बाळक लार।

सू.प्र. भाग १, पृ २३

**वयण सगाई** – सम्पूर्ण ग्रथ मे इसका निर्वाह हुआ है।

**अनुप्रास** – ग्रन्थ मे प्राय सभी जगह किसी न किसी रूप मे मिल जाता है।

अर्थालकार —

**उपमा** – क्रीडा विलास विध-विध करै, 'अभौ' इद आडबरा।

**उत्प्रेक्षा** – 'अजमल' जुहार वैठो 'अभौ', सनमुख तेज समीपियौ।
रघुनाथ जाणि रवि वस रवि, दसरथि आगळ दीपियौ॥

## छद

ग्रथ मे सस्कृत, प्राकृत, राजस्थानी तथा हिन्दी के विभिन्न छदो का प्रयोग प्राय प्रसगानुकूल किया गया है। युद्ध के लम्बे वर्णन के लिये त्रोटक, मोतीदाम, पद्धरी और कवित्त (छप्पय) को अधिक अपनाया गया है। निम्न छदो का प्रयोग ग्रथ मे किया गया है—

१. **अम्रत गति (अमृत गति)** – यह राजस्थानी और हिन्दी दोनो मे प्रयुक्त होने वाला छद है। राजस्थानी के छदशास्त्र के प्रसिद्ध ग्रन्थ 'रघुवरजसप्रकास' व हिन्दी के 'छदप्रभाकर' के अनुसार इसके प्रत्येक चरण मे नगण, जगण, नगण तथा अत मे गुरु होता है। समूचे ग्रन्थ मे केवल एक स्थान पर ही इस छद का प्रयोग हुआ है जिसकी सख्या भी एक ही है, किन्तु इसमे उक्त लक्षण पूर्ण रूप से लागू नही होते है। इस छद का दूसरा नाम त्वरित गति (त्वरित गति) है।

२. **अरध नाराच (अर्द्ध नाराच)** – ग्रन्थ के प्रथम भाग मे इसकी सख्या १४ है।

३. **इकतीसौ** – समूचे ग्रन्थ मे इसकी सख्या एक है जो ग्रन्थ के दूसरे भाग मे आया हुआ है।

४ **कलहस** – इस छद के लक्षण भिन्न-भिन्न आचार्यों ने भिन्न-भिन्न दिये हैं। ग्रन्थ के प्रथम भाग मे इसकी सख्या सात है।

५ **कवित्त कुडलियौ** – यह एक मात्रिक छद है। रघुवरजसप्रकास के अनुसार इसमे प्रथम कुडळिया की छ पक्तिया जो क्रमश. १३-११, १३-११, ११-१३, ११-१३, ११-१३, ११-१३ मात्राओ की होती हैं। अतिम दो पक्तियां

उल्लाला की होती है जिनमे क्रमश १५-१३, १५-१३ मात्राएँ होती हैं। कुड-ळिया के प्रथम चरण को उलट कर उल्लाला के अतिम चरण मे रखा जाता है किन्तु ग्रथकर्त्ता ने कुडळिया के प्रथम चरण को उल्लाला के अतिम चरण मे नही रखा है। ग्रथ मे इसकी सख्या एक है जो ग्रथ के दूसरे भाग मे है।

६. **कवित्त दौढौ** – केवल राजस्थानी का ही एक मात्रिक छद है। राजस्थानी के प्राप्य छदशास्त्रो मे लक्षण नही देखे गये हैं किन्तु स्वर्गीय श्री हरिनारायणजी पुरोहित, जयपुर के मतानुसार इसमे छ पद रोला के तथा अतिम दो पद उल्लाला के होते हैं। अत इसमे साधारण छप्पय (कवित्त) से दो चरण अधिक होने के कारण यह कवित्त दौढौ कहलाता है। समूचे ग्रथ मे इसकी सख्या आठ है।

७. **कुस विचित्रा** – यह एक अनिश्चित छद है। छदप्रभाकर मे कुसुम-विचित्रा छद दिया हुआ है किन्तु उससे इसके लक्षण मेल नही खाते हैं। समूचे ग्रथ मे इसकी सख्या केवल एक है।

८. **गाथा (गाहा)** – यह सस्कृत का आर्या छद है। समूचे ग्रथ मे इसकी सख्या १२ है।

९ **गाथा चौसर (गाहा चौसर)** – यह राजस्थानी का एक मात्रिक छद है। समूचे ग्रन्थ मे इसकी सख्या केवल एक है जो ग्रन्थ के पहले भाग मे है।

१० **गीत त्रकुटबध** – डिंगल (राजस्थानी) का एक गीत (छद) विशेष। समूचे ग्रथ मे आठ द्वालो का एक गीत है जो ग्रन्थ के पहले भाग मे है।

११ **गीत सांणोर** – राजस्थानी का एक गीत (छद) विशेष। समूचे ग्रथ मे चार द्वालो का एक गीत है जो ग्रथ के दूसरे भाग मे है।

१२ **चचली (चंचला)** – एक वर्णवृत्त जिसके प्रत्येक चरण मे रगण, जगण, रगण, जगण, रगण व लघु के क्रम से १६ अक्षर होते हैं। इसका दूसरा नाम चित्रा है। ग्रन्थ मे उक्त लक्षण नही मिलने के कारण छदोभग दोष है। यथा—

SSS ISI SI S S I S I I S I
सपेखे झळाळ सूज पूजै भुजः पतिसाह
ISSI I I S S S I S I S I S I
दिलीहूत घर दावौ, ऊससे पठाण एक ।।

समूचे ग्रथ मे इसकी सख्या ५ है जो ग्रन्थ के प्रथम भाग मे है।

१३ **छप्पय (षट्पद)** – इसको राजस्थानी मे कवित्त कहते हैं समूचे ग्रन्थ मे इसकी सख्या ३९४ है।

१४ **झपताळ (झपताल)** – एक मात्रिक छद जिसके प्रत्येक चरण मे १४ मात्राए होती हैं और अत मे गुरु होता है। समूचे ग्रन्थ मे इसकी सख्या १८ है जो ग्रन्थ के प्रथम भाग मे है।

१५ **झूलणा** – यह एक मात्रिक छद है। यह कई प्रकार का होता है। ग्रन्थ मे प्रयुक्त छद के अनुसार इसके प्रत्येक चरण मे (१३+१०)=२३ मात्राये होती हैं। ग्रन्थ मे इसकी सख्या २४ है जो ग्रन्थ के प्रथम भाग मे है।

१६ **तारक** – यह एक वर्ण वृत्त है। रघुवरजसप्रकास के अनुसार इसके प्रत्येक पद मे चार सगण और अत मे गुरु होता है। ग्रथ मे प्रयुक्त इस छद मे छदोभग दोप है। यथा—

। । ऽ । ऽ । । । । । ऽऽ
वर वधिय कुभ घरा तिरा वारा

ग्रथ मे इसकी सख्या चार है जो ग्रन्थ के प्रथम भाग मे है।

१७ **त्रोटक** – प्रत्येक पद मे चार सगण वाला एक वर्णवृत्त है। समूचे ग्रन्थ मे इसकी सख्या १४५ है।

१८. **दग** – इस छद के लक्षण अस्पष्ट हैं। ग्रथ मे इसकी सख्या २५ है।

१९. **दवावैत** – यह एक प्रकार का गद्य है जो दो प्रकार का होता है— एक शुद्ध-वध अर्थात् पद-वध जिसमें अनुप्रास मिलाया जाता है और दूसरा गद्य-वध जिसमें अनुप्रास नही मिलाया जाता है।

२० **दूहा** – समूचे ग्रन्थ मे इसकी सख्या ९४ है।

२१. **नाराच** – एक वर्णवृत्त। इसका दूसरा नाम पचचामर भी है। ग्रथ मे इसकी सख्या ५७ है।

२२. **निसिपालिका** – यह एक वर्णवृत्त है। समूचे ग्रथ मे इसकी सख्या ८ है।

२३ **नीसाणी** – राजस्थानी का एक मात्रिक छद जिसका दूसरा नाम शुद्ध जागडी गरवत नीसाणी भी है। ग्रन्थ मे इसकी सख्या २६ है।

२४ **नीसांणी हसगति** – राजस्थानी का एक मात्रिक छद जिसका दूसरा नाम रूपमाला है। ग्रथ मे इसकी सख्या १४ है।

२५. **पद्धरी** – एक मात्रिक छद। ग्रथ में इसकी सख्या २०० है।

२६ **वे-अक्खरी (द्वैक्षरी)** – एक मात्रिक छद जिसका प्रयोग कवि ने अन्य छदो की अपेक्षा अधिक किया है। ग्रथ मे इसकी सख्या ६५४ है।

२७ **भुजगी** – सस्कृत का भुजंगप्रयात वर्णवृत्त जिसकी सख्या ग्रन्थ में १५५ है।

२८ **मछिक, मछिका** – सस्कृत का मल्लिका वर्णवृत्त जिसकी संख्या ग्रन्थ मे २० है।

२९ **मत-मातग लीलाकर दडक** – एक वर्णवृत्त जिसकी सख्या समूचे ग्रथ मे एक है।

३० **मालती** – सस्कृत का एक वर्णवृत्त जिसकी सख्या ग्रन्थ मे ११ है।

३१ **मोतीदाम** – चार जगण का एक सम वर्णवृत्त जिसको सख्या ग्रथ मे ५८२ है।

३२. **रसावला** – एक मात्रिक छद जिसकी सख्या समूचे ग्रथ में १५ है।

३३ **रूपमाला** – यह एक मात्रिक छद है। इसमे १४ और १० की यति से कुल २४ मात्राएँ होती हैं और अन्त मे गुरु लघु होता है।

यह निसाणी हसगति से भिन्न है। इसकी सख्या ग्रन्थ में तीन है।

३४. **रोमकद** – डिंगल (राजस्थानी) का एक वर्णवृत्त। इसके प्रत्येक चरण मे ८ सगण होते हैं जिसमे ९, ९, ८ और ६ वर्णों की यति से कुल ३२ वर्ण होते हैं। इसका प्रत्येक चौथा चरण समान होता है जिसके अतिम आधे भाग की पुनरावृत्ति होती रहती है। राजस्थानी के प्राप्त छद-शास्त्र के ग्रन्थो मे इसका उल्लेख नही मिला है। ग्रथ में इसकी सख्या ९ है।

३५ **विरवेखक** – एक वर्णवृत्त जिसको हिन्दी मे विशेषक, नील, अश्वगति और लीला भी कहते हैं। समूचे ग्रन्थ में इसकी सख्या एक है।

३६ **विराज** – एक वर्णवृत्त जिसको हिन्दी मे शखनारी और सोमराजी भी कहते हैं। ग्रथ मे इसकी सख्या २५ है।

३७. **वैताळ** – एक मात्रिक छद जिसको हिन्दी मे कामरूप कहते हैं। ग्रथ मे इसकी सख्या एक ही है।

३८ **सवैया** – एक वर्णवृत्त जो समूचे ग्रथ मे एक ही है।

३९. **सारसी** – प्रत्येक चरण मे १६ और १२ की यति के कुल २८ मात्राओ का एक राजस्थानी मात्रिक छद जिसके मध्य मे तीन वार अनुप्रास की आवृत्ति होती है तथा चरण के प्रारम्भ मे और अत मे चार मात्राएँ होती हैं किन्तु ग्रथ में प्रयुक्त छद के चरण के आरम्भ मे और अत में प्राय ५ मात्राएँ है। ग्रथ मे इसकी ३९ सख्या है।

४० **सोरठा** – यह एक मात्रिक छद है। समूचे ग्रथ मे इसकी सख्या १२ है।

४१ **हणूफाल** – यह एक मात्रिक छद है। ग्रथ मे इसकी सख्या २५५ है।

## प्रकृति - चित्रण

मध्य युग मे कवियो का ध्यान प्रवन्ध काव्यो के रचने की ओर नही गया। वीर काव्य-धारा के जो नाम मात्र प्रबन्ध काव्य रचे गये उनमे प्रकृति प्राय. उपेक्षित रही है। इन ग्रन्थो मे इतिवृत्तात्मकता, युद्ध-वर्णन, युद्धसामग्री, शौर्य-चित्रण, योद्धाओ तथा अन्य वस्तुओ की लम्बी सूचियाँ ही अधिक मिलती हैं। साज-सज्जा, राजसी ठाठ-बाट आदि की ओर ही कवियो का झुकाव अधिक रहा है। प्रकृति का थोडा बहुत रूप मिलता है, वह एक परम्परागत शैली का अनुकरण मात्र है। इस ग्रन्थ के रचयिता कविराज करणीदान भी प्रकृति का बिम्ब ग्रहण करने मे असमर्थ रहे हैं।

उद्यानो का वर्णन करते हुए कवि ने अनेक वृक्षो के नाम दिये हैं। निम्न उदाहरण से स्पष्ट है—

> अगूर सरदूं फळी अनेक बेलि। वेदानै दाखा बेदानै अनार।
> चिलकौचे वेह और सेवूका विस्तार। स्रीफळ विदाम।
> और नीवू के लूब। कमळा रेसमी नारगी पैवदूका हूनर अदभूत।

उक्त वर्णन से कवि की असावधानी प्रकट होती है। सेव, नारियल, बादाम आदि का जोधपुर के उद्यानो मे होना असम्भव था और इस समय भी ये वृक्ष यहा नही पाये जाते हैं। अतः यह परम्परागत शैली के अनुकरण करने का परिचायक है। यहा पर कवि वृक्षो की नामावली न देकर प्रकृति के स्वाभाविक दृश्य अकित कर सकता था।

कई स्थानो पर कवि ने अतिशयोक्तिपूर्ण चित्रण भी किया है। यथा—

> अभै सागर, वाळ समद दोऊ, मान सरोवर जैसे।
> अम्रित के समुद्र तैसे लहरू के प्रवाह छाजै॥
> जिनका रूप देखे से छीर समुद्र का गुमर भाजै।

इन छोटे तालावो की तुलना क्षीर सागर से करदी है जो अतिशयोक्तिपूर्ण है। यह सब होते हुए भी कवि ने कही-कही प्रकृति का स्वाभाविक चित्रण भी किया है। यथा—

> सघन गभीर आरामू का पार नही आवै।
> आफताफ का तेज जिसकी छाह भेद जमीन लग न जावै।

ऐसे ही जोधाण तैसे वगीचे । मडोवर के बीच निवास !
जहा स्री महाराज के खडग जैतकारी,
काळै गौरे महाबीरू भेरू का वास ।
ऐसे वगीचू का सिंगार सोभा का अथाग ।

यहा पर वृक्षो की सघनता के कारण सूर्य की किरणो का जमीन तक नही पहुँचना, उद्यानो की सुन्दरता आदि का वर्णन कर के कवि ने वास्तविकता को प्रकट करने का प्रयत्न किया है जो सराहनीय है। अत. यह स्पष्ट है कि कवि मे बहुत सूझ-बूझ थी। यदि वह यथास्थान इस ओर बढने का थोडा-सा यत्न और करता तो इस दृष्टि से भी ग्रथ महत्वपूर्ण हो सकता था। कवि का मुख्य विषय इतिहास लिखना व महाराजा का युद्ध-वर्णन करना था, किन्तु ग्रथ मे कई स्थान ऐसे भी है जहा परम्परागत शैली को न अपना कर स्वाभाविक चित्रण किया जा सकता था।

## शैली और भाषा

कवि ने ग्रथ मे वर्णनात्मक शैली का प्रयोग किया है, क्योकि उसका प्रधान लक्ष्य ही महाराजा अभयसिंह के पूर्वजो का इतिवृत्त लिखना और महाराजा द्वारा अहमदाबाद-विजय के युद्ध का वर्णन करना था। पात्रो के सवादो का समावेश कर के तथा विभिन्न प्रकार के छदो व गद्यवत दवावैत का प्रयोग कर के ग्रथ को रोचक बनाने का प्रयत्न किया है।

ग्रथ मे नादात्मक एव सयुक्ताक्षर-शैली का प्राय बहिष्कार हुआ है। भाषा मे अलकारो को लादने का प्रयास नही किया गया है। अलकार स्वाभाविक रूप से काव्य-प्रवाह मे आते गये हैं। अत नीरसता नही आ पाई है। ओज गुण की प्रधानता के साथ प्रसाद और माधुर्य का भी आभास होता है। कवि ने पात्रो के अनुरूप भाषा का रूप वदलने का प्रयत्न किया है, जैसे मुगल बादशाह का वर्णन या उसके द्वारा कुछ सवाद कहलाना है तो उसमे फारसी, अरबी और तुर्की के शब्दो का प्रायः प्रयोग किया गया है जो प्रशसनीय है। निम्न उदाहरण हैं—

दसकत करै न मिळै दिवाण, अरजी फरज मतालब ऊपर।
×
रबिल आल मीना रहै।
×
मुनसफ खावौ मुलक, उतन जावौ सब रावत।
×
ईसफहा आसफा इलम फातमा उचारै।
महमद इमांम कहि कहि मुगळ।

दूसरी कई भाषाओ का प्रयोग भी अलग-अलग उदाहरण के रूप मे किया है, जो कवि के पाण्डित्य-प्रदर्शन का द्योतक है। मुख्यत ग्रथ की भाषा राजस्थानी ही है, जिसमे सस्कृत के तत्सम और तद्भव दोनो प्रकार के शब्दो का प्रयोग हुआ है। साथ ही राजस्थान के समीपवर्ती क्षेत्रो जैसे पजाबी, सिंधी, मराठी आदि के शब्द भी यत्र-तत्र दृष्टिगोचर होते है।

जिस खडी बोली का परिमार्जित रूप आज हमारे समक्ष है, चारण कवि ने उसकी झलक दवावैत के अन्तर्गत दे दी है जो महत्त्वपूर्ण है। निम्न उदाहरण देखिये—

सिकार की चढाई।
जिस वखत हवालगीरू नै सलाम बजाय असवारी का सराजाम सब हाजर किया।
किस किस तवह के कहि बताय।
घोड-वहलि माफे इक्के खासे सुखपाळ, मेघाडवर होदू सै गजराज।
साकू मै झळूस अनेक खास-वरदारू नै धारि परिपखी सजि आए।
मीर-सिकारी तिस वखत स्री महाराज सबज पोसाक पहरि।
आखेट व्रत के आवध धारे तीसरे नगारे के डके रकेव पाव धारे।
वाज राज आरोह कैसे दरसावै।
सूरज सपतास का सा सरूप नजर आवै।

कवि ने प्रसगानुसार वस्तुओ की लम्बी सूची तथा नामो की आवृत्ति भी की है। कही-कही ग्रथ मे पात्रो के नामो के स्थान पर उनके नाम के पर्यायवाची रख दिये गये हैं, जैसे समुद्रसिह के नाम के स्थान पर समुद्र के पर्यायवाची रतनागर (रत्नाकर) शब्द रख दिया गया है—

जुडै 'रतनागर' भीम सुजाव,

सुमेरसिंह के लिये सुमेरु पर्वत का पर्याय 'गिरमेर' शब्द का प्रयोग कर दिया है—

विढै 'गिरमेर' समोभ्रम 'वैण'

इसी प्रकार चन्दनसिह के लिये मलियागिर (मलियागिरी) प्रयुक्त हुआ है।

सुत 'मलियागिर' 'ऊदल' साह

कई स्थानो पर नाम के केवल आधे भाग का ही प्रयोग किया है, या नाम उलट कर रख दिया गया है जैसे उदयभाण नाम के स्थान पर केवल भाण शब्द ही लिख दिया है—

भटी इम 'भाण' वखाणत भाण

---

सू प्र, भाग २, पृष्ठ १९६ से २०४ तक

निम्न उदाहरण मे सुरताणसिंह के लिये केवल 'सुरतान' और पदमसिह के लिये केवल 'पदम' ही रख दिया है—

'जुडे 'सुरताण' 'पदम' सुजाव'

सू प्र.भाग ३, पृ १४५

निम्न उदाहरण मे 'उमेदसिंघ' के स्थान पर उसका उलटा 'सीघ उमेद' प्रयुक्त हुआ है—

जुडे खग गेंद जही तळ जोड ।
'अनावत' 'सीघ उमेद' अरोड ।।

सू. प्र भाग ३, पृ १२२

अल्पार्थ का प्रयोग अवज्ञा, मान-प्रतिष्ठा व प्रेम-प्रदर्शन के लिये होता है, जिसका प्रयोग कवि ने बाहुल्यता से किया है, जैसे केसरीसिंह पुरोहित के लिये कवि ने 'केहरियौ' लिख दिया है जो अवज्ञासूचक नही है—

सजै सिवडा पति दारण सूर,
पिरोहित 'केहरियौ' रस पूर ।

सू प्र भाग ३, पृ १६१

अल्पार्थ के साथ ही महत्त्ववाची नामो का प्रयोग भी बराबर मिलता है, जैसे इसी केसरीसिंह के लिये ही 'केहर' महत्त्ववाची के रूप मे प्रयुक्त हुआ है—

ददो इण 'केहर' रो दइवाण ।

सू. प्र भाग ३, पृ १६१

इसी प्रकार अन्य व्यक्तिवाचक शब्द के भी महत्त्ववाची शब्द प्रयुक्त हुए है, जैसे राजसिह-राजड, कुसळसिंह-कुसळेस, पृथ्वीसिंह-पीथल, प्रतापसिंह-पातल आदि ।

ग्रथ मे नामो की अत्यधिक तोड-मरोड हुई है, चाहे वे किसी मनुष्य के नाम हो अथवा किसी स्थान विशेष के । एक ही नाम के अनेक रूपभेद प्रयुक्त हुये है, जैसे महाराजा अजीतसिंह के लिये कवि ने निम्न रूपभेदो का प्रयोग किया है—

अगजीत, अजण, अजन, अजन्न, अजमल, अजमलि,
अजमल्ल, अजमाल, अजा, अजीत, अजै अजो ।

इसी प्रकार महाराजा अभयसिंह के लिये—

अभपत, अभपति, अभयपती, अभमल, अभमल्ल, अभमाल, अभरज, अभसाह, अभा, अभियौ, अभै, अभैपति, अभैमल, अभैमाल, अभैयसिंह, अभैसाह अभैसिंघ, अभैसीघ, अभो ।

उक्त विवरण से स्पष्ट है कि ऐसे स्थलो को राजस्थानी भाषा-विज्ञान, व्याकरण, राजस्थानी सस्कृति आदि के पूर्ण ज्ञान के विना समझना दुरूह हो जाता है ।

पादपूर्ति के लिये ग्रथ मे प्राय: 'ह', 'स', 'क' और 'य' अक्षरो का प्रयोग हुआ है। वेदो एव सस्कृत साहित्य मे भो 'ह' पादपूर्ति के रूप मे प्रचुर मात्रा मे आया है[1]। ग्रथानुसार निम्न उदाहरण मे 'क' अक्षर पादपूर्ति के लिये प्रयुक्त हुआ है –

'उमेदक आगळि पांण अछेह'

सू. प्र भाग ३, पृ १२०

निम्न उदाहरण मे 'य' अक्षर प्रयुक्त हुआ है—

'पतावत' गोपिय नाथ प्रचड।

सू प्र भाग ३, पृ १४७

इसी प्रकार निम्न उदाहरण मे 'ह' अक्षर प्रयुक्त हुआ है—

'उमेदहवार लडै भड ओप'

सू प्र भाग २, पृ १६१

कवि ने यथास्थान मुहावरो व लोकोक्तियो का प्रयोग कर के भाव को अधिक स्पष्ट और भाषा को सरस बनाया है—

जिकौ करू ऊजळौ, जग करि लूण 'जसा' रौ।

सू प्र भाग २, पृ २७

यहा पर 'लूण ऊजळौ करणौ' मुहावरा है।

'दिली झोला खाए दळ।'

सू प्र. भाग २, पृ. ४८

यहाँ पर 'झोला खाणौ' मुहावरा है।

'दीवौ कर देखजे इसी नह लाय अकारी'

सू प्र भाग २, पृ २४१

यहाँ पर 'लायनै दीवौ कर देखणौ' लोकोक्ति है।

अत मे यह कहना होगा कि ग्रथ मे वर्णन की विशदता है। प्राय सरल और स्वाभाविक शैली द्वारा भावो का समुचित उत्कर्ष दिखलाने मे कवि महोदय पूर्ण रूप से सफल हुए हैं। ग्रथ मे राजस्थानी भाषा का अधिक निखरा हुआ तथा सरस रूप दिखलाई देता है।

---

[1] (अ) नैव चक्रे मन स्थाने वीक्षमाणो महाबलो।
कपे परमभीतस्य चित्त व्यवससाद ह॥
सुग्रीवस्तु शुभ वाक्य श्रुत्वा सर्वं हनूमत।
तत शुभतर वाक्य हनूमन्तमुवाच ह॥
—वाल्मीकि रामायण, किष्किन्धा काण्ड, द्वितीय सर्ग, श्लोक ३ १९।

(आ) अमरकोश मे भी इसका उल्लेख है—

तु हि च स्म ह वै पादपूरणे 'इत्यमरः'।

वाल्मीकि रामायण के बाद सस्कृत ग्रथो में प्राय इस प्रकार के प्रयोग नही मिलते।

## सूरजप्रकास का ऐतिहासिक महत्त्व

कवि ने ग्रथारम्भ मे सूर्य वश के प्रारभिक राजा इक्ष्वाकु से महाराजा अभय-सिह के वंशसम्बन्ध को पुष्ट करने के लिये लम्बी कुल-तालिका दे दी है। इसके अन्तर्गत सक्षिप्त रामायण का वर्णन भी कर दिया है। तत्पश्चात् क्रम से चलते हुए आगे राजा पुंज के तेरह पुत्रो का वर्णन किया है और उसके बडे पुत्र की चौथी पीढी मे कन्नौज नरेश जयचन्द राठौड का वर्णन किया है।

उक्त कुल-तालिका को ऐतिहासिक दृष्टि से देखने से हम इस नतीजे पर पहुँचते हैं कि कवि ने केवल पुराणो का आश्रय लेकर ही यह सब कुछ लिख डाला है। अत. यह वर्णन सत्य है अथवा असत्य इसका निर्णय करना उक्त घट-नाओ की पूर्ण ऐतिहासिक सामग्री के प्राप्त हुए बिना कठिन है। कवि ने कन्नौज के राजा जयचन्द राठौड का जो वर्णन किया है वह ऐतिहासिक दृष्टिकोण से प्राय ठीक है। इसी जयचन्द राठौड का समकालीन पृथ्वीराज चौहान था।

यहाँ पहले हमे ग्रन्थ मे दी हुई तिथियो की सत्यता के बारे मे विचार करना है, यद्यपि कवि ने तिथियो का उल्लेख बहुत कम किया है।

सर्व प्रथम कवि ने राव जोधाजी द्वारा जोधपुर के किले के निर्माण की तिथि (श्रावणादि) वि० स० १५१५ की ज्येष्ठ शुक्ला एकादशी (१२ मई १४५९ ई०) का उल्लेख किया है जो ऐतिहासिक दृष्टि से ठीक है।

तत्पश्चात् कवि ने महाराजा अजीतसिंह के जीवन-चरित्र के अन्तर्गत जालोर मे (श्रावणादि) वि० स० १७५९ मार्गशीर्ष वदि १४ शनिवार ( ७ नवम्बर १७०२ ई०) को महाराजा अभयसिंह का जन्म होना लिखा है। यह तिथि भी सत्य है।

अहमदाबाद-युद्ध के अन्तर्गत कवि ने एक स्थान पर केवल सप्तमी, अष्टमी तथा नवमी का उल्लेख किया है। इनके साथ मास एव सवत् नही दिया है किंतु आगे युद्ध विजय करने की तिथि से इनका सही अनुमान लगाया जा सकता है। सर बुलन्द ने पहले तीन दिन तक गोलाबारी की, उसने चौथे दिन मैदान मे आ कर युद्ध किया और सायकाल तक बहुत वीरता से लडा, फिर भी उसकी हार निश्चित हो गई। अत वह युद्ध-स्थल छोड कर शहर की ओर चला गया। यह महाराजा की विजय का दिन था। इस तिथि को कवि ने स्पष्टतया ग्र थ मे अकित किया है, यथा—

'सम्रैसे समत सत्यासियै विजै दसमी सनि जीत'

सू. प्र. भाग ३, पृ २७३

स्पष्ट है कि (श्रावणादि) वि० स० १७८७ की विजयादशमी शनिवार (१० अक्टूबर सन् १७३० ई०) को महाराजा विजयी हुए। अत यह भी स्पष्ट हो गया कि उक्त तीन तिथिया वि० स० १७८७ की आश्विन शुक्ला सप्तमी, अष्टमी और नवमी ७, ८ और ९ अक्टूबर सन् १७३० ई० हैं अर्थात् दोनो ओर से इन तीन दिनो मे गोलाबारी हुई। चौथे दिन विजयादशमी थी। उसी दिन खुल्लमखुल्ला लडाई हुई और महाराजा विजयी हुए।

डॉ० गौरीशकर हीराचन्द ओझा[1] और प० विश्वेश्वरनाथ रेऊ[2] ने महाराजा की विजय कार्तिक वदि ५ वि० सं १७८७ तदनुसार २० अक्टूबर सन् १७३० ई० लिखा है, किन्तु 'सूरजप्रकास' के ही समकालीन ग्रथ 'राजरूपक' मे महाराजा द्वारा अहमदावाद विजय की तिथि विजयादशमी वि० स० १७८७ (१० अक्टूबर सन् १७३० ई०) दी है। यथा--

"सतरै समत सत्यासियौ, आसू उज्जळ पक्ख।
विजै दसम भागा विचित्र, अभै प्रतिग्या अक्ख ॥"

इस प्रकार स्पष्ट है कि 'राजरूपक'[3] की उक्त पक्तिया 'सूरजप्रकास' मे दी हुई महाराजा के विजय के दिन की तिथि को सत्य प्रमाणित करती है।

'राज-रूपक' के रचयिता कवि वीरभाण रतनू और 'सूरजप्रकास' के रचयिता कविराजा करणीदान दोनो युद्ध मे मौजूद थे और उन्होने आखो देखा हाल लिखा है, अत डॉ० ओझा और रेऊ की अपेक्षा यह तिथि अधिक विश्वसनीय है। इसके अतिरिक्त प्रसिद्ध इतिहासकार कविराजा बाँकीदास[4] ने भी वि० स० १७८७ की विजयादशमी (१० अक्टूबर सन् १७३० ई०) को ही महाराजा अभयसिंह की अहमदावाद पर विजय होना लिखा है, अतः अब इस तिथि की सत्यता के बारे मे किसी प्रकार के सन्देह को स्थान नही दिया जा सकता है।

महाराजा द्वारा अहमदावाद विजय के एक वर्ष बाद कवि ने इस ग्रथ को सम्पूर्ण कर दिया था। इस ग्रथ-पूर्णता की तिथि को भी कवि ने महाराजा की

---

[1] डॉ० गौरीशकर हीराचन्द ओझा द्वारा लिखित 'जोधपुर राज्य का इतिहास' भाग २, पृष्ठ ६१५ तथा पृष्ठ ६१७ का फुटनोट।

[2] प० विश्वेश्वरनाथ रेऊ द्वारा लिखित 'मारवाड का इतिहास' भाग १, पृष्ठ ३३८।

[3] देखो राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर मे सग्रहीत हस्तलिखित 'राजरूपक' की प्रति सख्या १५६३० पृष्ठ ३६३ तथा गुटका सख्या १३७७९ पत्र स २७४।

[4] राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मदिर जयपुर के ग्रन्थाक २१ 'बाकीदास री ख्यात' पृष्ठ ३९।

विजय की तिथि के साथ ही अकित कर दिया है। यथा—

सत्रैसै समत सत्यासियै, विजै दसमी सनि जीत।
वदि कातिक गुण वरणियौ, दसमी वार अदीत।
वणियौ गुण इक वरस विच, उकति अरथ अणपार।
छद अनुस्टुप करिउ जन, सत पच सात हजार।
'अभा' तणी सुभ नजर अति, वधि छक सुकवि विधान।
कुरव दान लहियौ अधिक, कहियौ करणीदान॥

मू. प्र भाग ३, पृ २७३

उक्त छप्पय से स्पष्ट है कि कवि ने महाराजा के विजय-सवत् १७८७ की विजयादशमी (ई० सन् १० अक्तूबर १७३०) से लगभग एक वर्ष बाद कार्तिक कृष्णा दशमी रविवार को ग्रथ लिख कर सम्पूर्ण किया। अत यह वि० स० १७८८ तदनुसार ई० सन् १७३१ ही हो सकता है।

## घटनाओ की ऐतिहासिक प्रामाणिकता

जयचन्द के वशज सीहा के पुत्र आसथान (जिसने मारवाड मे राज्य स्थापित किया था) से लेकर कवि ने अपने आश्रयदाता महाराजा अभयसिंह के पिता महाराजा अजीतसिंह तक की वश-तालिका के अन्तर्गत कई राजाओ का विस्तार से वर्णन किया है, जिसमे अजीतसिंह का वर्णन बहुत विस्तृत है।

यह वर्णन ऐतिहासिक दृष्टि से प्राय ठीक जान पडता है। किन्तु, कुछ छोटी-मोटी घटनाओ के बारे मे कही कही कवि की असावधानी भी प्रकट होती है। जैसे, राव जोधा के बाद उसका पुत्र राव सातल गद्दी पर बैठा। उसने (श्रावणादि) वि० स० १५४५ से १५४८ तदनुसार ई० स० १४८९ से १४९२ तक तीन वर्ष राज्य किया। वि० स० १५४८ (ई० स० १४९२) मे मुसलमानो ने गाव पीपाड से कुछ औरतो (तीजणियो)[१] का अपहरण किया। जब राव सातल को पता चला तो उसने गाँव कोसाणे मे उन मुसलमानो को परास्त करके 'तीजणियो' को छुडाया। इस युद्ध मे मीर घडूला नामक मुसलमान मारा गया। युद्ध मे राव सातल बहुत घायल हो गया था। अत कुछ दिन बाद वह भी मर गया और उसके कोई पुत्र नही होने के कारण जोधाजी का एक पुत्र राव सूजा गद्दी पर बैठा। यद्यपि राव सूजा ने राव सातल के साथ मुसलमानो से युद्ध किया[२] किन्तु मीर घडूला को मारने की घटना का सम्बन्ध राव सातल के राज्य

[१] डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा द्वारा लिखित 'जोधपुर राज्य का इतिहास', भाग १, पृष्ठ २६१ का तीसरा फुट नोट।

[२] डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा द्वारा लिखित 'जोधपुर राज्य का इतिहास', भाग १, पृष्ठ २६१–२६२।

काल से ही है। इस मे कवि ने जोधाजी के बाद राव सूजा का ही राजा होना लिखा है और मीर घडूला[1] के मारे जाने की घटना का सम्बन्ध उसी से जोड दिया है। ग्रंथ मे राव सातल का बिलकुल उल्लेख नही किया गया है, जिसका कारण कवि की असावधानी ही हो सकती है। आगे महाराजा अजीतसिंह तक का वर्णन इतिहास से प्राय ठीक मेल खाता है।

महाराजा अभयसिंह के राज्याभिषेक के बाद से उनके द्वारा अहमदाबाद विजय तक का वर्णन करना ही कवि का मुख्य उद्देश्य था। अत हम आगे इन्ही घटनाओ की ऐतिहासिक विवेचना करने का प्रयत्न करेंगे।

## महाराजकुमार अभयसिंह को दिल्ली भेजना

जब महाराजा अजीतसिंह ने नागौर के राव इन्द्रसिंह के पुत्र मोहकमसिंह को दिल्ली मे मरवा डाला तो बादशाह फर्रुखशियर ने हुसेनअली के साथ महाराजा के विरुद्ध बहुत बडा यवन-दल भेजा। महाराजा ने हुसेनअली से सधि करली, जिसके अनुसार महाराजकुमार अभयसिंह को उसके साथ दिल्ली भेजा गया। बादशाह ने महाराजकुमार का समुचित स्वागत किया। यह घटना इतिहास-सम्मत है।

## महाराजकुमार अभयसिंह को मुजफ्फरअली खां का सामना करने भेजना

ग्रन्थानुसार महाराजा अजीतसिंह की बढती हुई शक्ति को दबाने के लिये बादशाह मुहम्मद शाह ने मुजफ्फरअली खा को शाही सेना के साथ भेजा। उस समय महाराजा अजीतसिंह अजमेर मे बादशाह की तरह शान से रहते थे। महाराजा ने मुजफ्फरअली खाँ का सामना करने के लिये राजकुमार अभयसिंह को राठौडवाहिनी के साथ भेजा। राठौडो के भय से मुजफ्फर खा भाग गया।

ऐतिहासिक प्रमाणो के अनुसार वि० स० १७७८ (ई० स० १७२१ मे बादशाह मुहम्मदशाह ने मुजफ्फरअली खाँ को अजमेर की सूबेदारी दी। महाराजा अजीतसिंह का दमन करने के लिये छ लाख रुपये सेना के व्यय स्वरूप तय हुए, किन्तु उस समय उसे दो लाख ही मिले। बादशाह ने सोचा कि शाही सेना का अपने विरुद्ध आना सुन कर अजीतसिंह अजमेर छोड देगा किन्तु जब महाराजा ने ऐसा नही किया तो बादशाह ने मुजफ्फरअली खाँ को मनोहरपुर मे ही ठहर जाने का फरमान भेजा। वहाँ वह तीन मास तक पडा रहा और उसके पास सेना आदि पर किया जाने वाला व्यय समाप्त हो गया। बादशाह

---

[1] देखो सूरजप्रकास भाग १, पृष्ठ २५२ का फुटनोट।

की ओर से भी सैनिको के लिये वेतन वगैरह नही पहुँच सका। उसके सिपाही उसे छोड कर जाने लगे। आमेर नरेश जयसिंह ने उसे अपने पास बुला लिया। कुछ दिनो बाद उसने अजमेर की सूबेदारी का फरमान बादशाह के पास लौटा कर स्वय फकीर बन गया।[1]

ग्रथ मे कवि ने महाराजकुमार अभयसिंह के भय से उसके भाग जाने का उल्लेख किया है। 'सूरजप्रकास' के साथ ही बने ग्रन्थ 'राजरूपक'[2] से भी इस कथन की पुष्टि होती है, किन्तु इस घटना के कुछ ही दिनो बाद महाराजा अजीतसिंह ने बादशाह के पास एक अर्जी[3] भेजी जिसमे उन्होने लिखा "मुजफ्फरअली खाँ मेरे पास पहुँचा ही नही, मैं उसे अजमेर सौंप देता तथा राजकुमार अभयसिंह को मेवातियो से झगडा हो जाने के कारण नारनौल आदि पर भेजा था" अत स्पष्ट है कि मुजफ्फरअली खाँ अभयसिंह के भय से नही भागा था।

महाराजा अजीतसिंह बहुत बडे राजनीतिज्ञ थे। अत यह अनुमान लगाया जा सकता है कि उन्होने बादशाह को खुश करने के लिए ही ऐसी अर्जी लिखी हो। मुजफ्फरअली खाँ के सामने धनाभाव की समस्या के साथ ही मुख्य कारण राठौडो का भय था। अत 'सूरजप्रकास' और 'राजरूपक' पर अधिक विश्वास किया जा सकता है।

तत्पश्चात् महाराजकुमार अभयसिंह द्वारा नारनौल और शाहजहाँपुर आदि लूटे जाने की घटनायें इतिहास-सम्मत हैं।

### महाराजकुमार अभयसिंह का दिल्ली जाना

नाहर खाँ के मारे जाने पर वि०स० १७८० (ई०स० १७२३ मे बादशाह ने शरफुद्दौला इरादतमद खाँ के साथ आमेर नरेश जयसिंह तथा अन्य कई अमीरो का एक बहुत बडा यवन-दल महाराजा के विरुद्ध भेजा। इसमे लगभग बाईस बड़े-बडे अमीर और राजा थे। महाराजा अजमेर के किले की रक्षा का भार नीबाज ठाकुर ऊदावत अमरसिंह पर छोड कर स्वय जोधपुर आ गये। अमरसिंह ने कई दिन तक सामना किया। बाद मे आमेर नरेश सवाई जयसिंह ने महाराजा और शाही सेनाध्यक्ष के बीच सधि करवा दी जिसमे महाराजकुमार

---

[1] डॉ० गौरीशकर हीराचन्द ओझा द्वारा लिखित 'राजपूताने का इतिहास', भाग २, पृष्ठ ५९३

[2] 'राजरूपक' पृष्ठ ५३४

[3] डॉ० गौरीशकर हीराचन्द ओझा द्वारा लिखित 'राजपूताने का इतिहास', भाग २, पृष्ठ ५९४–५९५

अभयसिंह का दिल्ली जाना तय हुआ। यह घटना भी इतिहास-सम्मत है।

## महाराजकुमार अभयसिंह का बादशाह के दरबार में कुपित होना

एक समय दिल्ली मे महाराजकुमार अभयसिह बादशाह मुहम्मदशाह के दरबार मे गये। वहाँ बैठे हुए सभी बडे बडे उमरावो और अमीरो को पीछे छोडते हुए वे बादशाह के बिलकुल निकट पहुँच गये। उस समय वहाँ के एक अमीर ने इन्हे रोक दिया। इस पर उन्होने क्रोधित होकर कटार निकाल ली। बादशाह मुहम्मदशाह, जो यह सब कुछ देख रहा था, तुरन्त सिंहासन पर से उठा और उसने तुरन्त अपने गले मे पहना हुआ हीरो का हार इनको पहना दिया तथा अनुनय-विनय करके बडी कठिनाई से इनका क्रोध शान्त किया।

इस घटना का उल्लेख टॉड साहब ने भी किया है।[1] यद्यपि बहुत कम इतिहासकारो ने इस घटना का उल्लेख किया है किन्तु यह घटना असत्य प्रतीत नही होती है। राठौड राजकुमार के इस कार्य से हमे राठौड अमरसिंह द्वारा घटित बादशाह शाहजहाँ के दरबार की घटना का स्मरण हो जाता है।

## महाराजा अजीतसिंह का मारा जाना

टॉड[2], ओझा[3], रेउ[4] तथा अन्य इतिहासकारो के अनुसार दिल्ली में महाराजकुमार अभयसिंह ने बादशाह के षडयत्र में फस कर तथा आमेर नरेश जयसिंह के सिखाने से अपने पिता महाराजा अजीतसिह को मारने के लिये अपने भाई बखतसिंह को लिखा। उसने (चैत्रादि) वि० स० १७८१ आषाढ सुदि १३ तदनुसार २३ जून १७२४ ई० को जनाने मे सोते हुए महाराजा को मार डाला।

'सूरजप्रकास' और 'राजरूपक' मे केवल महाराजा के देहावसान का ही उल्लेख करके कवि मौन हो गये हैं। सम्भवतया राज्याश्रित होने के कारण इन ग्रथो मे ये कवि अपने इस कर्तव्य का पूर्ण रूप से पालन न कर के निष्पक्षता से पराङ्मुख रहे।

## महाराजा अभयसिंह का राजतिलक

महाराजा अजीतसिंह की मृत्यु के समय राजकुमार अभयसिंह दिल्ली मे थे। उनका राजतिलक भी दिल्ली मे ही हुआ। इस अवसर पर बादशाह

---

[1] टॉड राजस्थान, अनुवादित, प० बलदेवप्रसाद मिश्र, मुरादाबाद, भाग २, पृष्ठ १५७–१५८

[2] टॉड राजस्थान, अनुवादित, प० बलदेवप्रसाद मिश्र, मुरादाबाद, भाग २, पृष्ठ १५८–१५९

[3] डॉ० गौरीशकर हीराचन्द ओझा द्वारा लिखित राजपूताने का इतिहास, भाग २, पृष्ठ ६००

[4] मारवाड का इतिहास, भाग १, पृष्ठ ३२७, प० विश्वेश्वरनाथ रेऊ।



चरित्रनायक महाराजा अभयसिंहजी (वि० स १७८१ से १८०६)

(राजस्थानी शोध-संस्थान, जोधपुर के सचालक श्री नारायणसिंह भाटी के सौजन्य से प्राप्त चित्र)

मुहम्मद शाह ने इन्हे उपहार भेट किये और नागौर आदि परगने, जो महाराजा अजीतसिंह से ले लिये थे, इन्हे पुन लौटा दिये। ऐतिहासिक दृष्टि से यह घटना ठीक है।

## महाराजा अभयसिंह का नागौर पर आक्रमण करना और अपने अनुज बखतसिंह को वहाँ का स्वामी बनाना

नागौर पर उस समय राव इन्द्रसिंह का अधिकार था। महाराजा अभयसिंह ने उसको हरा कर अपने अनुज बखतसिंह को वहाँ का राजा बनाया।

ऐतिहासिक दृष्टि से महाराजकुमार अभयसिह ने दिल्ली से जो पत्र लिखा था उसमे अपने अनुज बखतसिह को यह प्रलोभन दिया था कि यदि तुम अपने पिता महाराजा अजीतसिह को मार डालो तो मैं तुम्हे नागौर दे दूगा। उसी के अनुसार बखतसिह को वि० स० १७८२ (ई० स० १७२५) मे 'राजाधिराज' के खिताब के साथ नागौर का स्वामी बनाया गया[1]।

## महाराजा का बादशाह के दरबार में पान का बीड़ा उठाना

जब बादशाह मुहम्मद शाह को यह मालूम हुआ कि सर बुलन्द गुजरात में दक्षिणियो से मिल गया है और स्वय गुजरात का अधीश्वर बन गया है तो वह बडा भयभीत हुआ और एक दरबार किया जिसमे उस समय के बडे-बडे उमराव, नवाब, अमीर, राजा-महाराजा उपस्थित थे। बादशाह ने सर बुलन्द के विरुद्ध अपने दरबार मे पान का बीडा घुमाया। सर बुलन्द की शक्ति का मुकाबिला करने के लिये किसी की भी हिम्मत बीडे को छूने की नही हुई। महाराजा अभयसिह ने बडे उत्साह से बादशाह को धैर्य बँधाते हुए बीडे को ग्रहण किया।

'राजरूपक'[2] से भी इस घटना की पुष्टि होती है। टॉड[3] साहब के अतिरिक्त किसी अन्य इतिहासवेत्ता ने इस घटना का उल्लेख किया हो, ऐसा देखने मे नही आया है। यद्यपि टॉड साहब ने 'सूरजप्रकास' और 'राजरूपक' के आधार पर ही लिखा है, किन्तु यह घटना सत्य प्रतीत होती है, क्योकि उस समय पान का बीडा घुमाये जाने की प्रथा थी।

---

[1] टॉड राजस्थान, अनुवादित, पं० बलदेवप्रसाद मिश्र, भाग २, पृष्ठ १७१

[2] राजरूपक, पृष्ठ ६५८,६५९

[3] टॉड राजस्थान, अनुवादित, प० वलदेवप्रसाद मिश्र, मुरादाबाद, भाग २, पृष्ठ १७४,१७५, १७६।

## महाराजा का बादशाह से बिदाई लेकर जोधपुर लौटना

दिल्ली से विदा होते समय बादशाह ने इन्हे कीमती उपहारो के साथ सेना के लिये व्यय आदि भी दिया ।[१] महाराजा वहाँ से जयपुर आये । जयपुर नरेश सवाई जयसिह ने इनका समुचित स्वागत किया । कुछ दिन जयपुर मे ठहरने के पश्चात् ये मेडते आये और अपने अनुज बखतसिह से मिले । तत्पश्चात् बखतसिह को साथ लेकर जोधपुर आये ।

इस बात की पुष्टि 'राजरूपक'[२] से भी होती है किन्तु कुछ इतिहासकारो ने महाराजा का दिल्ली से अलवर होते हुए अजमेर जाना और वहाँ का प्रबन्ध करके मेडते होते हुए जोधपुर जाना लिखा है ।[३] अधिकाश इतिहासकारो ने इनका वि० स० १७८६ मे दिल्ली से जयपुर और वहाँ से मेडते होते हुए जोधपुर जाना ही लिखा है । अत कवि का यह कथन इतिहाससम्मत है ।

## महाराजा का जोधपुर से गुजरात की ओर प्रयाण

दिल्ली से लौटने के पश्चात् महाराजा अभयसिह अपने अनुज बखतसिह के साथ जोधपुर मे युद्ध की तैयारी करने मे लग गये । सभी सामन्तो को फरमान भेज कर बुलाया गया । अश्वारोही सेना तैयार की गई । जब युद्ध की पूर्ण सामग्री के साथ सेना तैयार हो गई तो जोधपुर से रवाना हो कर कुछ विद्रोही जागीरदारो को दण्ड देते हुए सिरोही आये । सिरोही के राव उम्मेदसिह देवडा ने महाराजा की अधीनता स्वीकार नही की थी, अत महाराजा ने सिरोही को लूटने की आज्ञा दे दी । अन्त मे राव उम्मेद ने अपनी पुत्री का डोला भेज कर सधि की । वहाँ से महाराजा सेना सहित पालनपुर आये । वहाँ का अधिकारी करीमदाद खा इनसे मिल गया । ये सब घटनाये इतिहाससम्मत हैं ।

## महाराजा का सर बुलन्द के पास पत्र भेजना

पालनपुर से महाराजा ने सर बुलन्द को एक पत्र लिखा जिसमे उसे समझाया कि बादशाह ने अहमदाबाद के सूबे पर मुझे नियुक्त किया है । अत तुम शाही आज्ञा के अनुसार मुझसे मिलो, सारी शाही सम्पत्ति मेरे हवाले करो और किले तथा शहर से अपने डेरे उठा लो, यथा—

---

[१] बादशाह ने महाराजा को सेना के व्यय स्वरूप कितना रुपया दिया इसकी विवेचना हम आगे सेना के आकडो के अन्तर्गत करेंगे ।

[२] राजरुपक, पृष्ठ ६५६ से ६६४ ।

[३] प० विश्वेश्वरनाथ रेऊ द्वारा लिखित मारवाड का इतिहास, भाग १, पृष्ठ ३३६ ।

खत लिखिया दिस खान, हकर धारै वजराई।
कहर गरीबो करण, मकर छाडो मुगळाई।
काम फैल मति करो, स्याम भ्रम धरो सिपाही।
सराजाम दो सरब, तोपखाना पतिसाही।
अहमदाबाद दीधो अम्हा, सुणो हुकम पतिसाह रो।
मामलो तजो आवो मिळो, किलो सहर खाली करो॥

सू प्र भाग २, पृ २७९

टॉड साहब के अतिरिक्त किसी भी इतिहासवेत्ता ने इस पत्र का उल्लेख किया हो ऐसा देखने मे नही आया है। अन्य इतिहासकारो के रुपये की हुण्डी व उसको नायब हाकमी की आज्ञा के साथ लिख दिया कि सम्भव हो सके तो अहमदाबाद पर अधिकार करलो। इस पर मुहम्मद खा ने गुजरातियो की सेना इकट्ठी की और मौका देखने लगा, किन्तु सर बुलन्द के आदमी नगर रक्षा के लिये अधिक सतर्क रहने लगे। उन्होने दरवाजे वगैरह ईंटो से चुनवा दिये। अत मुहम्मद खा सफल नही हो सका।[1] इस पत्र का उल्लेख कवि ने ग्रथ में नही किया है।

### महाराजा अभयसिह का सर बुलन्द से युद्ध, सर बुलन्द का आत्म-समर्पण

युद्ध का वर्णन करते हुए कवि ने लिखा है कि पहले तीन दिन तक दोनो ओर से गोलाबारी होती रही, यथा—

मोरचा राड त्रण दिन मडै, सूरा धरम सबाब रा।
आम सम्हा कठठि चोडै उरडि, नरियंद भूळ नबाब रा।

सू. प्र भाग ३, पृ २९

तत्पश्चात् मैदान मे लडाई हुई। दोनो तरफ के सुभट जम कर लडे। आखिर सर बुलन्द की सेना के पाव उखड गये। दूसरे दिन सर बुलन्द ने महाराजा अभयसिह के डेरे मे उपस्थित होकर आत्म-समर्पण कर दिया। नीबाज ठाकुर अमरसिह ने इस सधि मे विशेष भाग लिया।

उपरोक्त वर्णन कुछ प्रशसात्मक अवश्य है परन्तु ऐतिहासिक प्रमाणो के अनुसार सर बुलन्द को महाराजा अभयसिह के सामने आत्म-समर्पण करना पडा

---

[1] (अ) प० विश्वेश्वरनाथ रेऊ द्वारा लिखित मारवाड का इतिहास, भाग १, पृ० ३३७।
(आ) डॉ० गौरीशकर हीराचन्द ओझा द्वारा लिखित राजपूताने का इतिहास, भाग २, पृ० ६१३।

था। वहुत से इतिहासकारो ने इस अवसर पर महाराजा और सर बुलन्द का परस्पर पगडी-बदल भाई वनने का उल्लेख किया है।

### महाराजा द्वारा कथाजी आदि मरहठों को परास्त करना

उज्जैन, सूरत आदि के शासक कथाजी, पीलूजी आदि गुजरात मे चौथ वसूल करने के लिये अहमदावाद की ओर बढे, किन्तु महाराजा की सेना से परास्त होकर कथाजो भाग गया।

ऐतिहासिक प्रमाणो के अनुसार कवि के इस कथन की पुष्टि होती है और यह जाना जाता है कि महाराजा ने पीलूजी को, जो कथाजी के स्थान पर चौथ वसूल करने के लिये अहमदावाद की ओर वढ रहा था, अपने एक योद्धा लखधीर ईंदा को भेज कर धोखे से मरवा डाला।

### वादशाह की ओर से महाराजा को उपहार भेजना

वादशाह मुहम्मदशाह के दरवार मे महाराजा का वकील अमरसिंह भडारी रहता था। उसने वादशाह को सर बुलन्द के परास्त होने और गुजरात पर महाराजा द्वारा पुन शाही हुकूमत कायम करने की खबर सुनाई। इस पर वादशाह वहुत प्रसन्न हुआ और उसने भरे दरबार मे वाह-वाह शव्दो के साथ महाराजा की प्रशसा की तथा महाराजा का मनसव आदि बढाने के साथ उनके राज्य की वृद्धि की।

कवि के उक्त कथन की पुष्टि भी ऐतिहासिक दृष्टि से होती है। वादशाह ने असदुल्ला खा गुर्जवर्दार के साथ महाराजा के लिये उपहार-स्वरूप रत्नजटित सिरपेच, कलगी, एक हाथी तथा खिलअत आदि भेजे।[1]

### सेनाएँ

कविराजा करणीदान ने ग्रथ मे सेनाओ के आकडे वहुत कम दिये हैं। महाराजा अभयसिंह और उनसे सम्वन्वित पात्रो की सेनाओ के आकडे यत्र-तत्र दिये हैं। उनकी ऐतिहासिक प्रामाणिकता के वारे मे आगे विचार किया जायगा।

### मुजफ्फरअली खां की सेना

वि० स० १७७८ (ई० स १७२१) मे महाराजा अजीतसिंह वादशाह के समान शाही ठाट-वाट से अजमेर मे रहने लगे, यथा—

---

[1] डॉ० गौरीशकर हीराचन्द ओझा द्वारा लिखित राजपूताने का इतिहास, भाग २, पृष्ठ ६२८।

गजसिंघ हरी भारी गुमर, सरब करै असपक सुरग ।
पतिसाह हुवो 'अजमाल' पह, दिली जेम तारा दुरंग ॥

सू प्र. भाग २, पृ ९६

कवि के कथनानुसार बादशाह मुहम्मदशाह ने मुजफ्फरअली खा को तीस हजार शाही सेना के साथ महाराजा का दमन करने के लिये अजमेर की ओर भेजा था, यथा—

मगळ क्रोध महमद, साह प्रजळै दळ सव्बळ ।
खेधक मुदफरखान, मुगळ तेडियौ महाबळ ।
तोरा फील तुरग, वगसि आरबा खजाना ।
तीस सहस ताबिन, असुर दळ दीध अमानां ।
मुरतबौ हजारी हफत महि, पान ग्रहता पावियौ ।
इम विदा होय मुदफरअली, 'अजण' भूप दिस आवियौ ॥

सू प्र. भाग २. पृ. ९७

कवि ने आगे फिर सकेत किया है कि मुजफ्फरअली खा के साथ तीस हजार की सेना थी, यथा—

भजि गया विण गज भार, हय थाट तीस हजार ।
मिट लाज छाडि गुमान, खडि गयौ मुदफरखान ॥

सू प्र भाग २, पृ १०२

इतिहासकारो के मतानुसार मनोहरपुर पहुँचते-पहुँचते मुजफ्फरअली खा के पास केवल बीस हजार सेना जमा हो पाई थी ।[1]

**बादशाह द्वारा महाराजा अभयसिंह को सेना के लिये व्यय आदि देना**

ग्रथानुसार महाराजा अभयसिंह को सर बुलन्द के विरुद्ध दिल्ली से विदा होते समय बादशाह मुहम्मदशाह ने उन्हें ताज, खजर, तलवार, घोडा, हाथी तथा तोपखाने के साथ सेना के व्यय के लिये इकतीस लाख रुपये दिये ।

अन्य इतिहासकारो के अनुसार वि० स० १७८६ मे बादशाह मुहम्मदशाह ने महाराजा को अन्य उपहारो के अतिरिक्त सेना के व्यय के लिये १८ लाख रुपये और छोटी-बडी पचास तोपें दी ।[2]

---

[1] (अ) डॉ० गौरीशकर हीराचद ओझा द्वारा लिखित राजपूताने का इतिहास, भाग २, पृष्ठ ५९३ ।
(आ) प० विश्वेश्वरनाथ रेऊ द्वारा लिखित मारवाड का इतिहास, भाग १, पृष्ठ ३२१ ।

[2] (अ) Orient Longman : History of Gujrat (Commassariat).

[शेष टिप्पणी पृष्ठ ३८ पर]

टॉड साहब ने 'सूरजप्रकास' के ही आधार पर इकतीस लाख रुपये दिये जाने का उल्लेख किया है।[1]

यहा पर यह विचार करना है कि कवि का ३१ लाख रुपये दिये जाने का कथन वास्तविक है या अतिशयोक्तिपूर्ण ।

ग्रथ मे कवि ने पहले गुजरात के सूबेदार हमीद खा के विद्रोही होने का उल्लेख किया है। बादशाह मुहम्मदशाह ने सर बुलन्द खा को गुजरात का सूबेदार नियुक्त किया और पचास हजार शाही सेना के साथ उसे हमीदखा के विरुद्ध भेजा । उस समय उसे सेना के व्यय-स्वरूप एक करोड रुपये दिये जाने का हुक्म हुआ, यथा—

> वाका सुणि असपती, कहर कोपियो भयकर ।
> विदा कीध सिरविलद, दूठ समसेर बहादर ।
> दीध कीड हिक दरब, दीध पच्चास सहस दळ।
> सुजड खाग सिरपाव, 'मुसक' असि दीध मदग्गळ ।।

सू प्र॰ भाग २, पृ॰ २३८,२३९

इतिहासवेत्ताओ के अनुसार भी सर बुलन्द को शाही सेना के साथ एक करोड रुपये दिये जाने का हुक्म मिलता है।[2] अत सर बुलन्द को हमीद खा के विरुद्ध सेना के व्ययस्वरूप एक करोड रुपये का कवि का कथन अतिशयोक्तिपूर्ण नही है। जब यह बात ठीक है तो सर बुलन्द के गुजरात मे विद्रोही हो जाने पर महाराजा अभयसिह को उसके विरुद्ध सेना के व्यय-स्वरूप इकतीस लाख रुपये दिये जाने का कथन अतिशयोक्तिपूर्ण कैसे हो सकता है।[3] अत इस दृष्टि से कवि का कथन ठीक प्रतीत होता है ।

---

(आ) इविन, लेटर मुगल्स, पृष्ठ २०५ ।
(इ) डॉ॰ गौरीशकर हीराचद ओझा द्वारा लिखित राजपूताने का इतिहास, भाग २, पृष्ठ ६१२ ।
(ई) प॰ विश्वेश्वरनाथ रेऊ द्वारा लिखित मारवाड का इतिहास, भाग १, पृष्ठ ३३६ ।
(उ) जोधपुर की ख्यात के अनुसार १५ लाख रुपये सेना के व्यय स्वरूप मिले ।

[1] टॉड राजस्थान, अनुवादित, प॰ बलदेवप्रसाद मिश्र, मुरादाबाद, भाग २, पृष्ठ १७६ ।

[2] (अ) Orient Longman · History of Gujrat (Commassariat)
(आ) इविन लेटर मुगल्स, पृष्ठ १८५-१८७ ।
(इ) टॉड राजस्थान, अनुवादित, प॰ बलदेवप्रसाद मिश्र, मुरादाबाद, भाग २, पृष्ठ १७३ ।

[3] प॰ गौरीशकर हीराचद ओझा द्वारा लिखित राजपूताने का इतिहास, भाग २, पृष्ठ ६१२ का प्रथम फुटनोट जिसमे 'सूरजप्रकास' के कथन को अतिशयोक्तिपूर्ण बताया है ।

## महाराजा अभयसिंह की सेना

बादशाह ने व्यय के अतिरिक्त महाराजा के साथ कुछ शाही सेना भेजी या नही इसका पूर्ण स्पष्टीकरण ग्रथ से नही होता है, यथा—

ताज कुलह सिरपेच, जगी तोरा जर कवर।
खजर जमदढ खडग, पमग सिर पाव पटाभर।
'तई लोक तावीन', तोपखाना गजवाणा।
सभ साह बगसीस, लाख इकतीस खजाना।
अहमदाबाद दीधो उतन, असपति सोच उथालियो।
ईखता दोई राहां 'अभो', होय विदा इम हालियो।।

सू प्र. भाग २, पृ २४८

उक्त छप्पय मे 'तई लोक तावीन' से सेना के दिये जाने की कुछ ध्वनि अवश्य निकलती है किन्तु अस्पष्ट है।

सर बुलन्द खां से युद्ध करते समय महाराजा के पास कितनी सेना थी, ग्रथ मे इसका आकडा नही मिलता है किन्तु कवि ने महाराजा की सेना का विस्तृत वर्णन किया है जिसके अन्तर्गत विभिन्न स्थानो की सेनाओ का महाराजा की सेना के साथ होना पाया जाता है। बादशाह से विदा होते समय महाराजा कुछ शाही सेना लेकर चले होगे इसकी अस्पष्ट ध्वनि उक्त वर्णन के अनुसार ग्रथ मे निकलती है। महाराजा के भाई बखतसिंह और मारवाड के लगभग सभी सामन्तो की सेनाएँ भी महाराजा की सेना के रूप मे साथ थी। सिरोही के राव की भी एक टुकडी महाराजा के साथ हो गई थी। पालनपुर का अधिकारी करीमदाद खा भी महाराजा से मिल गया था। सिद्धपुर के निकट पहुँचने पर जवामर्द खा और सफदर खा बाबी भी सर बुलन्द की कृपाओ को भुला कर महाराजा से मिल गये थे। वही पर 'कसबातो' मुसलमान और स्वर्गीय मोमिन खा का पुत्र मोहम्मद बाकिर भी गुप्त रूप से इनसे मिल गया था। सरदार मोहम्मद खा गोरनी को गुजरातियो की सेना भी बाद मे इनके साथ शामिल हो गई थी। इन सब का उल्लेख कवि ने यथास्थान किया है किन्तु इनकी सेनाओ की सख्या नही दी गई है।

इर्विन 'लेटर मुगल्स' और लोगमेन्स 'हिस्ट्री ऑफ गुजरात' के अनुसार महाराजा अभयसिंह ने जोधपुर और नागौर से बीस हजार कुशल अश्वारोही लेकर अहमदाबाद की ओर प्रयाण किया था। ग्रथ मे भी महाराजा की सेना के अन्तर्गत विभिन्न प्रकार के अश्वो का अलग-अलग वर्णन मिलता है। 'सह्रुल-

मुताखरीन' के अनुसार अभयसिंह ४०-५० हजार सेना लेकर गुजरात की ओर चले थे ।[१]

अत अनुमान लगाया जा सकता है कि महाराजा बीस सहस्र अश्वारोही लेकर चले होगे । कुछ सहस्र अन्य सैनिक भी होगे तथा अहमदाबाद पहुँचते-पहुँचते उनके पास लगभग ४०-५० सहस्र सेना हो गई होगी ।

महाराजा की सेना के १२० बडे-बडे योद्धा और ५०० अश्वारोही सैनिक मारे गये तथा ७०० सिपाही घायल हुए, यथा—

भड पयदळ गज भिडज, पडै 'विलद' रा अपारा ।
न को पार घायला, हुवा लोह मे सुमारा ।
उला भड एक सौ वीस, पडिया जिण वारा ।
पमग पडै पंचसै, घमक सेला खग धारा ।
सात सै हुवा घायल सुभट, लडै 'अभै' जस ग्रद लियौ ।
आजरा वार मभि पौहो अवर, जुध इम किणै न जीपियौ ।।

सू प्र भाग ३, पृ. २६१

## सर बुलन्द की सेना

ग्रथ मे सर बुलन्द की सेना के आकडे कई स्थानो पर भिन्न-भिन्न दिये हुए हैं किन्तु उनसे स्पष्ट नही कहा जा सकता कि सर बुलन्द के पास कुल कितनी सेना थी ?

सर्व प्रथम कवि ने सर बुलन्द की सेना का उल्लेख उस स्थान पर किया है जब बादशाह मुहम्मदशाह द्वारा विद्रोही हमीद खा का दमन करने के लिये पचास सहस्र सेना और उसके व्यय के लिये एक करोड रुपया देना तय कर के सर बुलन्द को गुजरात भेजा गया, यथा—

वाका सुणि असपती, कहर कोपियो भयकर ।
विदा कीध सिरविलद, दूठ समसेर वहादर ।
दीध कोड हिक दरब, दीध पच्चास सहस दळ ।
मुजड खाग सिरपाव, मुमक असि दीध मद्दगळ ।
कत्तावम मुरजल-मुलकका, दीध अरावा घण मुदित ।
ईरान विरद उजवाळनूं पान दीध तूरानपति ।।

सू. प्र. भाग ३, पृ २३८,२३९

---

[१] प० विश्वेश्वरनाथ रेउ द्वारा लिखित मारवाड का इतिहास, भाग १, पृ. ३४१ का फुटनोट ।

एक स्थान पर कवि ने बारह हजार सेना का उल्लेख किया है जिसके अन्त-र्गत अलग-अलग टुकडियो के साथ यूरोपियन भी थे, यथा—

जुदा मिसल जग हूंत, असल्ल विल्लायत वाळा।
इसडा बार हजार, चूच चढिया कळिचाळा॥

सू. प्र भाग ३, पृ २७

एक स्थान पर कवि ने लिखा है कि सर बुलन्द की सेना मे शीशा, बारूद, दो हजार तोपे आदि युद्ध की सामग्री के साथ चार हजार सुतर नाले, तीन हजार रेहकले, बारह हजार बदूके अथवा बदूकधारी तथा तोपे चलाने वाले अगरेज थे, यथा—

सीसा जामग सोर, भार गाडा बाणा भर।
चव हजार सुत्रनाळ, हबस उसताज बहादर।
त्रण हजार रहकळा, अरब उसताज अचूका।
सुकर नरा बगसरा, बार हज्जार बदूका।
बि हजार तोप कठठी बडी, गोळमदाज फिरगरा।
करि अजर क्रोध कीधा किलम, जबर मसाला जगरा॥

सू प्र भाग ३, पृ २८

ग्रथ में एक स्थान पर पाया जाता है कि सर बुलन्द ने नगर के बारह दर-वाजो के प्रत्येक द्वार पर दो-दो हजार बदूकधारी तथा दस-दस तोपे रख दी थी। इनके अतिरिक्त प्रत्येक बुर्ज और कगूरे पर सैनिक तैनात कर दिये, यथा—

दुय दुय सहँस बँदूक, सहति बगसरा सकाजा।
तै दस दस भरि तोप, डहै बारह दरवाजा।
भुरज भुरज आरबा, दुगम जुथ गोळ दाजा।
मतिवाळा मेलिया, कगुरे कगुरे सकाजा।
फिरणिया चहू तरफां फिरै, काळ रूप अरवा चका।
काढिया खगा किलका करै, डका ढोल तबला डका॥

सू प्र भाग २, पृ ३५०

उक्त छप्पय के अनुसार प्रत्येक द्वार पर दो-दो हजार के हिसाब से बारह दरवाजो पर २४ हजार तो बदूकधारी ही थे तथा तोपें चलाने वाले, बुर्जो व कगूरो पर तैनात सैनिक उनसे अलग थे।

कवि के कथनानुसार सर बुलन्द के एक सौ पालकीनशीन, आठ हाथी-नशीन और तीन सौ ऐसे जो दीवाने-आम नामक सभा मे जाते समय सम्मान के अधिकारी थे, मारे गये। साथ ही ४४९३ सैनिक भी मारे गये। इनके अतिरिक्त युद्ध मे कितने ही घायल हुए। यथा—

इम जीतौ 'अभमाल' वार नव ढ्जाए।
लूटि आरबा लिया लूटि, असि गज वही लाए।
'विलद' तणा वाढिया, रूक झाटा रवदायण।
च्यार सहस च्यारसै, असी तेरा असुरायण।
जिण मझि विवरौ जुदौ, मुगळ पडि रूप मयदा।
सौ पालखीनसीन आठ असवार गयदा।
अै पडै साह जाणै इसा, आवै आम दीवाणमे।
ताजीमतणा भड तीनसै, घणा अवर घमसाणमे ।।

भड पयदळ गज भिडज, पडै विलद रा अपारा।
न को पार घायला, हुवा लोह मे सुमारा।

सू प्र भाग ३, पृ २६१

महाराजा द्वारा वि० स० १७८७ को कार्तिक वदि २ को शाही दरबार मे स्थित अपने वकील के नाम लिखे गये पत्र से प्रकट होता है कि सर बुलन्द के हजार-बारह सौ आदमी मारे गये और सात-आठ सौ घायल हुए ।

इसी पत्र मे पहले यह भी उल्लेख है कि सर बुलन्द ने दशमी के दिन ८ हजार सवारो और १० हजार पैदल सिपाहियो से अर्थात् कुल १८ हजार से महाराजा की सेना पर हमला किया था ।[1]

अत हम इस नतीजे पर पहुँचते है कि सर बुलन्द के पास लगभग ५० सहस्र सेना होगी । २४ हजार तो उसने केवल दरवाजो पर ही तैनात कर दी । कुछ सहस्र बुर्जों और कगूरो पर तथा १८ सहस्र से महाराजा पर आक्रमण किया । अत इस प्रकार कुल ५० सहस्र के लगभग सेना हो जाती है । कवि ने भी सर्व प्रथम यही उल्लेख किया है कि सर बुलन्द पचास सहस्र सेना लेकर हमीद खा के विरुद्ध दिल्ली से गुजरात की ओर चला था । इस प्रकार ग्रथ मे दिये हुए आकडे विश्वसनीय जान पडते हैं ।

'सूरजप्रकास' ऐतिहासिक और साहित्यिक दृष्टि से अपने ढग का एक महत्त्वपूर्ण ग्रथ है । जोधपुरनरेश महाराजा मानसिंह इस ग्रथ से इतने प्रभावित हुए कि उन्होने इस ग्रथ मे उल्लिखित सभी घटनाओ के चित्र बनवा दिए, जिनमे से अधिकाश जोधपुर महाराजा साहिब के 'पुस्तकप्रकाश' मे आज भी उपलब्ध होते है ।

---

[1] प० विश्वेश्वरनाथ रेऊ द्वारा लिखित, मारवाड का इतिहास, भाग १, पृष्ठ ३३९-३४० का फुटनोट ।

इस ग्रंथ का इतना प्रचार हुआ कि मारवाड के अधिकांश जागीरदारों और चारणों के पास तथा जैनसग्रहालयो मे इसकी अनेक हस्तलिखित प्रतियां मिलती हैं ।

महत्त्वपूर्ण वात यह है कि इस ग्रंथ का रचयिता कविराजा करणीदान महाराजा अभयसिंह का राज-कवि था । उसने अहमदाबाद युद्ध मे स्वय भी भाग लिया था ।

हम कह सकते हैं कि पाठको को सही इतिहासज्ञान कराने में यह ग्रथ बहुत उपयोगी सिद्ध होगा ।

## सूरजप्रकास के ऐतिहासिक पात्र

पात्रो की दृष्टि से जब ग्रथ की जाच की जाती है तो ज्ञात होता है कि कवि ने ग्रंथ मे अत्यधिक पात्रो का उल्लेख किया है । कई मुख्य पात्र तो ऐसे हैं जिनका सम्पूर्ण विवरण इतिहास मे प्राप्त होता है किन्तु कई ऐसे भी हैं जो ऐतिहासिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण हैं, किन्तु उनकी जानकारी अभी तक प्राप्त नही हो सकी है । युद्ध के अन्तर्गत कवि ने कई योद्धाओ के केवल नाम गिना दिये हैं, उनमे से कई ऐसे हैं जो उस समय अवश्य प्रसिद्ध होगे किन्तु इस समय उनके बारे मे प्रकाश डालना तब तक दुर्लभ हो गया है जब तक उनसे सम्बन्धित ऐतिहासिक सामग्री प्रकाश मे नही आ जावे । इतना अवश्य कहा जा सकता है कि पौराणिक वश-तालिका के अलावा कवि ने जितने भी पात्रो का उल्लेख किया है वे ऐतिहासिक दृष्टि से ठीक ज्ञान पडते हैं । स्त्री पात्र सम्पूर्ण ग्रथ मे नही के बराबर हैं । नीचे ग्रथ मे आये हुए खास-खास पात्रो का सक्षिप्त परिचय दिया जाता है—

### अम्बर चपू

यह बडा पराक्रमी शासक हुआ । इसका पूरा नाम मलिक अम्बर था । यह जाति का हब्शी था । यह अहमद नगर राज्य का प्रधान मन्त्री था । अहमद नगर का राज्य मुगल सम्राट अकबर के अधिकार मे जाने पर यह उस राज्य के बहुत से भाग का स्वतन्त्र शासक बन बैठा और उपद्रव करने लगा । ग्रथानुसार बादशाह अकबर ने जोधपुर नरेश सवाई राजा सूरसिंह को इसका दमन करने के लिये दक्षिण मे भेजा और इन्हे अपने कार्य मे सफलता मिली ।

जहागीर के शासन-काल मे अम्बर को दबाने के लिये पुनः महाराजा गजसिंह को भेजा गया । उन्होने भी इसका दमन कर के शान्ति स्थापित की । वृद्धावस्था

मे इसने मुगलो से लिये हुए प्रदेश शाहजहाँ को सौप दिये । यह वि सं. १६८३ (ई स. १६२६) मे अस्सी वर्ष की अवस्था मे मृत्यु को प्राप्त हुआ ।

## अकबर (बादशाह)

जलालुद्दीन मोहम्मद अकबर का जन्म ई.स २३ नवम्बर १५४२ को हुमायू की पत्नी हमीदाबानू के गर्भ से अमरकोट मे हुआ था और ई स. १५५६ मे कालानूर मे इसका राज्याभिषेक हुआ। उस समय भारत की स्थिति सोचनीय थी और अकबर के अधिकार मे पजाब का थोडा सा भाग था । इसने अपनी बुद्धिमानी से बैरामखाँ के पजे से निकल कर अपने राज्य की स्थिति को दृढ बनाने का प्रयत्न किया । ई स. १५५६ मे पानीपत के दूसरे युद्ध के बाद हेमू का अत हो गया और दिल्ली मे मुगल सत्ता स्थापित हो गई । उसके बाद ही आगरे पर भी अकबर का आधिपत्य हो गया । अकबर एक महत्त्वाकाक्षी सम्राट था और सम्पूर्ण भारत मे अपनी सत्ता कायम करने की कामना करता था । इसी कामना से अकबर ने राजपूतों के साथ अपना सम्बन्ध जोडा और जोधपुर के स्वामी सवाई राजा सूरसिह को गुजरात की रक्षा का भार सौपा । गुजरात पहुँच कर इन्होने मुजफ्फर के उपद्रव को दबाया और वह गुजरात छोड कर भाग गया । दक्षिण के उपद्रवो को भी दबाने के लिये अकबर ने सवाई राजा सूरसिह को भेजा था । इन्होने अम्बरचम्पू को भगा कर दक्षिण में शान्ति स्थापित की थी । अकवर विद्वानो का आदर करता था । इसकी सभा के नवरत्न इतिहास-प्रसिद्ध हैं । सम्राट अकबर अपनी योग्यता के कारण ही इतिहास मे अकबर महान् के नाम से प्रसिद्ध हुआ ।

## अकबर (शाहजादा)

औरगजेब उत्तरकालीन मुगल सम्राट था । उसके कुल पाँच पुत्र थे । इन्ही पुत्रो मे सवसे वडा सुल्तानमुहम्मद था । अकबर औरगजेब का चौथा पुत्र था । यह मारवाड पर आक्रमण करने वाली शाही सेना का सेनापति था । दुर्गादास ने मारवाड के उद्धार के लिये अपनी चतुराई से शाहजादा अकबर को अपनी ओर मिला लिया और नाडोल मे राठौड सरदारो ने उसका बादशाह होना घोपित कर दिया । किन्तु बाद में औरगजेब की चालाकी से वह असफल रहा और अपने कुटुम्व और माल असबाव को लेकर राठौडो की शरण में चला गया । कई दिन मारवाड में रहने के वाद अकवर अपने परिवार सहित हज करने चला गया । हज करके ईरान आ गया और वही पर ईस्वी सन् १७०६ मे उसका देहान्त हो गया ।

**अज–**

राव सीहाजी का सबसे छोटा पुत्र और सोनग का छोटा भाई था। अज ने अपनी सेना सहित द्वारिका की यात्रा की, वहाँ पहुँचने पर शखोद्धार के चावडा राजा ने इसका बहुत स्वागत किया और अमूल्य वस्तुएँ भेट की।

**अजौ (अर्जुन गौड़)–**

यह मारोठ के स्वामी विठ्ठलदास गौड का पुत्र था और बादशाह शाहजहाँ के प्रमुख दरबारियो में था। वि स. १७०१ मे राव अमरसिंह राठौड ने बादशाह के प्रमुख दरबारी सलावत खाँ को अपशब्द कहने पर आम दरबार मे कटार से मार डाला। उसी समय अर्जुन गौड ने तथा अन्य व्यक्तियो ने अमरसिंह पर आक्रमण कर उसे मार दिया किन्तु अमरसिंह ने भी वार कर के इसका कान काट लिया। धरमत के युद्ध मे महाराजा जसवन्तसिंह के साथ रह कर इसने अपने अतुल शौर्य का परिचय दिया और वीरता के साथ युद्ध करता हुआ वीरगति को प्राप्त हुआ।

**अनोपसिंह (भण्डारी अनोपसिंह)–**

यह राय भण्डारी रघुनाथसिंह का पुत्र था। यह बडा बहादुर, रण-कुशल तथा नीतिज्ञ था। सवत् १७६७ मे महाराजा अजीतसिंह द्वारा जोधपुर का हाकिम नियुक्त किया गया। उस समय हाकिम पर सिविल और मिलिटरी (Civil and Military) दोनो कामो का उत्तरदायित्व रहता था, जिसको इसने पूरी तरह से निभाया। वि स. १७७२ में इसको नागौर का मनसब मिला, तब महाराज ने इसको व मेडते हाकिम भण्डारी पेमसिंह को नागौर पर अमल करने के लिये भेजा। राठौड इन्द्रसिंह दोनो हाकिमो का मुकाबिला करने के लिये आगे बढा। घमासान युद्ध हुआ। फलस्वरूप इन्द्रसिंह की फौज भाग गई और भण्डारी अनोपसिंह की विजय हुई। इन्द्रसिंह को अब नागौर खाली कर बादशाह के पास दिल्ली जाना पडा। वि.सं. १७७६ मे फर्रुखशियर के मारे जाने के बाद फौज के साथ अहमदाबाद भी इसको भेजा था। वहाँ भी इसने बडी बहादुरी दिखलाई थी।

**अफगान खां–**

यह बादशाह मुहम्मद शाह की राज्य सभा के अमीर-उमरावो मे था। इसके पूर्व शाही सेना का सेनापति था। मुगल साम्राज्य के शत्रुओ का दमन करने के लिये यह अनेक युद्धो मे भाग ले चुका था। नादिरशाह के आक्रमण के समय

अफगान खा सिन्ध का सूवेदार था । तदनन्तर बादशाह की राजसभा के राज-मन्त्रियो मे सम्मिलित कर लिया गया था । सर बुलन्द खां के विरुद्ध अहमदाबाद के युद्ध मे जाने का निमन्त्रण इसे भी दिया गया था, किन्तु इसने स्वीकार नही किया ।

**अभयकरण–**

यह राठौड वीर दुर्गादास का पुत्र था और सर बुलन्द खाँ के विरुद्ध अह-मदाबाद के युद्ध मे महाराजा अभयसिंह के साथ था । यह सेना की एक टुकडी का नायक था । भद्र के किले पर लगाये गये पाँच मोर्चों मे से एक मोर्चे पर अभयकरण (कर्णोत) चाँपावत महासिंह तथा भागीरथदास आदि थे । ई सन् १७३० ता. १० अक्टोबर को शेरसिंह मेडतिया (सरदारसिंहोत) के मोर्चे पर भयंकर आक्रमण होने पर अभयकरण उसकी सहायता को गया था और इसने अतुल साहस और वीरता का परिचय दिया था । इसी मोर्चे पर यह घायल हो गया था किन्तु बचा लिया गया था ।

**अभरांमकुली (इब्राहीमकुली खां)–**

यह शाही सेना के मुख्य सेनापति सुजात खाँ का भाई था, और महाराजा अभयसिंह के विश्वासपात्र व्यक्तियो मे से एक था । यह मालवा, सूरत और अहमदपुर का सूबेदार (गवर्नर) था । बडा योग्य राजनीतिज्ञ तथा रणकुशल व्यक्ति था, किन्तु किन्ही आन्तरिक कारणो से हमीद खाँ इससे शत्रुता रखता था ।

पेशवा ने अपनी छ हजार सेना के साथ मालवा पर आक्रमण कर दिया तो इब्राहीम कुली खाँ ने वडी वीरता से पेशवा की सेना से मुकाविला किया । किन्तु हमीद खाँ की चालाकी से इसी युद्ध मे पेशवा व हमीद खाँ के व्यक्तियो ने इब्रा-हीमकुली खाँ की हत्या कर डाली ।

**अमरसिंह (महाराणा अमरसिंह द्वितीय)–**

यह अपने पिता की मृत्यु के पश्चात् वि स. १७५५ मे गद्दी पर वैठा । इसका जन्म वि स. १७२९ मे हुआ था । यह वहुत तेज स्वभाव का था । गद्दी-नशीनी के समय डूगरपुर, वासवाडा और प्रतापगढ के राजाओ ने महाराणा को नजरे नही भेजी । अत कुपित होकर महाराणा ने उन पर चढाई करके १ लाख ७५ हजार रुपया वसूल किया । यह आवू पर कब्जा करना चाहता था परन्तु जोधपुर के महाराजा अजीतसिंह की मदद से यह स्थान देवडो से नही ले सका । पिता-

पुत्र की अनबन हो जाने से यह अपने पिता से अलग रहता था। पहले ये एक-दूसरे के विरोधी थे किन्तु महाराजा अजीतसिंह ने पिता-पुत्र का मेल करवा दिया।

इसने अपने राज्य मे अनेक सुधार किये। इसके एक राजकुमार और एक राजकुमारी थी। इसकी मृत्यु वि.स. १७६७ मे हुई।

**अमरसिंह (राव अमरसिंह राठौड़)–**

यह जोधपुर के महाराजा गजसिंह का ज्येष्ठ पुत्र था। इसका जन्म वि.स. १६७० पौष सुदि ११ (ई.स १६१३ ता १२ दिसम्बर) को राणी सोनगरी के गर्भ से हुआ था। हठी और उद्दण्ड होने के कारण महाराजा इससे अप्रसन्न रहता था और अपने छोटे पुत्र जसवन्तसिंह पर अधिक प्रेम रखता था। महाराजा अपने छोटे पुत्र को ही राज्य का उत्तराधिकारी बनाना चाहता था। इसलिये वकील भगवानशाह जसकरण ने बादशाह को कह कर अमरसिंह के नाम मनसब और नागौर की जागीर लिखवा ली। इस पर वह राजसिंह कूपावत और पन्द्रहसौ सवारो के साथ बादशाह की सेवा मे चला गया। बादशाह शाहजहाँ के समय मे इसने अनेक युद्धो मे शाही सेना के साथ रह कर अपनी वीरता का परिचय दिया, किन्तु वि.स १७०१ मे इसने बादशाह के प्रमुख दरबारी सलावत खा को मार डाला और उसी समय इसे भी अर्जुन गौड तथा बादशाह के अन्य व्यक्तियो ने आक्रमण कर के मार डाला।

**अमरसिंह (ऊदावत ठाकुर अमरसिंह)–**

यह वि.स. १७६७ मे गद्दी पर बैठा। यह महाराजा अजीतसिंह के समय मे महावीर पुरुषो की गणना मे था। बादशाह मुहम्मदशाह को भी इसके सामने मुह की खानी पडी। इसी बीच अहमदाबाद का सूबेदार सर बुलन्द खां स्वतन्त्रता से शासन करने लगा और बादशाह की आज्ञा की अवहेलना करने लगा। उसका दमन करने के लिए बादशाह ने महाराजा अभयसिंह को गुजरात का सूबेदार नियत किया। अत. महाराजा ने अहमदाबाद के लिये प्रस्थान कर दिया और ठाकुर अमरसिंह पीछे सेना लेकर पहुँचा। रास्ते मे ईडर विजय किया। अहमदाबाद पहुँचते ही भयकर युद्ध हुआ। सर बुलन्द के बहुत से मनुष्य मारे गये, बहुत से पकडे गये, इससे नबाब का बल घट गया और उसने अपना प्रतिनिधि भेज कर महाराजा से अमरसिंह को अपने पास भेजने के लिए कहा। अमरसिंह सर बुलन्द से मिला और महाराजा से उसकी सधि करवा दी।

**अमरसिंह (भडारी)**

इसके पिता का नाम खीवसी भडारी था जो कि महाराजा श्री अजीतसिंह

तथा महाराजा श्री अभयसिंह के समय जोधपुर का दीवान था। यह भी महाराजा अभयसिंह के शासनकाल मे (वि.स. १७६६ से १८०१ तक) जोधपुर का दीवान रहा था। अहमदाबाद के युद्ध के समय यह दिल्ली मे महाराजा अभयसिंह का वकील था। यह बहुत बुद्धिमान, चतुर और अपने समय का महान् राजनीतिज्ञ था।

**अमीर उलउमरा–**

यह बादशाह मुहम्मदशाह के विश्वासपात्र व्यक्तियो मे से था और जोधपुर के महाराजा अभयसिंह का मित्र था तथा बादशाह के बारह हजारी मनसबदारो मे था। इसने महाराजा अभयसिंह को सर बुलन्द खा के विरुद्ध अहमदाबाद पर आक्रमण करने के लिये उत्साहित किया था और गुजरात (अहमदाबाद) की सूबेदारी की सनद महाराजा अभयसिंह के नाम लिखवा दी गई थी।

**अली मोहम्मद खां–**

यह अहमदाबाद के सूबेदार सर बुलन्द खा के विश्वासपात्र व्यक्तियो मे था। यह एक अनुभवी योद्धा तथा सेना के प्रमुख सेना-नायको मे था। सर बुलन्द ने इसे शहर के रेशम के प्रमुख व्यापारी गगादास के पास एक लाख रुपया वसूल करने के लिये भेजा। इसने गगादास से १ लाख और कुशालचन्द से साठ हजार रुपया वसूल किया। इस प्रकार अली मोहम्मद खा ने सर बुलन्द के लिये रकम वसूल की। यह महाराजा अभयसिंहजी के साथ युद्ध होने के समय पश्चिमी भाग की सेना का प्रमुख योद्धा था और उसी युद्ध मे काम आया।

**अली वरदी खां–**

यह बादशाह मुहम्मदशाह के दरबार के प्रमुख उमरावो मे से एक था। यह बडा बहादुर, रण-कुशल एव कुशल राजनीतिज्ञ था। इसकी वीरता और नीतिज्ञता से प्रसन्न होकर बादशाह बहादुरशाह ने इसको लाहौर का सूबेदार बना दिया था। बाद मे बगाल की व्यवस्था सुधारने के लिये इसे बगाल का गवर्नर (सूबेदार) बना दिया गया था। इसके पूर्व यह शाही सेना का सेनापति था और अनेको युद्धो मे भाग लेकर अपनी वीरता का परिचय दे चुका था।

यह जोधपुर के महाराजा अभयसिंह का मित्र था। इसने बगाल मे अपना स्वतन्त्र शासन स्थापित कर लिया था।

**आविद अली खा (आबद अली खां)**

यह अहमदावाद के सूबेदार सर बुलन्द खा के विश्वासपात्र सेना-नायको मे

था। यह घुड-सवार सेना की एक टुकडी का सेनापति था। यह हाथी पर सवार हो कर अपने भाई जमाल खा के साथ युद्ध-भूमि मे बडो वीरता से लड़ा। इसने युद्ध मे ऐसी बहादुरी दिखाई कि मारवाड़ी सेना पीछे हटने लगी। किन्तु समय ने पलटा खाया और इन दोनो भाइयो को, जो एक ही हाथी पर सवार थे, घेर लिया गया और आबिद अली खा को मार डाला।

**इतमादुल्ल (इतमादुद्दौला)**–

यह बादशाह मुहम्मदशाह के विश्वासपात्र व्यक्तियो मे था। रफीउद्दौला की मृत्यु के उपरान्त सैयद बन्धुओ की सहायता से रोशनअख्तर मुहम्मदशाह के नाम से ई स. १७१६ मे दिल्ली का बादशाह बना। सिहासन पर बैठते ही इसने सैयद भाइयो के चगुल से निकलने का प्रयास आरभ कर दिया और इतमादुद्दौला की मदद से षडयन्त्रकारियो द्वारा हुसेनअली का वध करवा दिया व उसके भाई अब्दुल्ला को युद्ध मे परास्त कर इसने बन्दी बना लिया। इसके बाद इसको बादशाह ने अपना वजीर बनाया। परन्तु वह अधिक दिनो तक जीवित नही रहा और ई स १७२२ मे मृत्यु को प्राप्त हो गया।

**इरादतमद खां**–

इसका पूरा नाम शर्फुद्दौला इरादतमद खा था। यह बादशाह मुहम्मदशाह के विश्वासपात्र सेवको मे था। बादशाह ने इसको महाराजा अजीतसिह पर चढाई करने के लिये नियुक्त किया। इसको प्रसन्न करने के लिये इसका मनसब ७००० जात और ६००० सवार का कर दिया। ई स १७२३ में इसको प्रस्थान की आज्ञा मिल गई और शाही खजाने से खर्च के लिये दो लाख रुपये दिये गये।

महाराजा जयसिह, मुहम्मद खा बगस, राजा गिरधारी आदि शाही अमीरो को भी इसके साथ शरीक होने की आज्ञा मिली। शाही सेना के आगमन से पूर्व ही महाराजा अजीतसिह अजमेर से रवाना होकर साभर होते हुए जोधपुर चले गये। जून सन् १७२३ में इरादतमद खा ने अजमेर में प्रवेश किया।

**इन्द्रसिह (राव इन्द्रसिह, नागौर)**–

इसका जन्म वि स १७०७ की जेठ सुदि १२ को दक्षिण मे बुरहानपुर मे हुआ था। वि.स १७३३ मे अपने पिता रायसिह की मृत्यु के बाद यह नागौर का अधिकारी बना। बादशाह औरगजेब ने इसको पाँच हजारी जात और दो हजार सवारो का मनसब दिया था। महाराजा जसवतसिह की मृत्यु के बाद अपने पुराने बैर का बदला लेने के लिये राव इन्द्रसिह को बादशाह ने राजा के खिताब

के साथ जोधपुर का शासन-भार सौंप दिया था। परन्तु महाराजा के स्वामि-भक्त नौकरो व सरदारो के आगे इन्द्रसिंह की एक न चली। वि सं. १७७३ मे महाराजा अजीतसिंह ने इन्द्रसिंह से नागौर छीन लिया। किन्तु वि स. १७८० मे बादशाह ने नागौर का अधिकार पुन. इन्द्रसिंह को दे दिया। महाराजा अभयसिंह ने वि.स १७८२ मे इन्द्रसिंह पर हमला कर के नागौर अपने छोटे भाई बखतसिंह को दे दिया। इन्द्रसिंह दिल्ली चला गया, जहाँ बादशाह ने उसे सिरसा, भटनेर, पूनिया और बैहणी-वाल के परगने जागीर मे दिये। वि.स. १७८९ मे दिल्ली नगर मे इन्द्रसिंह का देहान्त हो गया।

**उम्मेदसिंह–**

राव छत्रसाल के बाद मानसिंह सिरोही का राजा बना। गद्दी पर बैठते ही इसने अपना नाम उम्मेदसिंह रख लिया। अहमदाबाद विजय को जाते हुए महाराजा अभयसिंह सिरोही ठहरा और सिरोही को लूटने की आज्ञा दे दी। इसके सिपाही सिरोही को लूटने लगे तब सिरोही के राव उम्मेदसिंह ने अपनी पुत्री का विवाह महाराजा से कर उससे संधि कर ली और अपनी फौज महाराजा के साथ भेज दी।

**औरंगजेब (बादशाह)–**

यह बादशाह शाहजहाँ का पुत्र था। इसका जन्म २४ अक्टूबर १६१८ ई को मुमताज महल के गर्भ से दाहद मे हुआ था। इसने उज्जैन के युद्ध मे महाराजा जसवन्तसिंह राठौड को पराजित किया, धौलपुर के पास शाहशुजा को हराया, ईश्वर को साक्षी कर के मुराद से मित्रता की और उसे मरवा डाला, पिता को बन्दीघर मे डाल दिया और ऐसे ही अनेक काम कर के बादशाही प्राप्त की। यह आतकवादी बादशाह था। इसने हिन्दुओ पर मनमाना अत्याचार किया। जजिया कर लगाया। मन्दिर तुडवाये। हिन्दूओ को मुसलमान बनाया। महाराजा जसवन्तसिंह को मरवाने के लिये षडयत्र रचे। इसने महाराजा जसवन्तसिंह के पुत्र अजीतसिंह के साथ दुर्व्यवहार किया। इसी के कारण अजीतसिंह को लम्बे समय तक इधर-उधर भटकना पडा। यह जोधपुर राज्य पर अधिकार करना चाहता था। किन्तु उसकी यह इच्छा पूर्ण नही हुई। ई स १७०७, ३ मार्च मे इसका देहावसान हो गया।

**कठराज (कथाजी)–**

यह मरहठो की सेना का सेनानायक था। इसका पूरा नाम कथाजी कदम बांडे था। मरहठो द्वारा गुजरात पर आक्रमण करने के समय इसने साहसपूर्ण भाग

लिया था। महाराजा अभयसिंह का अहमदाबाद पर अधिकार होने के समय कठ चांपानेर (उज्जैन) का शासक था। इसने विजय की कामना से अहमदाबाद पर आक्रमण किया। इसके साथ पीलू और आनदराव की सेनाए भी थी। किन्तु महाराजा अभयसिंह की विजय हुई और कंठा भाग कर दक्षिण मे निजामुलमुल्क के पास चला गया।

**कनीराम (कूपावत ठाकुर कनीराम)-**

यह ठाकुर रामसिंह के बाद अपने पिता का उत्तराधिकारी हुआ। बागी चांदावत दौलतसिंह को मार कर महाराजा अभयसिंह द्वारा आसोप बहाल करवाई। वि स १७८७ मे अहमदाबाद मे सर बुलद खा से युद्ध हुआ जिसमे कूपावत कनीराम साथ था। महाराजा अभयसिंह की इस पर पूर्ण कृपा थी। महाराजा अभयसिंह की मृत्यु के बाद रामसिंह गद्दी पर बैठा किन्तु इनमे छिछोरपन होने के कारण कनीराम जोधपुर से आसोप चला गया। वि स १८०८ में बखतसिंह ने जोधपुर पर अधिकार कर लिया। वि स १८०९ मे ही महाराजा बखतसिंह का विष-प्रयोग से जयपुर राज्य के गाँव सीघोली मे देहान्त हो गया। तब उनका पुत्र विजयसिंह जोधपुर के राज्यसिंहासन पर बैठा। इसी वर्ष इन्ही महाराजा ने ठाकुर कनीराम को बीकानेर से बुलाया। कनीराम ने आजन्म महाराजा विजयसिंह की सेवा की। वि स १८३२ मे जोधपुर मे ही इसका स्वर्गवास हो गया। दाह-सस्कार कागा बाग मे हुआ। कागा मे इसकी छत्री बनी हुई है।

**कमरुद्दीन खां-**

यह बादशाह मुहम्मदशाह के प्रधान सलाहकारो मे से एक था। यह बादशाह के प्रधान वजीर निजामुल-मुल्क का विश्वासपात्र व्यक्ति था। यह योग्य तथा अनुभवी व्यक्ति था। बादशाह ने जिस समय सर बुलन्द खा के विद्रोही हो जाने पर उसके विरुद्ध विद्रोह को दबाने और उसको पदच्युत करने का प्रस्ताव रक्खा उस समय कमरुद्दीन खा भी राजसभा मे मौजूद था। यह जोधपुर के महाराजा अभयसिंह के हितैषियो मे था और उनसे मित्रता का व्यवहार रखता था।

**करण (महाराणा करणसिंह)-**

यह महाराणा अमरसिंह का पुत्र और राणा प्रताप का पौत्र था। इसका जन्म वि.स १६४० श्रावण शुक्ला १२ (ई.स. १५८३ ता० १ अगस्त को) हुआ था। उस समय दिल्ली का बादशाह जहाँगीर था। उसने शाहजादे खुर्रम को मेवाड विजय के लिये सवाई राजा सूरसिंह के साथ भेजा और राजकुमार गजसिंह को सादडी का थाना सौंपा गया। शाही सेना ने मेवाड को चारो तरफ से घेर

लिया, राणा ने विजयी होना असभव जान कर सधि प्रस्ताव रखा। इस पर वि० स० १६७१ (ई० सन् १६१४) में महाराजकुमार गजसिंह राजकुमार करण को लेकर अजमेर आये। बादशाह जहागीर, जो उस समय अजमेर मे ही था, से मिला दिया और सुलह करवा दी। महाराणा करणसिंह वि०स० १६७६ (ई० सन् १५२०) मे गद्दी पर बैठा और वि० स० १६८४ (ई० सन् १६२७) मे इसका देहान्त हो गया।

**करणसिंह (चांपावत)**

यह पाली के ठाकुर राजसिह का पुत्र बडा वीर, पराक्रमी तथा युद्ध कुशल व्यक्ति था। यह महाराजा अभयसिंह की सेना की एक टुकडी का सेनानायक था। महाराजा ने अहमदाबाद के युद्ध के समय शहर पर गोलाबारी करने के लिये ५ मोर्चे कायम किये थे, जिनमे पहले मोर्चे पर यह था। वि० स० १७८७ आश्विन सुदि १० (ई० स० १७३० ता० १० अक्टूबर) शनिवार को सर बुलन्द ने शेरसिंह (सरदारसिंहोत के मोर्चे पर आक्रमण किया। अभयकरण और चापावत करण उसकी (शेरसिंह) सहायता को गये। घमासान युद्ध हुआ जिसमे मुसलमानो के ३०० आदमी और महाराजा की सेना के चापावत करण, मेडतिया भोपसिंह, जोधा हठीसिंह, धाधल भगवानदास और पुरोहित केसरीसिंह लडते हुए वीर गति को प्राप्त हुए।

**करणीदान (बारहठ करनीदान)—**

यह बारहठ केसरीसिंह का छोटा पुत्र था। यह बडा बुद्धिमान था। जब महाराजा अभयसिंह ने नागौर का राज्य राव अमरसिंह के पोते इन्द्रसिंह से छीन कर अपने भाई बखतसिंह को दे दिया तब यह अवसर पाकर महाराजा बखतसिंह के पास चला गया। कुछ दिनो बाद गुजरात के नबाब सर बुलद खा पर महाराजा अभयसिंह ने चढाई की तो उस समय करनीदान महाराजा बखतसिंह के साथ था। युद्ध मे अत्यधिक पराक्रम दिखाने पर महाराजा बखतसिंह ने इसको रामस्या गाव दे दिया। वि०स० १८०८ मे जब महाराजा बखतसिंह महाराजा रामसिंह को जोधपुर से निकाल कर मारवाड के अधिपति हो गये तब करनीदान को मूंदियाड का पट्टा दिया और सिरायत सरदारो के बराबर मान दिया।

**करीमदाद खां—**

यह बादशाह मुहम्मदशाह के विश्वासपात्र व्यक्तियो मे था। इसे पहले पालनपुर का फौजदार बना कर भेजा गया था। इसकी महाराजा

अभयसिंह से मित्रता थी। महाराजा अभयसिंह ने अहमदाबाद पर चढाई करने के लिये अपनी सेना सहित जोधपुर से कूच किया, जिस समय वे पालनपुर के पास पहुँचे तो इसने उनका खूब स्वागत किया। यही करीमदाद खां बाद मे पालनपुर का स्वतत्र शासक बन कर नबाब बन गया। इसने महाराजा अभयसिंह की सहायता के लिए अहमदाबाद के युद्ध मे अपनी सेना को सर बुलद खा के विरुद्ध लडने के लिए भेजी थी।

**किशनसिंह (महाराजा किशनसिंह)—**

यह मोटा राजा उदयसिह का ८ वा पुत्र था। इसने ई० सन् १६६६ मे अपने नाम से किशनगढ राज्य की स्थापना की। यह बडा वीर, रणकुशल और अपनी धुन का पक्का थ। इसके तीन पुत्रो मे से भारमल के पुत्र रूपसिह ने रूपनगर बसाया था। भाटी 'गोयन्ददास' ने, जो महाराजा सूरसिंह का विश्वासपात्र था व जोधपुर राज्य का दीवान था, किशनसिंह के भतीजे गोपालदास का वध कर दिया था। उसका बदला लेने के लिए किशनसिंह ने अजमेर की हवेली पर हमला कर के भाटी गोयददास को मार दिया। इससे नाराज होकर राजकुमार गजसिंह ने भी पीछा कर के किशनसिंह को उसके साथियो सहित मार डाला।

**कु भा (महाराणा कु भा)—**

यह महाराणा मोकल का पुत्र था और उसकी मृत्यु के बाद वि०स० १४९० मे राजगद्दी पर बैठा। इसके बालिग होने तक राज्य-कार्य की देखभाल मडोवर के स्वामी रणमल्ल राठौड करता था। यह महाराणा बड़ा यशस्वी, वीर, विद्वान् और प्रतापी हुआ जिसने कुभलगढ और आबू पर अचलगढ नामक स्थान बनवाये और मालवा के बादशाह मुहम्मद तुगलक को युद्ध मे पराजित कर के पकड लिया व ६ मास कैद मे रख कर उससे दड लेकर छोडा। इसका स्मारक चित्तौड के किले मे विद्यमान है। वि०सं० १५२५ मे यह अपने ज्येष्ठ पुत्र ऊदा के हाथ से मारा गया।

**कुसलसिंह (ऊदावत कु वर कुशलसिंह)—**

इसका स्वर्गवास पिता की मौजूदगी मे ही हो गया था। यह अपने पिता के साथ महाराजा अजीतसिंह की सेवा मे रहा करता था। कु वर कुशलसिंह दिल्ली मे भी महाराजा के साथ था। इसने कु वर पद मे ही अनेको वीरता के काम किये थे। जब अजमेर का सूबेदार जगरामगढ और ब्यावर पर कब्जा करने को नियत से सेना लेकर आया तो कु वर कुशलसिंह ने उसका सामना किया।

महा घोर सग्राम हुग्रा जिसमे ग्रनेक मुगल वीरो को मार कर बडी वीरता से लडता हुग्रा वह वीरगति को प्राप्त हुग्रा ।

**केशरीसिंह पुरोहित–**

यह जोधपुर राज्य के खेडापा का महापराक्रमी जागीरदार था। इसने ग्रपनी योग्यता से ही यह जागीर प्राप्त की थी । इसके पूर्वज तिवरी के जागीरदार थे। यह पुरोहित दलपत का पौत्र था जो महाराजा जसवन्तसिंह (प्रथम) के साथ धरमत (उज्जैन) के युद्ध मे ग्रौरगजेब के विरुद्ध लडता हुग्रा वीरगति को प्राप्त हुग्रा था। इसके पिता का नाम ग्रखैसिंह था। पुरोहित केशरीसिंह गुजरात (ग्रहमदाबाद) के युद्ध मे महाराजा ग्रभयसिंह के साथ था । ग्रहमदाबाद नगर तथा भद्र के किले पर पाच मोर्चे लगाये गये। केसरीसिंह दूसरे मोर्चे पर था। सर बुलन्द खा ने ई० स० १७३० ता० १० ग्रक्टूबर को दूसरे मोर्चे पर ग्राक्रमण किया। घमासान लडाई हुई जिसमे सर बुलन्द के ३०० ग्रादमी ग्रौर महाराजा की सेना के पुरोहित केसरीसिंह, हठीसिंह, भोमसिंह, करण, भगवान ग्रादि वीर युद्ध मे वीरगति को प्राप्त हुए ।

**केशरीसिंह बारहठ–**

यह गुरडाई का जागीरदार था। यह गाव इसको महाराजा जसवन्तसिंह प्रथम द्वारा प्राप्त हुग्रा था। महाराजा जसवन्तसिंह की मृत्यु के बाद जब मारवाड पर मुगलो का ग्राधिपत्य हो गया तब इसका गाँव भी मुगलो के ग्रधिकार मे चला गया। यह महाराजा ग्रजीतसिंह के दल मे शामिल हो गया तथा ग्राजन्म महाराजा की सेवा करता रहा। जब जोधपुर पर महाराजा का ग्रधिकार हो गया तब इसको अपना गाँव गुरड़ाई भी वापिस मिल गया। इसके गोरखदान ग्रौर करणीदान दो पुत्र थे जो महाराजा ग्रभयसिंह के साथ ग्रहमदाबाद के युद्ध में शामिल हुए थे।

**खान दौरान–**

यह बादशाह मुहम्मद शाह के समय मे मीर बक्शी के उच्च पद पर आसीन था ग्रौर महाराजा ग्रभयसिंह के विश्वासपात्र व्यक्तियो मे था। इसने दिल्ली मे महाराजा का शानदार स्वागत किया था। इसी की सलाह से बाहशाह ने महाराजा को गुजरात का सूबेदार बनाया था। नादिरशाह के आक्रमण के समय खानदौरान अपनी सेना सहित कर्नाल के युद्ध मे शरीक हुग्रा। भीषण सग्राम हुग्रा जिसमे मुगल सेना बुरी तरह पराजित हुई ग्रौर यह ग्रपने ८००० सैनिको सहित वीरगति को प्राप्त हुग्रा।

**खींवसी भंडारी–**

यह महाराजा अजीतसिंह के विश्वासपात्र व्यक्तियो मे से था। मुगल सम्राट फर्रुखसियर पर इसका बडा प्रभाव था। ग्रन्थ सूरजप्रकास के अनुसार हिन्दुओ पर मे जजिया कर छुडवाने मे इसने महत्त्वपूर्ण सहयोग दिया था। यह जोधपुर राज्य की तरफ से वर्षों तक मुगल दरबार मे रहा था। फर्रुखसियर की हत्या के बाद इसने दिल्ली पहुँच कर नबाब अब्दुला खा की सम्मति से मुहम्मदशाह को दिल्ली के तख्त पर बैठाया। महाराजा अभयसिंह के शासनकाल मे भी यह जोधपुर का दीवान रहा था। इसका पुत्र अमरसिंह अहमदाबाद के युद्ध के समय दिल्ली मे जोधपुर महाराजा की ओर से वकील था।

**खुरम (शाहजादा खुर्रम)–**

यह जहाँगोर का तीसरा पुत्र था। इसका जन्म १५९२ ई० मे लाहौर मे हुआ था। खुर्रम बडा ही योग्य तथा प्रभावशाली व्यक्ति था। जहाँगीर उसे प्राणो से अधिक प्रिय समझता था। जब ई० स० १६०६ में जहाँगीर खुसरो के विद्रोह को शान्त करने के लिए गया तब खुर्रम को ही राजधानी की सुरक्षा का भार सौपा गया। खुर्रम ने अनेक अच्छे कार्य किये। उसी के परिणामस्वरूप जहाँगीर ने इसे शाहजहाँ की उपाधि दी। शाहजहाँ ने दक्षिण की स्थिति को, जो बिगड चुकी थी, सम्भालने मे सफलता प्राप्त की। इससे प्रसन्न होकर उसे उच्चतम शाही सेना का सेनापति बना दिया। उसे बहुत उत्तम जागीर प्रदान की। इसने महावत खा को अपनी ओर मिला लिया और शहरयार का अन्त कर के बादशाह बन गया। बादशाह बनते ही इसने संदिग्ध व्यक्तियो को हटा दिया और अपने विश्वसनीय व्यक्तियो को राजसेवा मे नियुक्त किया। ऐसे योग्य शासक की मृत्यु ७४ वर्ष का होने के बाद १६६६ ई० मे हो गई।

**गोयददास (भाटी गोविंददास)–**

मारवाड के इतिहास मे इसका नाम उल्लेखनीय है। यह नागार के पास गाव भाडवे के भाटी मानसिंह का पुत्र था। सुरताण मानावत इसका सहोदर था। भाटी गोविंददास ने प्रधान के पद पर आसीन होकर राज्य का प्रबन्ध शाही ढग पर कर दिया। इससे मारवाड के नरेशो और सरदारो का सबध स्वामी-सेवक सा हो गया। शादी-गमी के समय ठकुरानियो के अत पुर मे आने-जाने की प्रथा उठ गई। इन्होने रणमल्ल के वश के जागीरदारो के लिये दाईं तरफ और जोधाजी के वश के जागीरदारो के लिए बाईं तरफ का स्थान नियुक्त किया। राज कार्य के लिए दीवान, बख्शी, हाकिम, दरोगा और पोतेदार आदि नियुक्त किये। मेवाड-दमन के समय राजकुमार गजसिंहजी के साथ जा कर

भाटो ने महाराणा को बादशाह से संधि करवाई। एक समय भाटी गोविंददास अजमेर मे महाराजा सूरसिंहजी के साथ था जहाँ किशनसिंहजी ने अपने भतीजे गोपालदास का बदला लेने के लिए इसकी हवेली मे घुस कर इसको मार डाला।

**गोरखदान (बारहठ गोरखदान)–**

यह बारहठ केसरीसिंह का ज्येष्ठ पुत्र था। पिता की मृत्यु के बाद यह रूपावास मे रहा। यह महाराजा अभयसिंह के कृपापात्रो मे था और अहमदाबाद के युद्ध के समय महाराज के साथ था। इसकी सेवाओ से प्रसन्न होकर महाराजा अभयसिंह ने इसको पाली परगने का केरला गाव प्रदान किया। इसके एक ही पुत्र अमरसिंह था जो महान् प्रतिभासपन्न व्यक्ति था।

**गोरधनसिंह (कूंपावत राठौड़ गोरधनसिंह)–**

यह चडावल ठाकुर चांदसिंह का पुत्र था। यह ठिकाना महाराजा सूरसिंह ने इसके पिता चांदसिंह को वि० स० १६५२ मे इनायत किया था। जिस समय महाराजा गजसिंह ने भोमसिंह सीसोदिया को युद्ध मे मारा था उस समय यह महाराजा गजसिंह का प्रमुख योद्धा था। वि० स० १७१४ मे उज्जैन के पास फतियाबाद के मुकाम पर शाहजादा मुराद और औरगजेब बादशाहत के लोभ से आ खडे हुए। उस समय शाही सेना के सेनापति कासिम खा और महाराजा जसवन्तसिंह थे। कासिम खा बदल कर औरगजेब के पक्ष मे हो गया। इस पर भी महाराजा जसवन्तसिंह ने औरगजेब के साथ घोर सग्राम किया जिससे शत्रुओ के नाको दम हो गया। इस युद्ध मे कूंपावत राठौड गोरधनसिंह चांदसिंहोत ने घोर सग्राम किया और कई शत्रुओ को मार गिराया और अपनी सेना की रक्षा की। अन्त मे यह स्वय भी इसी युद्ध मे लडते-लडते वीरगति को प्राप्त हुआ।

**चाचा और मेरा–**

ये दोनो भाई महाराणा खेता की पासवान एक खातण के गर्भ से पैदा हुए थे। ये दोनो भाई बडे वीर, पराक्रमी और रणकुशल योद्धा थे। एक बार महाराणा मोकल द्वारा किसी वृक्ष का नाम और गुण पूछने पर बहुत क्रोधित हो गये, और अवसर पाकर महाराणा मोकल को मार डाला। उस समय राव रणमल्ल मडोवर मे थे। मोकल के मारे जाने का समाचार सुनते ही राव ने पगडी उतार कर साफा बाँध लिया और प्रतिज्ञा की कि चाचा और मेरा को मार कर ही पगडी बाँधूंगा। इसके बाद ५०० सवारो के साथ पई के पहाड़ो पर आक्रमण किया किन्तु उनको काबू मे नही ला सका। बाद मे गमेती भील के

पुत्रो की सहायता से इन पर आक्रमण किया। चाचा और मेरा मारे गये और चाचा का पुत्र इक्का भाग कर माँडू के बादशाह महमूद की शरण मे चला गया।

**जगरामसिंह (ऊदावत)**

इसका जन्म वि० स० १६९९ मे रास ठिकाने म हुआ था। इसका पिता विजयराम सवाई राजा सूरसिंह की सेवा मे रहता था। यह बडा महत्त्वाकांक्षी था। युवावस्था मे इसे नया ठिकाना स्थापित करने की प्रबल आकाक्षा हुई। विक्रमी स० १७३५ मे बर के पूर्व में जगरामगढ नामक दुर्ग बनाया और अजमेर के शाही खालसे को तग करने लगा। इससे तग होकर अजमेर के सूबेदार ने सधि कर के अपने पास बुला लिया। अजमेर मे रह कर इसने मेरो व मेवो के उपद्रव को शान्त किया। तत्पश्चात् दिल्ली चला गया। वहा कुछ दिन रहने के बाद मयूर के मारने की शिकायत मे एक यवन का हाथ काट डाला और दिल्ली को छोड कर उदयपुर चला आया। तत्कालीन महाराणा ने इसको जागीर देनी चाही परन्तु इसका ध्यान मारवाड के बालक महाराजा अजीतसिंह की तरफ आया, अत यह मारवाड मे आ गया और महाराजा अजीतसिंह की सेवा में रहते हुए अनेक युद्धो में भाग लिया। वि० स० १७६५ मे महाराजा अजीतसिंह ने इसको नीमाज का ठिकाना इनायत किया। वि० स० १७६७ मे इसका देहावसान हो गया।

**जफरजग (खानखाना जफरजग)-**

यह बादशाह मुहम्मदशाह के विश्वासपात्र व्यक्तियो मे था और उस समय पजाब और लाहौर का सूबेदार था। सर बुलन्द खा के विरुद्ध गुजरात (अहमदाबाद) पर आक्रमण करने का प्रस्ताव बादशाह ने इसके सम्मुख भी रखा था किन्तु इसने अपनी असमर्थता प्रकट कर अस्वीकार कर दिया।

**जफरयारबर खां-**

यह शाही दरबार का मुखिया था। जिस समय सर बुलन्द खा के विद्रोह को दबाने की वार्ता खास दरबार मे चली, यह भी खास दरोगा के पद पर था और दरबार मे उपस्थित था। बादशाह ने सर बुलन्द खा के विरुद्ध अहमदाबाद पर आक्रमण करने का इसको आदेश दिया, किन्तु इसने अस्वीकार कर दिया।

**जमालअली खां (जमाल खां)-**

यह सर बुलन्द की सेना का सेनापति था। अहमदाबाद के युद्ध मे, जो महाराजा अभयसिंह के साथ हुआ था, इसने बडी वीरता दिखाई थी। यह

इतनी वीरता से लडा कि मुसलमानो का पलडा भारी दिखने लगा तथा महाराजा की सेना पीछे हटने लगी और सर बुलन्द खा की सेना उन्हे पीछे ढकेलती गई। परन्तु कुछ समय बाद महाराजा अभयसिंह की सेना आगे बढने लगी और सेनापति जमाल खा के हाथी को घेर लिया, जहाँ वह लडता-लडता वीर गति को प्राप्त हुआ।

**जयसिंह (मिर्जा राजा)-**

यह जयपुराधीश राजा मानसिंह का प्रपौत्र था। इसका जन्म ई० स० १६११ मे हुआ था और ई० स० १६२१ मे केवल १० वर्ष की अवस्था मे राज्याभिषेक हुआ। ई० स० १६२८ मे सम्राट शाहजहाँ ने इसका विशेष आदर किया। मुगल साम्राज्य की वृद्धि के लिये विविध स्थानो पर युद्धो मे अपनी वीरता का परिचय दिया। शाहजहाँ ने खुर्रम के विरुद्ध परवेज के साथ मिर्जा राजा जयसिंह को सेनापति बना कर भेजा था। यह बात स्वाभिमानी महाराजा गजसिंह को बुरी लगी। अत वह एक ओर खडे होकर युद्ध का परिणाम देखने लगे। जयसिंह की सेना भीम सीसोदिया के सामने टिक नही सकी और भाग गई। उस समय गजसिंह ने उसका मुकाबला करके भीम सीसोदिया को मार डाला। ई० स० १६६७ ई० मे बुरहानपुर मे इसकी मृत्यु हुई।

**जयसिंह (महाराणा)-**

इसका जन्म वि० स० १७१० पौष वदि ११ को हुआ था। यह अपने पिता की मृत्यु के बाद वि० स० १७३७ मे मेवाड का स्वामी हुआ। महाराणा राजसिंह की मृत्यु के समय से मेवाड मुगल दल से घिरा हुआ था। महाराणा जयसिंह ने मारवाड के महाराजा अजीतसिंह से मिल कर भेद नीति का अनुसरण किया और शाहजादा मुअज्जम को अपनी ओर मिला लेना चाहा किन्तु सफलता नही मिली। इसके बाद इसने अकबर को अपनी ओर मिलाया। शाहजादा अकबर ने जब महाराणा से मिल कर अपने को बादशाह घोषित किया तब महाराणा ने माडलगढ को पुन अपने अधिकार मे कर लिया। वि० स० १७३८ में महाराणा ने बादशाह औरगजेब से सधि करली। इसके बाद औरगजेब दक्षिण मे चला गया और लगातार २५ वर्ष मरहठो से लडता रहा। इसी बीच महाराणा जयसिंह और उनके पुत्र अमरसिंह द्वितीय मे गृह-कलह हो गया। उस समय महाराजा अजीतसिंह ने बीच-बचाव कर के पितापुत्र मे परस्पर मेल करवा दिया। ठीक इसी समय महाराणा जयसिंह ने अपने छोटे भाई गजसिंह की पुत्री का विवाह मारवाड के महाराजा अजीतसिंह से

कर दिया। महाराणा ने कई तालाब आदि बनवाये, जिनमे जयसमुद्र उल्लेखनीय है। ऐसे सुयोग्य राणा की मृत्यु वि० स० १७५५ मे हुई।

**जयसिंह (महाराजा सवाई जयसिंह)-**

यह आमेर का राजा बडा यशस्वी और भाग्यशाली हुआ है। इसका जन्म वि० स० १७४५ और राज्याभिषेक वि० स० १७५६ मे विष्णुसिंह के मरने के पश्चात् काबुल मे हुआ था। यह काबुल मे राज्य-सिंहासन-सस्कार से सम्पन्न होने के पश्चात् भारत मे आकर दक्षिण मे बादशाह औरगजेब के पास गया तो औरगजेब ने इसके दोनो हाथ पकड लिए और इससे कहा कि तू अब क्या कर सकता है ? उस समय यह बाल्यावस्था मे ही था, फिर भी अपनी प्रत्युत्पन्न बुद्धि से बादशाह से कहा कि मैं अब सब कुछ करने मे समर्थ हू, क्योकि मर्द जब स्त्री का एक हाथ पाणिग्रहण के समय पकडता है तो वह उसे जीवन भर निभाता है और उसे बहुत से अधिकार देता है, और जहापनाह ने मेरे दोनो हाथ पकड लिए हैं, इससे मुझे पूर्ण विश्वास है कि मैं अब अन्य राजा-महाराजाओ से बढ कर हूं। इस पर बादशाह बहुत प्रसन्न हुआ और इसको सवाई राजा की उपाधि से विभूषित किया।

इसी सवाई राजा जयसिंह की पुत्री से महाराजा अभयसिंह ने अपना विवाह मथुरा मे जाकर किया था जिससे जोधपुर के सामन्त-गण महाराजा से नाराज होकर जोधपुर की तरफ आ गये थे। जिस समय महाराजा अभयसिंह ने सर बुलन्द को परास्त करने का बीडा बादशाह के दरबार मे उठाया था और बाद मे जब मारवाड की तरफ रवाना हुए थे तो मारवाड आते समय ये जयपुर होकर सवाई जयसिंह से मिल कर आये थे।

महाराजा सवाई जयसिंह ने अपने नाम से वि० स० १७८४ मे जयपुर नगर बसाया। हिन्दी का प्रसिद्ध कवि बिहारी इसी के दरबार का रत्न था। इस महाराजा का देहावसान खून के बिगड जाने के कारण वि० स० १८०० को हुआ।

**जहांगीर (बादशाह)-**

इसका जन्म वि० स० १६२६ तदनुसार ई० सन् १५६९ मे आमेर के राजा भारमलजी की पुत्री के गर्भ से फतहपुर सीकरी मे महात्मा शेखसलीम चिश्ती के मकान पर हुआ। कहते है कि बादशाह अकबर को यह पुत्र महात्मा शेखसलीम चिश्ती के आशीर्वाद से ही प्राप्त हुआ था, अतएव महात्मा शेखसलीम चिश्ती के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करने के लिए शाहजादे का नाम

मुहम्मद सुल्तान सलीम रखा गया। इसकी शिक्षा बैराम खा के पुत्र अब्दुल-रहीम खानखाना के द्वारा हुई।

यह न्यायप्रिय, उदार तथा वीर था परन्तु साथ ही इसमे क्रूरता, भीरुपन आदि विरोधी गुण भी थे। ई० स० १६०५ मे यह ३६ वर्ष की अवस्था मे नूरुद्दीन मुहम्मद जहागीर बादशाह गाजी की उपाधि को धारण कर के आगरे मे सिहासनारूढ हुआ।

दक्षिण मे जब मलिक अम्बर स्वतत्र हो गया था तब बादशाह जहाँगीर ने जोधपुर के महाराजा गजसिह को अम्बर के बढते हुए प्रभाव को दबाने के लिए भेजा था। उसमे महाराजा गजसिहजी विजयी हुए। मलिक अम्बर पराजित हुआ। इस विजय से प्रसन्न होकर बादशाह जहागीर ने महाराजा गजसिह को दल-थभन का उपाधि से विभूपित किया।

**जहाँदारा शाह–**

ई० स० १७१२ मे मुईजुद्दीन बहादुर शाह का सबसे बडा पुत्र जहाँदारा शाह के नाम से जुलफिकार खा व महाराजा अजीतसिंह की सहायता से गद्दी पर बैठा। यह बडा ही अयोग्य, आरामतलब, विलासी तथा व्यभिचारी शासक था। इसने जुलफिकार खा को अपना प्रधान बनाया। बादशाह लाहौर से दिल्ली पहुँच कर लाल कुवर के प्रेम मे अनुरक्त हो गया। नूरजहाँ की तरह लालकुवर ने भी शासन की बागडोर अपने हाथ मे रखने का प्रयास किया। किन्तु उसी समय बगाल के गवर्नर फर्रुखसियर ने महाराजा अजीतसिंह व सैयद बन्धुओ की सहायता से जहाँदाराशाह व जुलफिकार खा की हत्या करवा कर दिल्ली का शासन अपने हाथ मे ले लिया और सिंहासन पर बैठ गया।

**जाफर खां–**

यह बादशाह मुहम्मद शाह की राज्यसभा का उमराव था। बादशाह ने इसे सर बुलन्द खा के विरुद्ध अहमदाबाद की सूबेदारी देने के लिए कहा, किन्तु इसने मजूर नही किया। इसने महाराजा अभयसिह से अनुनय-विनय कर के अहमदाबाद की सूबेदारी का परवाना महाराजा के नाम लिखवा दिया। यह लाहौर का सूबेदार भी रह चुका था। यह महाराजा अभयसिंह का विश्वासपात्र मित्र था, किन्तु महाराजा की वीरता व निर्भयता के कारण उससे सशकित भी रहता था।

**जुलफगार (जुलफिकार खां)–**

यह बादशाह जहादारा शाह का विश्वासपात्र व्यक्ति था। यह ईरानी था। बादशाह जहादार शाह धन और सेना के अभाव मे भी महाराजा अजीतसिंह

जोधपुर तथा इस जूलफिकार खा की सहायता तथा सहानुभूति के कारण अजीमुश्शान को युद्ध मे पराजित कर सका और बाद मे अजीमुश्शान को मार कर दिल्ली के तख्त पर बैठा। इसने जुलफिकार खा को अपना मत्री बनाया किन्तु कुछ दिनो के बाद ही सैयद भाइयो की सहायता से जहादार शाह और जुलफिकार खा मारे गए और फर्रुखसियर बादशाह बना जो बगाल का गवर्नर था।

**तरीन खां (तरियन खां)–**

यह अफगान सरदार था और इसके साथ ही एक अफगान सरदार और था जिसका नाम सैयद कयूम था। ये दोनो वडे वीर तथा रण-कुशल थे। ये दोनो अपने अरबी घोडो पर सवार हो कर अहमदाबाद के युद्ध मे लड रहे थे जहाँ वीर गति को प्राप्त हुए। जमालअली खा इनके शवो को शहर मे ले आया। तरीन खा महाराजा अभयसिंह के विरुद्ध अहमदाबाद मे फौज की एक टुकडी का सेनापति था। इसने अहमदाबाद के युद्ध मे अपनी प्रबल वीरता का परिचय दिया था।

**तुरराबाज खां (तुराबाज बख्श)–**

यह बादशाह मुहम्मद शाह के बारहहजारी मनसबदारो मे था और बडा वीर, उत्साही, नीतिज्ञ तथा कुशल व्यक्ति था। यह शाही सेना का सेनापति था और अनेक युद्धो मे अपना रण-कौशल दिखा चुका था, फिर भी सर बुलन्द खा की शक्ति के सन्मुख यह भयभीत हो गया और अहमदाबाद पर आक्रमण करने के प्रस्ताव को अस्वीकार कर दिया।

**दलेल खां–**

यह लाहौर का सूबेदार था तथा शाही दरबार के मीर उमरावो मे यह मुख्य था। बादशाह ने सर बुलन्द खा के विरुद्ध अहमदाबाद पर जाने का प्रस्ताव इसके सम्मुख रखा पर इसने अस्वीकार कर दिया।

**दांनयाल (शाहजादा)**

यहसम्राट अकबर का छोटा पुत्र था। शाहजादा मुराद की मृत्यु के बाद इसे दक्षिण का सूबेदार बना कर भेजा था और उसकी सहायता के लिये सवाई राजा सूरसिंह को साथ भेजा था, किन्तु थोडे ही समय बाद इसकी मृत्यु हो गई।

**दारासाह (दारा शुकोह)–**

यह बादशाह शाहजहाँ का ज्येष्ठ पुत्र तथा उत्तराधिकारी था। यह इलाहाबाद, पजाब, मुलतान आदि सूबो का शासक रह चुका था। अनेको प्राती

का शासन कर उसने पर्याप्त अनुभव प्राप्त कर लिया था और अधिकतर शाहजहाँ के पास ही रहता था। ई० स० १६५८ के उत्तराधिकार युद्ध मे पराजित होकर भागा किन्तु औरगजेब के सहयोगियो द्वारा पकडा जाकर कैद कर दिया गया और अन्त मे उसकी हत्या कर दी गई।

**दुरगादास (राठौड़ वीर दुर्गादास)–**

राठोड वश के इतिहास मे वीर दुर्गादास का नाम अमर रहेगा। इस वीर ने मुगल सम्राट औरगजेब के द्वारा मारवाड का राज्य खालसे किये जाने पर औरगजेब से कई युद्ध कर मारवाड का राज्य सुरक्षित रख कर अपनी असामान्य वीरता और रण-चातुरी के अतिरिक्त आदर्श स्वामिभक्ति और देश-प्रेम का परिचय दिया। इसका पिता आसकरण महाराजा जसवन्तसिह की नौकरी करता था। इसकी माता से प्रेम न होने के कारण दोनो मा-बेटे आसकरण से पृथक् लुणावा गाव मे रहते थे। कुछ दिन बाद महाराजा ने दुर्गादास को भी अपनी सेवा मे रख लिया। यह जसवन्तसिह की मृत्यु के बाद उसके पुत्र अजीत-सिह को शाही सेना के घेरे से निकाल कर मारवाड ले आया और समय आने पर अजीतसिह को मारवाड राज्य का अधिकारी बनाया।

वीर दुर्गादास की मृत्यु उज्जैन मे क्षिप्रा नदी के किनारे पर हुई।

**दौलत खां–**

यह नागौर का शासक (नबाब) था। राव गाँगा के चाचा शेखा ने इसकी (खाँजादा दौलत खा) सहायता से वि स १५८५ (ई० सन् १५२६) मे जोधपुर पर चढाई की। इसका समाचार मिलते ही गागा ने सेवकी (गाव) तक आगे बढ कर उसका सामना किया। युद्ध होने पर 'शेखा' मारा गया और दौलत खा भाग कर नागौर चला गया।

**द्वारकादास दधवाड़ियो–**

प्रसिद्ध कवि माधोदास दधवाडिया का पुत्र तथा जोधपुर के महाराजा अजीत-सिह का कृपा-पात्र और राज्य में प्रतिष्ठित मुसाहिब भी था। इसने पिता की भाति डिंगल के श्रेष्ठ कवियो मे स्थान प्राप्त किया था। इसने महाराजा अजीत-सिंह के जीवनकाल मे ही वि स १७७२ मे 'महाराजा अजीतसिंह री दवावैत' नामक ग्रथ की रचना की। इससे प्रसन्न होकर महाराजा ने इसको जैतारण तहसील का बासनी गाव प्रदान किया। इसकी अन्य फुटकर रचनाएँ भी प्राप्त होती हैं। यह जैसा कवि था वैसा ही वीर भी। यह अहमदाबाद के युद्ध मे महा-राजा अभयसिह के साथ था और वहा युद्ध मे बडी बहादुरी के साथ लडा और घायल हो कर बच गया।

**नाहर खान—**

यह बादशाह मुहम्मद शाह के विश्वासपात्र आदमियो मे से था। फर्रुख-सियर के समय मे यह साधारण व्यक्ति था। किन्तु परिश्रम के बल से यह दीवानगी के पद तक पहुँच गया था। ई स १७२१ मे यह सर्व प्रथम साभर का फौजदार बना कर भेजा गया था। इसके बाद ई स. १७२२ के अन्त मे साभर को फौजदारी के साथ ही अजमेर का दीवान नियुक्त कर दिया गया। भडारी खीवसी इसको साथ लेकर अजमेर गया। नाहर खा के साथ इसका भाई रुहेल्ला खा भी था। इन्होने अजमेर के निकट पहुँच कर राठौडो के डेरो के निकट ही अपना डेरा दिया। ये राठौडो को अपना मित्र समझते थे। दूसरे दिन ही राठौडो ने आक्रमण कर दोनो भाइयो को मार डाला और उनका बहुत-सा सामान लूट लिया।

**निकोसियर—**

यह औरगजेब का पौत्र और अकबर का पुत्र था और आगरे के किले मे कैद था। रफीउद्दौला की मृत्यु के बाद महाराजा अजीतसिंह और सैयद भाइयो की सहायता से दिल्ली मे मुहम्मद शाह बादशाह बना दिया गया। उस समय आगरे मे सेन नामक नागर ब्राह्मण ने निकोसियर को कैद से निकाल कर महाराजा जयसिह, राजा भीम हाडा, चूडमन जाट, छबीलेराम नागर आदि की सहायता से ई० सन् १७१६ मे आगरे मे बादशाह घोषित कर दिया और उसके नाम का सिक्का जारी किया। इसके कुछ दिन बाद हुसेनअली खा ने इसके विरुद्ध आगरे की तरफ प्रस्थान किया। वहाँ पहुँच कर उसने घेरा डाल कर मोर्चे लगाये और कुछ ही दिनो के बाद निकोसियर को पकड कर कैद कर लिया गया।

**निजामुल-मुल्क—**

यह बादशाह मुहम्मद शाह के विश्वासपात्र व्यक्तियो मे प्रमुख था। ई० सन् १७२० मे बालापुर के निकट होने वाले युद्ध मे इसने अपनी वीरता का अच्छा परिचय दिया था, इसीसे इसको निजामुलमुल्क की उपाधि मिली। उस समय सैयद भाइयो का पतन आरम्भ हो गया था और उनके स्थान पर निजामुलमुल्क की धाक स्थापित हो गयी थी। वह दक्षिण के ६ सूबो का शासक बना दिया गया। वह बडा ही चालाक तथा उच्चकोटि का कूटनीतिज्ञ था। यह मरहठो मे फूट उत्पन्न करना चाहता था। ऐसे व्यक्ति की चालो को निष्फल बनाने की क्षमता बाजीराव पेशवा मे ही थी। जब महीपतराव को चौथ वसूल करने से मना कर दिया तब बाजीराव ने नये मुगल सम्राट से चौथ

वसूल करने का अधिकार प्राप्त कर लिया। इस प्रकार निजाम की सारी चाल विफल हो गई। बाद मे मराठा सरदारो को शाहू के विरुद्ध भडकाना शुरू किया पर इसमे भी निराश होना पडा। इसने धीरे-धीरे दक्षिण मे अपना राज्य स्थापित कर लिया।

**पिलु (पिलाजी)-**

यह मरहठो की सेना का सेनापति था और खाडेराव दाभाडे का प्रनिनिधि था। यह सोनगढ का शासक और भीलो एव कोलियो का मददगार था। इसने बडौदा और डमोई पर भी अपना अधिकार कर लिया था। खाडेराव की विधवा पत्नी उमाबाई ने चौथ उगाहने के लिए पीलाजी को नियुक्त किया। यह बडी भारी सेना लेकर चौथ उगाहने के लिए डाकोर नामक स्थान मे पहुँचा। यह सुन कर महाराजा अभयसिंह भी सेना के साथ उससे लडने के लिए चला किन्तु प्रकट रूप से छल-कपट करने मे प्रवीण व्यक्तियो को सन्देश देने के बहाने पीलाजी के पास भेजा और अवसर पाकर मारने की आज्ञा दी। इसी के अनुसार इंदा लखधीर ने डाकोर पहुँच कर पीलाजी को धोखे से मार डाला।

**फरखसेर (फर्रुखसियर)-**

बहादुरशाह के बाद उसका पुत्र मुईजुद्दीन जहादारशाह के नाम से दिल्ली के तख्त पर बैठा। इसके केवल ग्यारह माह के निन्दनीय शासन के बाद फर्रुख-सियर, जो बहादुरशाह के पुत्रो मे मुईजुद्दीन जहादारशाह के छोटे भाई अजीमुश्शान का पुत्र था तथा बहादुरशाह के शासनकाल मे बगाल का गवर्नर था, सैयद बन्धुओ की मदद से जहादारशाह की हत्या करवा कर दिल्ली के सिंहासन पर बैठा। यह भी बडा अयोग्य निकला। इसमे न बुद्धि थी न चरित्र-बल। यह बडा भीरु तथा दुर्बल शासक था। दृढ सकल्प का इसमे सर्वथा अभाव था। यह सैयद बन्धुओ के परामर्श पर कार्य करता था और इन्ही के हाथ की कठपुतली हुआ था। राजपूतो, सिखो, मरहठो, जाटो और मुसलमानो के साथ भी इसका सम्बन्ध ठीक नही था। यहाँ तक कि कालान्तर मे सैयद बन्धुओ से भी इसका सबध खराब हो गया और वे एक दूसरे के शत्रु बन गये। फलस्वरूप मरहठो की सेना के साथ सैयद हुसेनअली का दिल्ली पर आक्रमण हुआ और फर्रुखसियर कैद कर लिया गया। ई० स० १७१९ मे उसकी हत्या करवा दी गई। इस प्रकार फर्रुखसियर की जीवनलीला समाप्त हुई।

**बखतसिंह (महाराजा)-**

यह महाराजा अजीतसिंह का पुत्र और महाराजा अभयसिंह का छोटा भाई था। इसका जन्म वि० स० १७६३ की भादो वदि ७ को हुआ था। वि० स०

१७८२ में महाराजा अभयसिंह ने इसको 'राजाधिराज' की पदवी देकर नागौर का स्वामी बना दिया। इसने मारवाड मे उत्पात करने वाले आनन्दसिंह, रायसिंह और किशोरसिंह आदि का दमन किया था। अपने भ्राता अभयसिंह को गुजरात अहमदाबाद की सूबेदारी मिलने पर सर बुलन्द खाँ के विरुद्ध २० हजार की सेना के साथ अहमदाबाद के युद्ध मे सम्मिलित हुआ और युद्ध मे अतुल शौर्य का परिचय दिया। यह बडौदा युद्ध मे महाराजा अभयसिंह के साथ था। इसके अलावा बीकानेर, मेडता, जयपुर आदि के अनेक युद्धो मे भाग लेकर इसने अपनी वीरता का परिचय दिया था। वि० स० १८०६ मे अपने भ्राता महाराज अभयसिह की मृत्यु के बाद वि० स० १८०८ मे अपने भतीजे महाराजा रामसिंह को हरा कर जोधपुर की गद्दी पर अधिकार कर लिया।

### बलू (वीरवर बलू चांपावत)

यह पाली ठाकुर गोपालदास का पुत्र था। इसके ८ पुत्र थे। भिन्न-भिन्न स्थानो पर आठों भाई जाति, मान-मर्यादा, स्वधर्म और स्वदेश-रक्षा के लिए युद्धो मे काम आये। राव अमरसिंह को देश-निकाला होने पर यह उनके साथ रहा। बाद मे नागौर और नागौर से बीकानेरनरेश कर्णसिह के पास आ गया। यहाँ भी दुष्ट पुरुषो के कारण टिक नही सका और उदयपुर चला गया। वहाँ से यह दिल्ली आ गया। बादशाह ने इसका खूब आदर किया और इसको पाच सौ घोडो का नायक बना दिया और वहा सुख से रहने लगा। कुछ समय बाद आगरे मे राव अमरसिंह के शव को लाने के लिए अपने ५०० सवारो को लेकर पहुँचा और अमरसिंह का शव लाकर हाडी रानी को दिया व उसे सती होने मे सहायता दी। इसी युद्ध मे यह काम आया।

### बुधसिंह (राव बुधसिंह)

यह बूदी के राव अनिरुद्धसिंह का ज्येष्ठ पुत्र था। लाहौर मे अनिरुद्धसिंह की मृत्यु हो जाने के बाद बुधसिंह को बूदी का राज्य सिंहासन प्राप्त हुआ। बुधसिंह कुछ दिन बादशाह औरगजेब के बीमार पडने पर औरगाबाद चला गया। बादशाह औरगजेब की इच्छानुसार इसने बहादुरशाह को बादशाह बनाने का विचार कर के उसका पक्ष लिया। राव बुधसिह शाह आलम की प्रधान सेना का नेता था। धौलपुर के युद्ध मे इसने अतुलनीय साहस और शूरवीरता का परिचय दिया। उसी के फलस्वरूप बादशाह ने इसको रावराजा की पदवी के साथ अपना परम मित्र बना लिया। अन्त तक यह मित्रता अचल रही। बादशाह बहादुर शाह की मृत्यु के बाद आमेर का महाराजा जयसिह, जोधपुर का

महाराजा अजीतसिंह और सैयद वन्धुओ की चाल से वुधसिंह को गद्दी से उतारने का प्रयत्न रहा और वे सफल हुए।

वीरविनोद के अनुसार वुधसिंह का वि० स० १७९६ वैशाख कृष्णा तृतिया को वेगू से तीन कोस की दूरी पर वाघपुरा मे देहावसान हो गया।

**वुरहानुलमुल्क–**

यह बादशाह मुहम्मद शाह के खास व्यक्तियो मे था और शाही दरवार का खास दरोगा था। यह वडा वीर, नीति-कुशल व्यक्ति था। वीरम गांव (झालावाड) के युद्ध मे यह शाही सेना का प्रधान सेनापति था। वीरम गाव का परगना खालसा होने पर वुरहानुल-मुल्क की सिफारिश से ही यह परगना इसके प्रीति-भाजन वहराम खाँ के नाम कर दिया गया। यह अनेको युद्धो मे भाग ले चुका था।

**भाऊ कूंपावत–**

यह कान्हसिंह (किसनसिंह) का पुत्र और गजसिंहपुरा के ठाकुर मुकनसिंह का छोटा भाई था। कूपावत भावसिंह राव अमरसिंह राठोड के विश्वासपात्र सेवकों मे था। राव अमरसिंह की मृत्यु के वाद इसके सैनिको ने बादशाही सेना से मुकावला किया, जिसमे मुख्य तीन थे—

(१) कूपावत राठोड भावसिंह। (२) चापावत वलू राठोड। (३) व्यास गिरधर पोहकरणा ब्राह्मण जिनमे से वलू राठोड और व्यास गिरधर तो काम आ गये और कूँपावत भावसिंह घायल होकर वच गया। अमरसिंह का सारा सामान इसके पास रहता था। इसने सारा सामान राव अमरसिंह के छोटे वेटे ईसरसिंह के पास पहुँचा दिया। इसी भावसिंह का पुत्र इन्द्रभाण वि० स० १७३७ मे अजमेर से ७ मील दूर पुष्कर मे तहवरखान की सेना के साथ राठोडो के युद्ध मे वीर गति को प्राप्त हुआ।

**भीम सीसोदिया–**

यह महाराणा प्रताप का पोता था। इसके पिता राणा अमरसिंह के हाथ से उदयपुर निकल जाने के कारण चावड के अभेद्य पहाडो मे परिवार सहित यह विपत्ति के दिन विता रहा था। एक दिन राणा ने शत्रु को हाथ वताने की वात भीम से कही। सुनते ही आज्ञाकारी भीम उसी दिन अपने दो हजार सवारो को लेकर ठीक अर्द्ध रात्रि के समय शत्रु सेना को चीरता हुआ सदर ड्योढी पर जा पहुँचा और ऐसी तलवार वजाई कि सैकडो तुर्कों को घास की तरह काट डाला। जहाँ शाही थाने लगते वही पर सग्राम करता। जव राणा की

बादशाह से सधि हो गई तब भीम शाही दरबार मे रहने लगा। जहाँगीर ने खुश होकर इसको टोडे का परगना जागीर मे देकर 'राजा' की उपाधि दी। भीम शाहजादा खुर्रम के साथ रहने लगा। खुर्रम से बादशाह के नाराज हो जाने पर भीम खुर्रम की सेना के हरावल मे रहता था। वि० स० १६८१ मे हाजीपुर मे खुर्रम और परवेज के बीच भयकर युद्ध हुआ। इसमे भीम शत्रु दल को चीरता हुआ परवेज के हाथी तक पहुँच गया। परवेज की सेना मे भगदड़-सी मच गई, किन्तु उसी समय जोधपुर नरेश महाराजा गजसिह से इसका युद्ध हुआ और यह वीर गति को प्राप्त हुआ।

**महासिह चांपावत (माहवसिह)–**

यह पोकरण का ठाकुर था। अहमदाबाद के युद्ध के समय वि० स० १७८७ आश्विन सुदि ७ को महाराजा अभयसिह ने अहमदाबाद तथा भद्र के किले पर पाँच मोर्चे लगाए। उनमे से एक मोर्चे पर अभयकरण (कर्णोत) चापावत महासिह (पोकरण का) तथा भागीरथदास आदि थे। इसने इस मोर्चे पर महान् वीरता का परिचय दिया और शत्रुसेना के छक्के छुडा दिये। यह महान् वीर, साहसी और रण-कुशल व्यक्ति था।

**मुकनदान दधवाड़ियौ–**

'सूरजप्रकास' के रचयिता के कथनानुसार यह केसोदास दधवाडिया का पुत्र था। यह महाराजा अभयसिहजी का कृपा-पात्र था। यह कवि भी था और महान् वीर भी। सर बुलन्द खा के साथ जो अहमदाबाद का युद्ध हुआ उसमे मुकनदान महाराजा अभयसिह के साथ था। इसने उस युद्ध मे अपनी महान् वीरता का परिचय दिया जिससे प्रसन्न होकर महाराजा अभयसिहजी ने इसको बिलाडा तहसील का कूपडावास गाव दिया जो अब भी इसके वशजो के अधिकार मे है।

**मुजफर खां–**

यह पराक्रमी, नीतिज्ञ और रणकुशल व्यक्ति था। मुजफ्फर खाँ अनेको बार युद्धो मे अपनी वीरता का परिचय दे चुका था। यह बारह हजारी मनसबदार था। बादशाह ने इसके सामने सर बुलन्द के विरुद्ध जाने का प्रस्ताव रक्खा किन्तु इसने अस्वीकार कर दिया। मुजफ्फर खाँ अजमेर का शासक भी रह चुका था। यह पहले तो जोधपुर के महाराजा अभयसिह से नाराज सा रहता था किन्तु फिर महाराजा की वीरता व रण-कुशलता के कारण मित्र बन गया था।

**मुजफ्फरअली खां–**

यह बादशाह मुहम्मदशाह के योग्य सेनापतियो मे था। जब महाराजा अजीतसिंह से अजमेर का सूबा हटाया गया तब सर्व प्रथम यही सूबेदार बनाया गया। उसने अजमेर आने का विचार किया किन्तु धन की कमी के कारण नही आ मका। इसको छ लाख रुपये मिलने की आज्ञा हुई किन्तु उम समय दो लाख से अधिक नही मिल सके। पर इसने उतने ही मे २०००० सैनिक एकत्रित कर लिये। इसी मे रुपया समाप्त हो गया। महाराजा अजीतसिंह ने अजमेर खाली नही किया और अपने ज्येष्ठ पुत्र अभयसिंह को मुजफ्फरअली खा का सामना करने के लिए भेजा। इसी समय ई० स० १७२१ मे दिल्ली से यह आज्ञा पहुँची कि यह मनोहरपुर से आगे न बढे। यह यहाँ तीन मास पडा रहा। रुपया न मिलने से सिपाही भाग खडे हुए। मुजफ्फरअली खा आवेर पहुँच कर सारे शाही फरमान व खिलअत आदि लौटा कर फकीर हो गया।

**मुरशिदकुली खां–**

यह बडा वीर, साहसी तथा नीति-कुशल व्यक्ति था। यह शाही सेना का सेनापति तथा लाहौर का सूबेदार रह चुका था। बादशाह मुहम्मदशाह ने इसके सामने सर बुलन्द के विरुद्ध अहमदाबाद पर आक्रमण करने का प्रस्ताव रक्खा, किन्तु इसकी हिम्मत नही हुई।

**मुराद (शाहजादा)–**

यह शाहजहाँ का सबसे छोटा पुत्र था। इसका जन्म ई० स० १६२४ मे हुआ। यह गुजरात तथा मालवे का सूबेदार रहा। यह बडा वीर तथा साहसी था। इसमे सिंहासन प्राप्त करने की इच्छा तो थी किन्तु उसको पूर्ण करने के लिये कूटनीतिज्ञता तथा सतर्कता न थी। इमने भी उत्ताराधिकार के लिये प्रयत्न प्रारम्भ किया और ई० स० १६५७ मे अहमदाबाद मे अपने आपको सम्राट घोपित कर दिया। उस समय औरगजेब बडी सावधानी तथा सतर्कता से कार्य कर रहा था। उसने मुराद के पास एक पत्र भेज कर उसको अपनी ओर मिला लिया। उसने लिखा कि पजाव, अफगानिस्तान, काश्मीर तथा सिन्ध के प्रान्त तुम्हे मिलेगे और शेप पर औरगजेब शासन करेगा। धरमत के युद्ध ने मुराद और औरगजेब की शक्ति को दृढ बना दिया। औरगजेब ने मुराद को बादशाह बनाने का लालच दिया। सामूगढ के युद्ध के उपरान्त मुराद बादशाह घोपित कर दिया गया। किन्तु ई० सन् १६६० मे मुराद को एक दावत मे शराब पिला कर कैद कर लिया और ग्वालियर के दुर्ग मे भेज दिया जहा उसका वध करवा दिया।

**मुहम्मदशाह (बादशाह)—**

इसने १७१९ से १७४८ ई० तक शासन का कार्य किया। यह सैयद भाइयों और महाराजा अजीतसिंह की सहायता से गद्दी पर बैठा। इसका पूर्व का नाम रोशन अख्तर था। इसे मुगलसाम्राज्य का विनाश अपनी आखो से देखना पडा। सिंहासन पर बैठते ही इसने षडयंत्र रच कर सैयद भाइयो का वध करवा दिया। निजामुलमुल्क जैसे योग्य दीवान को पद से हटा कर अयोग्य व्यक्तियो को अपना दीवान बनाया। यह अनुभवशून्य, विलासप्रिय तथा निकम्मा शासक था। यह अपने योग्य तथा अनुभवी सेवको के परामर्श की उपेक्षा कर चाटुकारो तथा चापलूसो की बातो का विश्वास करता था। इसके समय मे शासन का कार्य इस प्रकार चलने लगा मानो यह बच्चों का खेल हो। साधारण जनता भूखो मरने लगी। इसके कुशासन से सूबो के गवर्नर अपना स्वतन्त्र राज्य स्थापित करने लगे। मुगलसाम्राज्य पर चारो ओर से विपत्तियो के बादल उमडने लगे। विदेशी आक्रमणो की आँधियाँ चलने लगी। मुगलसाम्राज्य का दीपक बुझने लगा। ई० स० १७४८ मे मुहम्मदशाह की मृत्यु हो गई।

**मोकल (महाराणा)—**

यह वि० स० १४५४ मे गद्दी पर बैठाया गया। कुछ समय तक राज्य का प्रबन्ध चूडा करता रहा किन्तु चूडा के मेवाड से चले जाने पर राज्य का समस्त कार्य राव रिडमल (रणमल्ल) राठौड को सौंप दिया गया। रावजी ने वहाँ राठौडो को सभी उच्च पद प्रदान कर दिये। बालिग होने पर राज्य का कार्य मोकल ने अपने हाथ मे लिया और जहाजपुर (मेवाड) के पास फीरोजशाह से युद्ध हुआ जिसमे फिरोजशाह पराजित होकर भागना पडा यह महाराणा वि० स० १४९० मे महाराणा लाखा के पासवानिये पुत्रो चाचा और मेरा के द्वारा धोखे से मारा गया।

**मोहकमसिंह—**

यह नागौर के राव इन्द्रसिंह का पुत्र था। यह बादशाह फर्रुखसियर के पास उसके सिंहासनारूढ होने पर दिल्ली गया और महाराजा अजीतसिंह के विरुद्ध उसको भडकाया। इसने जोधपुर का राज्य प्राप्त करने के लिये ही यह प्रयत्न किया था। इसकी सूचना दिल्ली रहने वाले जोधपुर के वकीलो ने महाराजा को दी। महाराजा ने अपने विश्वासपात्र सामन्तो को भेष बदलवा कर मोहकमसिंह को मारने के लिये दिल्ली भेजा। वे दिल्ली पहुँचे और अवसर की प्रतीक्षा करने लगे। एक दिन सायकाल को मोहकमसिंह किसी नवाब के यहां

से मातमपुर्सी कर के लौट रहा था तो रास्ते मे ही उसे मार डाला। यह घटना वि० स० १७७० भाद्रपद सुदि ५ की है।

**मोहम्मद खां बगस–**

यह बादशाह मुहम्मदशाह के विश्वासपात्र सेवको मे था। यह मालवा का गवर्नर था। यह योग्य व्यक्ति था और कुशल राजनीतिज्ञ था। निजाम के लिखने के अनुसार यह नरबदा के किनारे अपने सेनापति के साथ मरहठो का मुकाबिला करने के लिए अपनी सेना सहित आ डटा। जब महाराजा अजीतसिंह ने आमेर पर अधिकार कर लिया और शाही शान-शौकत से रहने लगा तो बादशाह मुहम्मदशाह ने इरादतमद खां को शाही फौज देकर महाराजा का दमन करने भेजा। उसके साथ कई अमीरो को भी भेजा जिसमे मोहम्मद खा बगस भी शामिल था। इसने अहमदाबाद के युद्ध मे भी अपनी सेना सहित महाराजा अभयसिंह के साथ भाग लिया था।

**रघुनाथसिंह (भडारी)–**

यह महाराजा अजीतसिंह के शासनकाल मे एक महाशक्तिशाली पुरुष हो गया है। यह दीवानगी के उच्च पद पर प्रतिष्ठित था। इसमे शासन-कुशलता और रण-चातुर्य का अद्भुत सयोग था। इसने गुजरात मे महाराजा की ओर से अनेक युद्धो मे भाग लिया था और बडी कुशलता से सेना का सचालन किया था। महाराजा अजीतसिह ने इसकी सेवाओ से प्रसन्न होकर इसे कई प्रमाणपत्र प्रदान किये थे। इसके अतिरिक्त इसने शाही दरबार मे महाराजा की ओर से बडे-बडे कार्य किये। महाराजा अजीतसिंह को इसकी योग्यता पर बडा विश्वास था। इसने महाराजा की अनुपस्थिति मे कुछ समय तक मारवाड का शासन भी किया था जो निम्न दोहे से प्रकट होता है—

करोडां द्रव्य लुटायो, हौदा ऊपर हाथ।
अजौ दिली रौ पातसा, राजा तू रघुनाथ॥

**रतनसी भण्डारी–**

यह महाराजा अभयसिंह के विश्वासपात्र सेनानायको मे था। यह बडा वीर, राजनीतिज्ञ, व्यवहारकुशल और कर्तव्यपरायण सेनापति था। मारवाड राज्य के हित के लिये इसने बडे-बडे कार्य किये। वि० स० १७९३ मे महाराजा अभयसिंह रतनसी भडारी को गुजरात की गवर्नरी का कार्यभार सौंप कर दिल्ली चले गये थे। तब इसने बडी योग्यता के साथ इस कार्य को किया। इसको अनेक युद्ध करने पडे थे। देश मे चारो ओर अशान्ति छाई हुई थी।

मरहठों का जोर दिन पर दिन बढता जा रहा था। ऐसी विकट परिस्थिति मे सफलता प्राप्त करना रतनसिंह जैसे चतुर और वीर योद्धा ही का काम था।

**रफीउद्दाराजात–**

बादशाह फर्रुखसियर की हत्या करवा देने के बाद महाराजा अजीतसिंह और सैयद भाइयो की सहायता से इसको दिल्ली के सिहासन पर बैठा दिया गया। यह शाही खानदान का साधारण व्यक्ति था और सैयद भाइयो के हाथ की कठपुतली बना हुआ था। सिहासनारूढ होने से पूर्व ही राजयक्ष्मा रोग से पीडित था। ई० स० १७१६ मे केवल दो मास शासन करने के बाद ही यह गद्दी से उतार दिया गया और इसके एक सप्ताह बाद ही इसका देहान्त हो गया।

**रफी-उद-दौला–**

यह रफी-उद-दाराजात का बडा भाई था। उसको सिंहासन से उतार देने के बाद सैयद भाइयो और महाराजा अजीतसिंह की सलाह से रफी-उद-दौला को शाहजहाँ द्वितीय के नाम से सिंहासन पर बैठा दिया गया। यह नाम मात्र का ही बादशाह था। राज्य की वास्तविक सत्ता सैयद भाइयो के हाथ मे थी। सिंहासन पर बैठने के कुछ ही दिन बाद पेचिश की बीमारी से इसका भी परलोकवास हो गया परन्तु सैयद भाइयो की मिलावट से सम्राट की मृत्यु को नौ दिनो तक गुप्त रखा गया।

**राजसिंह बारहठ–**

यह रूपावास का जागीरदार था। यह महाराजा गजसिंह की सेवा मे रहता था। वि० स० १६७४ मे जिस समय जालोर का किला बिहारी पठानो से फतह किया था उस समय यह भी साथ था। इसकी वीरता से प्रसन्न होकर महाराजा ने इसको गाव रूपावास प्रदान किया था। इसके बाद नागौर के राव अमरसिंह ने भी एक गाव, जिसका नाम वाइली था, अपनी जागीर नागौर मे से दिया था परन्तु यह गाव थोडे दिन तक ही रहा। बारहठ राजसिंह के चार बेटे थे—(१) नाराजी (२) भीमसिंह (३) मुकददास और (४) विजैराम।

**रायसिह–**

यह जोधपुर नरेश राव चन्द्रसेन का ज्येष्ठ पुत्र था। इसका जन्म वि० स० १६१४ की भादो सुदि १३ (ई० स० १५५७ की ६ सितम्बर) को हुआ था। पिता की मृत्यु के समय यह काबुल मे था। इसके अनुज उग्रसेन और आसकरण चौसर खेलते हुए मारे गए, तब सरदारो ने इसको पैतृक राज्य

सम्भालने के लिए लिखा। राव रायसिह बादशाह की आज्ञा पाकर वि० स० १६३६ (ई० स० १५८२) मे सोजत पहुँच कर गद्दी पर बैठा। साल भर बाद वि० स० १६४० मे बादशाह अकबर की आज्ञा से सिरोही के राव सुरतान पर आक्रमण कर दिया। सुरतान भाग कर आबू के पहाडो मे चला गया, परन्तु कुछ दिन के बाद शाही सेना के गुजरात की ओर चले जाने पर राव सुरतान ने बची हुई सेना पर रात को अचानक आक्रमण कर दिया और निशस्त्र राव रायसिह चारो ओर से घिर जाने के कारण युद्ध करते हुए वीर गति को प्राप्त हुआ। इसका बदला सवाई राजा सूरसिह ने गुजरात की ओर जाते हुए सिरोही के गावो को लूट कर और सुरतान से बहुत-सा रुपया वसूल कर के लिया।

**रुस्तमअली खां–**

यह बादशाह मुहम्मदशाह का छोटा भाई था और बडा ही वीर और नीतिज्ञ था। यह सूरत का शासक तथा बडौदा व पीपलाद का फौजदार था। हमीद खा के बागी होने पर उसको काबू मे लाने के लिए सेना तैयार करने का बादशाह ने हुक्म दिया। हुक्म पाते ही रुस्तमअली खा ने १५००० घुड सवार और २०००० अन्य सेना तैयार की। उसी समय मरहठो का हमला गुजरात पर हो गया। पिलाजी हमीद खा से मिल गया। किन्तु रुस्तमअली खा ने ४००० पैदल सेना के साथ आक्रमण कर दिया। हमीद खा बुरी तरह से हारा। उसकी सारी जायदाद रुस्तमअली खा ने अपने कब्जे मे करली। शान्ति स्थापित करने व शहर की देखभाल हेतु एक टुकडी मुहम्मद बाकिर के आधिपत्य मे लगा दी। किन्तु मरहठो की मदद से हमीद खा ने पुन रुस्तमअली खा को घेर लिया। यही बसू गाव के पास लडता हुआ यह मारा गया। रुस्तमअली खा का सिर अहमदाबाद ले जाया गया और धड बसु गाव में ही जला दिया गया।

**रुस्तम जग–**

यह दिल्ली के बादशाह मुहम्मदशाह के उच्चकोटि के उमरावो मे से एक था। जिस समय महाराजा अभयसिह को अहमदाबाद की सूबेदारी मिली थी उस समय यह शाही अफसर था और वही बादशाह की सभा मे मौजूद था। इससे भी बादशाह ने सर बुलन्द के विरुद्ध अहमदाबाद जाने का अनुरोध किया था पर इसकी हिम्मत नही हुई और इसने उस बात को टाल दिया। तब महाराजा अभयसिह ने सर बुलन्द को बादशाह के चरणो मे झुकाने का प्रण कर वहा से प्रस्थान किया।

**रोशनउद्दौला–**

यह एक शाही अफसर था। कारणवश महाराजा अभयसिंह पर इसकी नाराजगी हो गई थी, जिससे उसने महाराजा को मारने का निश्चय किया, किन्तु बादशाह ने महाराजा को बुला कर समझा दिया था। यह वीर, बुद्धिमान, चतुर और राजनीतिज्ञ था। अहमदाबाद की सूबेदारी के समय हैदर-कुली खाँ के मनमाने आचरण से बादशाह नाराज हो गया था। उस समय रोशनउद्दौला ने बादशाह को समझा कर हैदरकुली खाँ को माफी दिलवा दी और उसे अजमेर की सूबेदारी तथा साभर की फौजदारी दिलवा दी।

**रोहिल्ला खाँ–**

यह अजमेर के नये सूबेदार नाहर खा का भाई था। नाहर खा बादशाह मुहम्मदशाह की सेना की एक टुकडी का फौजदार था। यह महाराजा अजीत-सिंह के विरुद्ध फौज लेकर अजमेर पर आया था। किन्तु महाराजा के दीवान भडारी खीवसी की चतुराई से इसने राठौडो के डेरो के पास ही अपना डेरा लगाया जहाँ अचानक राठौडो ने आक्रमण कर इसे ई० स० १७२३ के जनवरी मास मे नाहर खां के साथ मार डाला।

**विजयराज (भण्डारी)–**

यह भण्डारी खेतसी का पुत्र था। यह उन ओसवाल मुत्सद्दियो मे विशेष स्थान रखता है जिन्होने जोधपुर राज्य के इतिहास को अपनी सेवाओ द्वारा गौरवान्वित किया। पहले-पहल यह जोधपुर नरेश महाराजा अजीतसिंह द्वारा मेडते का हाकिम नियुक्त किया गया। दिल्ली के उत्तराधिकारयुद्ध मे इसने महाराजा की आज्ञा से जोधपुर से ससैन्य जाकर शाहजादे फर्रुखसियर का पक्ष लिया था।

बादशाह मुहम्मदशाह ने महाराजा अभयसिंह को गुजरात का सूबेदार बना कर सर बुलन्द का दमन करने के लिए भेजा। महाराजा अपने दल-बल सहित जोधपुर से रवाना हुआ। उस समय महाराजा की फौज के तीन भाग किए हुए थे। एक महाराजा अभयसिंह के अधिकार मे, दूसरा महाराजा के भाई राजा-धिराज बखतसिंहजी के अधिकार मे और तीसरा भण्डारी विजयराज के अधि-कार मे था। इसने अहमदाबाद के युद्ध मे अपनी बुद्धि और रणकुशलता का अच्छा परिचय दिया। यह हमेशा महाराजा का कृपा-पात्र रहा।

**विजयसिंह–**

यह आबेर के महाराजा वि० [illegible] तीय पुत्र और आमेरपति सवाई

जयसिंह का सौतेला भाई था। महाराजा सवाई जयसिंह ने अत्यन्त उपजाऊ बसवा का प्रदेश अपने भाई विजयसिंह को दे दिया था। किन्तु सौतिया डाह के कारण विजयसिंह की माता अपने पुत्र को राजा बनाना चाहती थी, अत उसने बादशाह के प्रधान मत्री कमरुद्दीन खाँ को अपनी ओर मिला लिया। इसने बादशाह को समझा-बुझा कर आमेर की सनद विजयसिंह के नाम लिखवा दी। परन्तु खान दौरान के द्वारा यह सूचना जयसिंह को मिल गई। इस पर सवाई जयसिंह ने अपनी चतुराई से विजयसिंह को आमेर के किले मे बुला कर कैद कर लिया।

**विष्णुसिंह (महाराजा)–**

राजा रामसिंह की मृत्यु के पश्चात् उसका पौत्र विष्णुसिंह आमेर की गद्दी पर बैठा। इसके पिता कृष्णसिंह की मृत्यु दक्षिण के युद्ध मे पहले ही हो चुकी थी। इसका जन्म वि० स० १७२८ मे और राज्याभिषेक वि० स० १७४६ मे हुआ था। उस समय यह अपने दादा रामसिंह के साथ काबुल में था। वहाँ से यह बादशाह की आज्ञा पर अपने देश को लौट आया। कुछ दिन यहाँ रहने के बाद यह पुन वि० स० १७५५ को शाहजादा मुअज्जम के साथ काबुल गया। वहाँ पहुँचने पर पठानो के साथ भयकर युद्ध हुआ। इसने युद्ध मे बडी बहादुरी दिखलाई। वि० स० १७५६ मे काबुल में ही इसका देहावसान हो गया। इसके दो पुत्र थे—बडा जयसिंह और छोटा विजयसिंह।

**वीकमसी–**

यह राव सीहा का पौत्र और अज का पुत्र था। यह अपने पिता के साथ द्वारिका की ओर गया। वहाँ का स्वामी चावडा विक्रमसेन था। ग्रथ सूरज-प्रकास के अनुसार जलदेवी ने वीकमसी को स्वप्न दिया कि मैं यहाँ की भूमि तुझे देती हूँ, तूं चावडा विक्रमसेन का सिर काट कर मुझे चढा। इसके अनुसार वीकमसी ने चावड़ा राजा वीक्रमसेन का सिर काट कर देवी को चढा दिया और उस प्रदेश पर अपना अधिकार कर लिया। उसका सिर काटने के कारण इसके वशज वाढेल राठौड कहलाये।

**सआदत खाँ–**

यह बादशाह मुहम्मद शाह के समय मे गोलन्दाज दल का सेनापति था। महाराजा अभयसिंह ने जिस समय सर बुलन्द को हरा कर बादशाह के चरणो मे झुकाने की प्रतिज्ञा की थी उस समय यह सआदत खा सभा-स्थान पर मौजूद था। इसने ही महाराजा को अहमदाबाद की चढाई के समय शाही

तोपखाना से तोपे और गोलन्दाज दिये थे। यही बाद मे अवध का सूबेदार बना कर भेज दिया गया। सआदत खाँ ने मुहम्मदशाह के समय मे ही पूर्व मे अपनी स्वतन्त्र सल्तनत कायम कर ली थी और अवध का नबाब बन गया।

**सफदर जग–**

नादिरशाह के आक्रमण के बाद अमीरों तथा सरदारो में पारस्परिक सघर्ष आरभ हो गया था। उस समय बुरहानुलमुल्क बादशाह के विश्वासपात्र व्यक्तियो मे था। यह महाराजा अभयसिंह से भयभीत रहता था और उसकी खिलाफत भी करता था। यह बुरहानुलमुल्क नादिरशाह के आक्रमण के समय मारा गया और इसके स्थान पर इसका पुत्र सफदर जग अवध का सूबेदार घोषित कर दिया गया। यह बडा योग्य व्यक्ति था। बाद मे यही सफदर जग अवध का स्वतन्त्र शासक बन गया और मुहम्मदशाह की आज्ञाओ का उल्लघन करने लगा।

**सम-साम-उद्दौला (शम्सामुद्दौला)–**

यह बादशाह के विशेष विश्वासपात्रो में था। यही राज्य का मीरबक्सी था जो कि समस्त राजकीय कर्मचारियो और सैनिको को वेतन बाटता था। यह स्वय भी बड़ा ही वीर, नीतिकुशल व कट्टर मुसलमान था। जोधपुर के महाराजा अभयसिंह से उसकी वीरता के कारण मित्रता रखता था। जिस समय महाराजा ने सर बुलन्द के विरुद्ध पान का बीड़ा उठाया उस समय बादशाह की आज्ञा के अनुसार जो रकम महाराजा को देनी निश्चित हुई थी वह अठारह लाख रुपये इसी सम-साम-उद्दौला द्वारा दिये गये थे। यह महाराजा की प्रतिज्ञा के समय सभा-स्थान पर मौजूद था।

**सर बुलन्द खाँ–**

यह बादशाह मुहम्मद शाह के विश्वासपात्र व्यक्तियो मे था। इसकी वीरता से प्रसन्न होकर बादशाह ने इसे मुबारिजुमुल्क की उपाधि दी और उसी समय गुजरात (अहमदाबाद) की सूबेदारी निजामुलमुल्क से हटा कर सर बुलन्द खाँ के नाम लिख दी। उस समय निजामुलमुल्क का चाचा हमीद खाँ सहायक के रूप मे अहमदाबाद मे कार्य करता था। सर बुलन्द वीर, राजनीतिज्ञ और चतुर व्यक्ति था। कुछ समय के बाद यह अहमदाबाद का स्वतन्त्र शासक बन बैठा और धन एकत्रित करने के लिय मनमाना अत्याचार करने लगा जिसकी खबर फरियाद के रूप मे बादशाह के पास पहुँची। इस पर बादशाह ने अहमदाबाद का सूबा सर बुलन्द से हटा कर महाराजा अभयसिंह को दे

दिया। महाराजा अपने दल-बल सहित अहमदाबाद पहुँचा। घमासान युद्ध हुआ। इस युद्ध मे सर बुलन्द ने अपनी पराजय का अनुमान लगा कर आत्म-समर्पण कर दिया और आगरे की ओर रवाना हो गया। गुजरात से जाने के साथ ही इसका जगत मे नाम लुप्त हो गया। यह चुस्त और साहसी भी था किन्तु उसे हमेशा अपने मे कमी महसूस होती थी। वह खर्चे के मामले मे बहुत लापरवाह तथा अधिक खर्चीला था। इसीलिये दिल्ली पहुँचने पर इसे अपने कर्जदाताओ से बचने के लिये मकान की चहारदीवारी मे ही बन्द रहना पडा। इसकी मृत्यु १९ जनवरी १७४७ को ६९ वर्ष की आयु में हो गई।

**सलावत खाँ**

यह बादशाह शाहजहाँ का प्रमुख दरबारी था और बादशाह के विश्वास-पात्र व्यक्तियो मे से था। यह नागौर के राव अमरसिंह राठौड से द्वेष रखता था। इसने राव अमरसिंह को आम दरबार मे 'गवार' कहा था। अमरसिंह जैसे स्वाभिमानी और सत्यप्रिय राठौड को यह शब्द अप्रिय लगा जिससे उसने तत्क्षण ही 'सलावत' पर कटार का वार कर मार डाला।

**साहजहाँ (शाहजहाँ)-**

यह बादशाह जहांगीर के पुत्रो मे सब से अधिक बुद्धिमान, चतुर और योग्य था। इसका पितामह सम्राट अकबर महान् इसको सब से अधिक प्यार करता था तथा सदा अपने पास रखता था। उत्तराधिकार के लिये इसको भी अपने भाइयो से सघर्ष करना पडा था।

शाहजहा ६ फरवरी १६२८ ई० में आगरे में अबुलमुजफ्फर शिहाबउद्दीन मुहम्मदसाहिब-ए-किरान शाहजहा बादशाह गाजी के नाम से सिंहासनारूढ हुआ।

इसके समय में पूर्ण शान्ति थी। कई इतिहासकार इसके समय को मुगल साम्राज्य का स्वर्णकाल मानते हैं। शाहजहाँ को इमारतें बनवाने का बहुत ही शौक था। इसने कई सुन्दर इमारते बनवाईं जिनमे ताजमहल जगत-विख्यात है। यह अपनी बेगम मुमताजमहल से बहुत प्रेम करता था और उसी की स्मृति में इसने ताजमहल बनवाया।

शाहजहाँ को अपने अंतिम समय में बहुत कष्ट झेलना पडा। इसके पुत्रो में उत्तराधिकार के लिये सग्राम छिड गया। यह अपने बडे पुत्र दारा को सम्राट बनाना चाहता था। दारा उस समय दिल्ली में ही था। इसका दूसरा पुत्र शूजा बगाल का गवर्नर था, तीसरा औरगजेब दक्षिण में और चौथा मुराद गुजरात

में गवर्नर था। इन सबने अपने को अलग अलग सम्राट घोषित कर दिया। औरंगजेब ने चालाकी से मुराद को फुसला कर अपनी तरफ मिला लिया। बादशाह ने शुजा को रोकने के लिये जयपुर नरेश मिर्जा राजा जयसिंह को भेजा तथा औरगजेब और मुराद दोनो का सामना करने के लिए जोधपुर नरेश महाराजा जसवन्तसिंह (प्रथम) को भेजा। उज्जैन के पास धरमत नामक स्थान पर जसवन्तसिंह और दोनो शाहजादो मे युद्ध हुआ। शाही फौज के सेनापति कासिम खां ने, जो औरगजेब को चाहता था, महाराजा को धोका दिया। इस प्रकार विजयी औरगजेब आगे बढा और उसने दारा को परास्त कर के शाहजहा को अपने महल मे कैद कर दिया। औरगजेब अपने तीनो भाइयो का खातमा कर के दिल्ली के तख्त पर बैठा। शाहजहा को साढे सात वर्ष तक कारागार मे कठोर यातनाए सहनी पडी। बुढापे मे उसकी पुत्री जहानआरा ने उस की सेवा करके उसके भग्न हृदय को शान्त्वना दी। अन्त मे २२ जनवरी १६६६ ई० को शाहजहा की जीवन-लीला समाप्त हो गई और वह अपने पुत्र के बधनों से मुक्त हो गया। शाहजहाँ को मुमताजमहल के पार्श्व मे ताजमहल मे दफनाया गया।

**शाहू**

-यह महाराष्ट्र के निर्माणकर्ता वीर शिवाजी का पोता व शम्भाजी का पुत्र था। इसका शासनकाल ई० सन् १७०८ से ४६ तक रहा। शाहू अपनी माता तथा अन्य सम्बन्धियो के साथ १६८६ ई० मे कैद कर लिया गया। मई सन् १७०७ मे आजम के द्वारा मुक्त कर दिया गया। अब शाहू अपने पितामह के राज्य पर मुगल सम्राट के सामन्त के रूप मे शासन करने लगा। शाहू के महाराष्ट्र मे प्रवेश करते ही बहुत से मरहठे सरदार इससे आ मिले किन्तु ताराबाई ने विरोध किया। शाहू के व्यक्तित्व मे एक विचित्र आकर्षण था। इसका स्वभाव कोमल तथा दयालु था। इसमे उच्चकोटि की आचार-व्यवहार की सभ्यता थी। शाहू ने सन् १७०८ मे ताराबाई की सेना को पराजित कर सतारा पर अपना अधिकार कर लिया। इसने ४१ वर्ष तक शासन किया और पेशवाओ के नेतृत्व मे मरहठा साम्राज्य की द्रुतगति से अभिवृद्धि हुई। अत शाहू की गणना महाराष्ट्र के महान् शासको मे होती है। सन् १७४६ मे शाहू की मृत्यु हो गई और सारी मराठा शक्ति पेशवा के हाथ मे आ गई।

**सुजात खां (शुजात खां)**

यह गुजरात के सूबेदार शेख मुहम्मदशाह फारूखी के प्रमुख अधिकारी 'काजिमवग' का पुत्र था और बड़ा वीर तथा नीतिज्ञ था। ई० सन् १७२० मे

हैदरकुली खा गुजरात का शासन सुजात खा को सौप कर चला गया था। उसके स्थान पर निजाम स्वय गुजरात का सूवेदार वन गया ग्रौर हमीद खा को गुजरात मे ग्रपना प्रतिनिधि नियुक्त कर दिया किन्तु सुजात खा ने शाही दरबार मे हमीद खा का पक्ष कमजोर देखा तो उस पर चढाई कर दी ग्रौर ग्रपनी सेना को ग्रलग-ग्रलग टुकडियो मे विभक्त कर दिया। जव वे शहर के निकट पहुँचे तो विखरी हुई टुकडियों पर मरहठो ने ग्राक्रमण कर दिया जिससे सुजात खा की सेना तितर-वितर हो गई। सुजात खा ने एक तरफ ग्रपना मोर्चा लिया किन्तु हमीद खा मौका पाकर ऊपर ग्रा धमका ग्रौर सुजात खा पर तीरो ग्रौर भालो से वार करने लगा। इस प्रकार सुजात खा को मार डाला गया।

**सुरतांन (सिरोही के राव सुरतान)–**

यह राव लाखा का प्रपौत्र तथा भाण का पुत्र था। राव मानसिंह के बाद सिरोही की गद्दी पर बैठा, किन्तु कुल ग्रधिकार वीजा देवडा के हाथ मे था। इसने सुरतान के काका सूजा रणधीरोत को मरवा डाला। बीजा स्वय सिरोही का राजा बनना चाहता था पर उसका मनोरथ पूर्ण नही हुग्रा ग्रौर कल्ला राजा वना दिया गया किन्तु कुछ दिन बाद ही सरदारो ने कल्ला को हटा कर दुबारा सुरतान को सिरोही का राजा बनाया। इसने चन्द्रसेन के पुत्र रायसिंह को रात्रि के समय ग्रचानक ग्राक्रमण कर मार डाला था। गुजरात जाते समय महाराजा सूरसिंह को रायसिंह के मारे जाने का खयाल ग्रा गया ग्रौर उन्होने बदला लेने के लिए सिरोही और उसके गाँवो को लूटने की आज्ञा दे दी। यह देख सुरतान घवराया ग्रौर वहुत-सा रुपया महाराजा की भेट कर उनसे सन्धि कर ली।

**सूजा (शाह शुजा)–**

यह बादशाह शाहजहा का द्वितीय पुत्र और बगाल का सूवेदार था। बगाल मे विद्रोह कर देने पर ग्रामेर के मिर्जा राजा जयसिंह को इसके विरुद्ध भेजा। उसने जाकर शाहजादे शुजा को परास्त कर दिया। वाद मे राज्य प्राप्ति के लिए ग्रागरे पर ग्रधिकार प्राप्त करने की कामना से वगाल से चल पडा। पर इस उत्तराधिकार युद्ध मे पराजित होकर ग्रराकान की ग्रोर भाग गया ग्रौर वही पर आराकानियो द्वारा मारा गया।

**सूरजमल**

यह सादू गोत्र का चारण और नाथा का पुत्र था। यह महाराजा जसवन्त-सिंह के साथ काबुल मे था, किन्तु महाराजा की मृत्यु के बाद ग्रौरगजव बादशाह

की आज्ञा से महाराजा जसवतसिह के दल के साथ दिल्ली आ गया। इसी दिल्ली के युद्ध मे महाराजा अजीतसिंह की रक्षा करते हुए वीरगति को प्राप्त हुआ।

**शेखअल्लाह यार–**

यह अहमदाबाद के सूबेदार सर बुलन्द खा के विश्वासपात्र सेवकों मे से था। युद्ध के समय यह किले का रक्षक बनाया गया था। शेखअल्लाह यार ने अपने साथियो की सलाह से फाटकों को चुनवा दिया और स्थान-स्थान पर रक्षक नियत कर दिये और घेरे के लिये सामान एकत्रित करने लगा। शेख-अल्लाह यार, जिसको शहर की चौकसी व रक्षा का भार सौपा था, पूरी सतर्कता व सावधानी से कार्य करता था। यह बडा वीर, नीतिज्ञ तथा रण-कुशल व्यक्ति था और अहमदाबाद के युद्ध मे राजाधिराज बखतसिंह से लडता हुआ मारा गया।

**सेखा (राव शेखा)–**

यह राव सूजा का द्वितीय पुत्र था। अपने भाई बाघा की इच्छानुसार शेखा ने अपना अधिकार छोड बाघा के ज्येष्ठ पुत्र वीरम को राज्य का उत्तरा-धिकारी बनाने की अनुमति दी थी। परन्तु सरदारो ने चुपचाप गागा को गद्दी पर बैठा दिया। इसीसे राव शेखा बहुत नाराज हुआ और जोधपुर का राज्य प्राप्त करने के लिये नागोर के नबाब दौलत खा और हरदास ऊहड की सहायता से वि० स० १५८५ (ई० स० १५२९) मे जोधपुर पर चढाई की। राव गाँगा और बीकानेर के राव जैतसी भी अपनी सेना सहित युद्ध-क्षेत्र मे आ डटे। घमा-सान युद्ध हुआ। दौलत खा भाग गया और शेखा लडता हुआ वीर-गति को प्राप्त हुआ। शेखा महान् वीर, त्यागी और साहसी व्यक्ति था।

**सैयदउद्दीन (ख्वाजा सैयदउद्दीन)–**

बादशाह मुहम्मदशाह के प्रधान मत्री निजामुलमुल्क के विश्वासपात्र व्यक्तियो मे था। निजामुलमुल्क के दक्षिण मे चले जाने के बाद इसने अपना प्रभाव बढाने का प्रयत्न किया और यह प्रधान राज-मत्रियो की श्रेणी में आ गया। किन्तु यह अधिक दिनो तक शाही दरबार में टिक नही सका, और बाद-शाह मुहम्मदशाह के कुप्रबन्ध से नाराज होकर दक्षिण में निजामुलमुल्क के पास चला गया।

**सैयद बन्धु–**

भारतीय इतिहास मे हुसनअली खा तथा हुसैनअली खा सैयद, सैयद-बन्धु (भाइयो) के नाम से पुकारे जाते हैं। ई० सन् १७१२ से १७२० तक के

समय को मुगलकाल मे सैयद बन्धुओ का समय कह सकते है। इस समय में सम्राटों को बनाना, बिगाडना इनके बायें हाथ का खेल था। इनका पिता सैयद अब्दुल्ला खा मियाँ औरगजेब के शासनकाल मे बीजापुर तथा अजमेर का सूबेदार रह चुका था। फर्रुखसियर ने इन्ही की सहायता से सिंहासन प्राप्त किया था, अत हसन (अब्दुल्ला) को प्रधान मंत्री और हुसेन को प्रधान सेनापति नियुक्त किया। इस प्रकार सेना तथा शासन दोनो पर इनका नियत्रण हो गया। ये बडे ही वीर, योग्य तथा दृढप्रतिज्ञ थे। हिन्दुस्तानियो के साथ इनकी अधिक सहानुभूति थी। ये हिन्दू-विरोधी-नीति के घोर विरोधी थे। रतनचन्द नामक हिन्दू व्यापारी को इन्होने अपना दीवान नियुक्त किया। दुर्ग के सेनाध्यक्षो तथा पदाधिकारियो की नियुक्ति का अधिकार भी इन्हे था। इस प्रकार इन्होंने उत्थान की सीमा पार कर ली थी। अब इनको नीचा दिखाने के लिये सम्राट ने कूटनीति से काम लेना आरम्भ किया और इनके विरुद्ध षडयन्त्र रचने लगा, जिसका पता इनको लग गया और इन्होने जोधपुर के महाराजा अजीतसिंह से मित्रता कर उसको अपनी ओर मिला लिया तथा फर्रुखसियर की सत्ता को समाप्त करने का निश्चय कर लिया। फलत वह पकड लिया गया और अन्धा करके कारागार मे डाल दिया गया और कुछ दिन बाद ई० सन् १७१९ के अप्रेल मास मे उसका वध कर दिया गया। उसके बाद सैयद भाइयो और महाराजा अजीतसिंह ने रफी-उद-दाराजात और रफीउद्दौला को क्रमश नाम मात्र का सम्राट बनाया। इनके बाद सैयद भाइयो ने मुहम्मदशाह को सिंहासन पर बैठाया। इसी के समय मे इनका पतन हो गया और ई० सन् १७२० मे कुछ षडयत्रकारियो ने हुसेनअली का वध कर दिया। भाई की मृत्यु का समाचार पाते ही हसनअली (अबदुल्ला) बदला लेने के लिये सेना एकत्रित करके चला परन्तु बादशाह की सेना से युद्ध मे पराजित होकर कैद कर लिया गया। कारागार मे ही ई० सन् १७२२ मे उसकी मृत्यु हो गई।

**सोनग–**

राव सोहाजी का दूसरा पुत्र और आसथान का छोटा भाई था। इसने अपने बडे भाई आसथान की सहायता से ईडर (गुजरात) के (कोली जाति के) राजा सामलिया सोड को मार कर ईडर राज्य प्राप्त किया था। ईडर का राजा होने के कारण ही सोनग के वशज ईडरिया राठौड कहलाये।

**हमीद खां–**

यह बादशाह मुहम्मद शाह के वजीर निजाम-उल-मुल्क का चाचा था। बादशाह मुहम्मदशाह ने जोधपुर नरेश महाराजा अजीतसिंह को गुजरात की

सूबेदारी से हटा कर हैदरकुली खा को वहाँ का सूबेदार बनाया। हैदरकुली खा बादशाह के वजीर निजाम से शत्रुता रखता था। जब वह गुजरात का स्वतत्र शासक बनने का प्रयास करने लगा तो निजाम को उसे वहाँ से हटाने मे सफलता प्राप्त हुई। निजाम स्वय गुजरात का सूबेदार बन गया और अपने चाचा हमीद खा को गुजरात मे अपना प्रतिनिधि नियुक्त कर दिया।

निजाम बादशाह मुहम्मदशाह से प्रसन्न नही रहता था, अतः उसने दक्षिण मे जाकर हैदराबाद को अपने अधिकार मे कर लिया और वहा का स्वतत्र शासक बन बैठा और उसका चाचा हमीद खा भी गुजरात का स्वतत्र शासक बन गया।

हमीद खा ने अहमदाबाद मे बहुत अत्याचार किये। वह कथाजी, पीलाजी आदि मरहठो से मिल गया। इसका दमन करने के लिये बादशाह ने शुजाअत खा, इब्राहीमकुली खां, रुस्तमअली खां आदि मुगलो को सेना सहित भेजा किन्तु हमीद खां बडा चालाक, बुद्धिमान, नीतिज्ञ व दूरदर्शी था। उसने मरहठो की सहायता से एक एक कर के बादशाह के भेजे हुए सब मुगलो को मार डाला और उनकी सेनाओ को भगा दिया। अन्त मे बादशाह मुहम्मदशाह ने एक विशाल दल के साथ सर बुलद खा को गुजरात का सूबेदार बना कर भेजा। हमीद खा ने उसका मुकाबिला किया किन्तु अपनी पराजय का अनुमान कर के अहमदाबाद को छोड कर दक्षिण को ओर चला गया।

**हरदास ऊहड़ (ऊड़)-**

यह मोकलोत के २७ गावो सहित कोढणा (कोरणा) का स्वामी था। यह जोधपुर राज्य की लक्कड चाकरी नही करता था, केवल आकर मुजरा कर जाता था, इसलिये कुँवर मालदेव इससे अप्रसन्न रहता था, अत. हरदास का पट्टा ज़ब्त कर लिया। इस समाचार को सुन कर वह सोजत मे वीरमदेव के पास चला गया और गागा का साथ छोड कर रायमल से जा मिला। यह जोधपुर का राज्य वीरम को दिलाने के पक्ष मे था, अत यह शेखा से जा मिला। यह बडा ही वीर, स्वाभिमानी और निर्भीक व्यक्ति था। यही नागौर के नबाब दौलत खा को शेखा की सहायतार्थ लाया था। इसी युद्ध मे राव शेखा और हरदास ऊहड लडते हुए वीरगति को प्राप्त हुए।

**हैदर कुली खाँ-**

यह बादशाह बहादुर शाह, फर्रुखसियर और मुहम्मद शाह के समय मे शाही सल्तनत का वफादार रहा। इन बादशाहो के शासनकाल मे सर्व प्रथम ई० सन् १७१५ से १७१८ तक सूरत बन्दरगाह का शासक रहा। हैदर कुलीखा

बादशाह मुहम्मदशाह के विश्वासपात्र सेनापतियो मे था। इसके कार्यो से प्रसन्न होकर बादशाह मुहम्मद शाह ने हैदर कुलीखा को भी छ हजारी जात व सवार दो अस्पहसि अस्पह का मनसब और नासिर जग का खिताब भी दिया और हरावल व तोपखाना का अफसर बनाया। जब हसनपुर के पास अबदुल्ला खा की फौज से मुकाबला हुआ तो हैदरकुली खा ने तोपखाने से ऐसे गोले बरसाये कि अब्दुल्लाह खा की फौज मे खलबली-सी मच गई और बहुत से आदमी जान बचा कर भागे। पिछली रात तक एक लाख सवारो मे से कुल सतरह अठारह हजार सवार अब्दुल्ला खा के साथ बाकी रह गये। इस विजय से हैदर कुली खा का प्रभाव बढ गया। इसके बाद इसे जोधपुर के महाराजा अजीतसिंह पर भी चढाई के लिये तैयार किया किन्तु महाराजा अजीतसिंह ने अहमदाबाद की सूबेदारी का इस्तीफा भेज कर अजमेर को अपने कब्जे मे रखा, अहमदाबाद की सूबेदारी हैदर कुलीखा को मिल गई।

जैसा कि पहले उल्लेख किया जा चुका है कि ग्रथ मे कवि महोदय ने कई पात्रो के नामो का आधा भाग अथवा उनके नामो को भिन्न-भिन्न रूपो में अकित किया है। ग्रथ में उनका केवल उल्लेख मात्र ही है। अत ग्रथ के आकार को ध्यान में रखते हुए ऐसे पात्रो का पूर्ण परिचय न दे कर केवल नामावली ही नीचे दी जाती है।

**सूरज प्रकास, भाग ३, में आये हुए महाराजा अभयसिंह की सेना के प्रमुख योद्धाओं की नामावली**

सूरज प्रकास भाग ३ मे आये हुए राजाधिराज बखतसिंह की सेना के प्रमुख वीरों की नामावली

**सूरज प्रकास भाग ३ में आये हुए विजयराज भण्डारी की सेना के मुख्य योद्धाओं की नमावली**

ग्रथ की भूमिका को समाप्त करने के पूर्व मै राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर के सम्मान्य सचालक पद्मश्री जिन विजयजी मुनि, पुरातत्त्वाचार्य के प्रति आभार प्रदर्शित करता हूँ कि उन्होने साहित्य की इस अमूल्य निधि का जो ऐतिहासिक दृष्टि से बहुत ही महत्त्वपूर्ण है, सम्पादन करने की सत्प्रेरणा दी।

ग्रथ-सम्पादन मे राजस्थान प्राच्य-विद्या-प्रतिष्ठान, जोधपुर के उप-सचालक श्री गोपाल नारायणजी बहुरा, एम. ए ने समय समय पर मार्ग-निर्देशन कर सहायक ग्रन्थो के अध्ययन मे सहयोग देकर तथा ग्रथ मे कविराजा करणीदान व महाराजा अभयसिंह के चित्र प्राप्त करने में जो सहयोग दिया उसके लिये मैं पूर्ण कृतज्ञ हूँ। साथ ही श्री पुरुषोत्तमलाल मेनारिया को भी धन्यवाद देता हूँ कि उन्होने ग्रथ के प्रूफ-सशोधन मे सहयोग दिया।

—सीताराम लालस

रोडला भवन
जोधपुर
श्रावणी तीज, स० २०२०

# सहायक ग्रंथों की सूची




१ आसोप का इतिहास—पं० रामकरण आसोपा।

२ उदयपुर राज्य का इतिहास—डॉ० गौरीशंकर हीराचंद ओझा, भाग १-२।

३ औरंगजेबनामा—मुंशी देवीप्रसाद।

४ जोधपुर राज्य का इतिहास—डॉ० गौरीशंकर हीराचंद ओझा, भाग १-२।

५ जोधपुर राज्य की ख्यात—हस्तलिखित, हमारे संग्रह की।

६ टॉड राजस्थान, हिन्दी अनुवाद—पं० बलदेवप्रसाद मिश्र।

७ तवारीखे-पालनपुर—सैयद गुलाब मियाँ कृत।

८ नीमाज का इतिहास—पं० रामकरण आसोपा।

९ नैणसी की ख्यात—काशी नागरी प्रचारिणी सभा।

१० भारत का बृहद् इतिहास, द्वितीय भाग (द्वितीय खंड)—प्रो० श्रीनेत्र पाण्डेय, एम.ए., एल-एल. बी

११ मारवाड़ का इतिहास—महामहोपाध्याय पं० विश्वेश्वरनाथ रेऊ, प्रथम भाग।

१२ मारवाड़ का संक्षिप्त इतिहास—पं० रामकरण आसोपा।

१३ राज रूपक—वीरभाण रतनू कृत।

१४ राज विलास—मान कवि कृत, नागरी प्रचारिणी सभा, बनारस।

१५ लेटर मुगल्स—इर्विन।

१६ वंश भास्कर—कविराजा सूर्यमल मीसण।

१७ वीर विनोद—महामहोपाध्याय कविराजा श्यामलदास कृत, भाग १-२।

१८ हिस्ट्री ऑफ औरंगजेब—यदुनाथ सरकार।






गणपति श्रीपति गवरिपति, सुमिरि शारदा भान ।
पञ्चदेव पूजा निरत, कविया करणीदान ॥

(महाराजा साहिब जोधपुर के निजी ग्रन्थ-भण्डार "पुस्तक प्रकाश" में से ठाकुर जयकृतसिंहजी, एडमिनिस्ट्रेटर के सौजन्य से प्राप्त चित्र)

कवियां करणीदांनजी विजैरांमोतरौ कह्यौ

# सूरजप्रकास

## भाग ३

---

### जुधरौ वरणण

कवित्त– 'अभमल' जयचँद अेम, सबळ दळ लिया[1] सकाजा ।
सहर नदी उपरास, मँडे डेरा महाराजा[2] ।
विदा किया[3] जिण वार, जोध करि[4] वीर जगाया ।
किला सिरै कमधजा, लडण मोरचा लगाया ।
विकराळ तोप[5] चोळां-वदन, छट[6] धूवा[7] रव[8] छावियौ[9] ।
जुध पडै[10] रीठ ओळां ज्युही[11], गोळा-अबर-गाजियौ[12] ।। १

ग्रीव[13] पडै सिर गुडै, भडा धड पड़ै भिडज्जां[14] ।
कोट पडै कगुरा[15], भूक हुय[16] पडै भिडज्जा[17] ।
छाजा पडै अछेह, मँडप उडि पडै महल्ला[18] ।
मुगळाणिया[19] अमाप, पडै[20] आधान दहल्ला[21] ।

---

१ ख ग. लीया । २ ख. माहाराजा । ग महाराजा । ३ ख. कीया । ४ ख. किरि । ग किर । ५ ग दोप । ६ ख ग. छूटि । ७ ख. धूवा । ग. धुवा । ८ ग. रवि । ९ ख. छाजीयौ । १० ख ग. गडे । ११ ख. ग जही । १२ ख गाजीयौ । १३ ख. ग ग्राव । १४ ग. भिडझ्झ । १५ ख. ग कागुरां । १६ ख. ग होय । १७ ख भुरज्जा । ग. भुरझ्झा । १८ ग. महिला । १९ ख मुगलाणीयां । २० ग. पड़ि । २१ ग दहला ।

---

१ चौळा-वदन – जोशमे लाल मुख किए हुए । छट – शीघ्र । रव – रवि, सूर्य । छावियौ – आच्छादित हो गया ।

२ ग्रीव – गर्दन । भिड़ज्जां – घोडो । भूक – चूर्ण, नाश । अमाप – अपार । आधान – गर्भ । दहल्लां – आतक ।

पनँगेस[1] पड़ै कँध कोम पर, धोम आराबा धड़हड़ै ।
तडफडै पडै[2], मछ[3] नीर[4] तिम[5], पड़ै दमँग गोळा पडै ॥ २

राकस जिम रवदाळ, कमँध कपिराज सकाजा ।
वीर 'अभौ' बखतेस, राम लछमण जिम राजा[6] * ।
विध[7] रावण सिरविलँद, उहिज[8] चित धरै[9] इरादौ[10] ।
जुडै पहल इँद्रजीत, जेणि[11] विध[12] साहिबजादौ ।
लक जिम[13] वाद अहमँद लियण[14], लख गोळा झड लागियौ[15] ।
वमरीर अभायण जुध विखम, जुध रामायण जागियौ[16] ॥ ३

सातम[17] निसा सरब्ब[18], अनै निसदिन असटम्मी[19] ।
अमासमा[20] घण उडै, ज्वाळ गोळा नभ जम्मी[21] ।
नमि तिथ[22] कड़क निहाव, धोम सौगुणा अँधारा ।
ओळा जिम मँडि[23] उरड, असण[24] गोळा अणपारां[25] ।
अडड़ाट[26] नाद वैराट[27] अज, घट्ट[28] जांणि दूजौ[29] घडै ।
वरसाळ झाळ गौळां[30] वहनि, प्रळैकाळ छौळा[31] पडै ॥ ४

---

१ ख ग पनगेस । २ ग प्रतिमे यह शब्द नही है । ३ ख मछि । ४ ग जहानीर ।
५ ख ग तपि । ६ ग राज । *यह पक्ति ख प्रतिमे नही है ।
७ ख. ग विधि । ८ ख वोहीज । ग. बोहीज । ९ ख धरे । १० ख अरादौ ।
११ ग. जेण । १२ ख. ग विधि । १३ ख ग जेम । १४ ख. ग. लीयण । १५ ख ग लागीयौ । १६ ख जागीयौ । ग जागीयो । १७ ख सातिम । ग. सातीम । १८ ख. सरव्व । १९ ख. ग असदमी । २० ख अम्हांसम्हां । ग अम्हसम्हा । २१ ख ज्जमी । २२ ख तिथि । २३ ख मझि । २४ ख ग असणि । २५ ख. उणपारा । २६ ख अडडाट । ग उडदाट । २७ ख वैराज । २८ ख ग जद । २९ ग. दूजो । ३० ख गोला । ३१ ग छोळां ।

---

२ पनँगेस – शेपनाग । कोम – कूर्मावतार, कच्छपावतार । धडहडै – आवाज होती है । मछ – मत्स्य । दमँग – अग्निकरण ।

३ कपिराज – हनुमान, सुग्रीव । इरादौ – विचार । साहिबजादौ – शाहजादा । वाद अहमँद – अहमदावाद । वमरीर – जबरदस्त । अभायण – वह ग्रंथ जिसमे महाराजा अभयसिंहका चरित्र-वर्णन है ।

४ अमासमा – एक दूसरेके सम्मुख । नभ – आकास । कडक – जोर । निहाव – प्रहार, प्रहारकी ध्वनि । असण – तीर, बाण । अड़डाट – ध्वनि विशेष । अज – ब्रह्मा, कुम्भकार । वरसाळ – वर्षा । वहनि – अग्नि ।

श्रौर श्रकबर की सभा के नौ रत्नो मे थे। यहाँ के कई फारसी लेख शहर के परकोटे की चुनाई मे उल्टे-पुल्टे लगे हुए विद्यमान है।

## नाडोल (नाडूल)

यह बहुत प्राचीन ऐतिहासिक नगर पश्चिमी रेलवे के राणी स्टेशन से १४ मील की दूरी पर है। यह गोडवाड के जैनो के ५ तीर्थो मे से एक है। यह नगर मारवाड के चौहानो की मूल राजधानी थी। कर्नल टॉड को इस नगर से वि० स० १०२४ श्रौर १०३९ के चौहान वश के सस्थापक राजा लक्ष्मण के समय के लेख मिले थे। उसने इनको लदन की रॉयल सोसायटी को प्रदान कर दिया। पुरातत्त्व की दृष्टि से यहाँ का सूरजपोल नामक दरवाजा महत्त्वपूर्ण है। इसे राव लाखण ने बनवाया था। इसके पास ही नीलकठ महादेव का मदिर है जो बहुत प्राचीन है। नगर के बाहर उत्तरी किनारे पर सोमेश्वर का मदिर है जिसमें वि० स० ११४७ का चौहान राजा जोजलदेव के समय का लेख है जिसमे यहाँ का पद्मप्रभ का जैन मदिर भी बहुत प्राचीन श्रौर दर्शनीय है। नगर के बाहर के मदिर श्रब नष्ट प्राय हो गये है।

## नारनौल

पजाब के पटियाला राज्य मे महेन्द्रगढ निजामत के श्रन्तर्गत नारनौळ तहसील का मुख्य नगर जो २८°३'' उत्तर श्रक्षाश श्रौर ७६°–१०'' पूर्व देशान्तर पर छल्लक नदी के किनारे पर स्थित है। पटियाला राज्य मे पटियाला के बाद दूसरा यही महत्त्वशाली नगर रहा है। कहते है कि राजा लूनकरन ने श्रपनी स्त्री नारलौन के नाम पर इस नगर का नाम नारनौळ रखा। किन्तु कई लोगो का मत है कि महाभारत-काल मे दिल्ली के दक्षिणी भाग का देश नर-राष्ट्र कहलाता था। शायद इसी का श्रपभ्र श नारनौल हो। मुसलमान इतिहासकारो का मत है कि यह श्रलतमस के द्वारा बसाया गया था। यह नगर इतिहास-प्रसिद्ध शेरशाह श्रौर इब्राहिम खान की जन्म-भूमि है। इसके दादा की मृत्यु यही हुई थी जिसका स्मारक श्रब भी इस नगर मे मौजूद है। यह नगर श्रनेको बार उजडा श्रौर बसा है। महाराजकुमार श्रभयसिंह ने भी इस नगर को लूटा था।

## पालनपुर

यह नगर श्राबू पर्वत से ३४ मील दूर पाटन जिले में धनेरा के पास माहीकाँटा, सिरोही श्रौर दाँता के पूरब में बनास नदी के किनारे पर स्थित है। इस नगर के श्रासपास सरस्वती श्रादि श्रन्य नदियाँ भी बहती है। यह नगर समतल मैदान में है। नगर से १२ मील दूर उत्तर में ऊँची पहाडियें है जो श्राबू तक चली गई है।

प्राचीन समय में यह नगर प्रह्लादन पाटन के नाम से प्रसिद्ध था। चन्द्रावती के राजा धारावर्ष के भाई प्रह्लादनदेव ने इस नगर को बसाया था। किन्तु इसके नष्ट होने के बाद १४ वी शताब्दी के मध्य में चौहान वश के राजा पालनसी द्वारा पुन बसाया गया। कई लोग इसे पाल परमार द्वारा बसाया हुश्रा मानते हैं। ई० स० १३०३ मे देवडा चौहानो ने श्राबू श्रौर चद्रावती पर श्रधिकार कर लिया था। इसके बाद ई० स०

१३७० में झालोरी (जालोरी) अफगान मलिक युसुफ ने जो विहार का सूवेदार था, मक्का जाते हुए रास्ते में डीसा और पालनपुर पर अधिकार कर लिया। कई लोग इसे वीसलदेव की विधवा पत्नी पोपा वाई से लिया बताते है।

## पाली

यह पाली जिले का मुख्य नगर है। राजपूताने में रेल का प्रवेश होने के पहले यह नगर व्यापार का केन्द्र था। यहाँ के व्यापारियो की कोठियाँ गुजरात के सूरत, माडवी, नवानगर और अहमदावाद तक में थी। पाली के व्यापारी प्राचीनकाल से ही ईरान, अरविस्तान, अफ्रीका, यूरोप आदि देशो से माल मगवाते और यहाँ का माल वहाँ भेजते थे। अव भी यहाँ कपडे की वडी मील है व कपडे की रगाई व छपाई का काम सुन्दर होता है। यहाँ के ब्राह्मण पालीवाल नाम से प्रसिद्ध हुए। इनमे नदवाने वोहरे वडे धनाढ्य थे। यहाँ के प्राचीन मन्दिरो मे सोमनाथ का मदिर मुख्य है। दूसरा आनन्दकरणजी का मदिर है। तीसरा प्राचीन मदिर नौलखा है। यहाँ की मूर्तियो के आसनो पर वि० स० ११४४ से १७०६ तक के जीर्णोद्धार के लेख खुदे है।

## पीछोला

इस झील को विक्रम की १५ वी शताब्दी मे महाराणा लाखा के समय मे पीछोली गाव के निकट बनवाया था। यह उदयपुर के राजमहलो के पश्चिमी किनारे पर विस्तीर्ण सरोवर है। इस झील मे कई छोटे-वडे टापू है, जिन पर भिन्न-भिन्न समय के अनेको सुदर स्थान वने हुए है, जिनमे जग-निवास और जग-मदिर नामक महल जल के मध्य मे बने हुए हैं। इन्हे महाराणा जगतसिंह द्वितीय व महाराणा कर्णसिह ने बनवाया था। जग-निवास की अपेक्षा जग-मदिर प्राचीन है और इसमे ऐतिहासिक सामग्री अधिक है। इसमे प्राचीनता ही है– आधुनिक सजावट दृष्टिगोचर नही होती। पीछोला के दक्षिणी किनारे पर पहाडियो की शृ खला चली गई है जहा मत्स्य शैल पर एकलिंग गढ नामक प्राचीन दुर्ग बना हुआ है। जिससे तालाव की शोभा और भी वढ गई है।

## फतहपुर

शेखावाटी जिले का एक प्रमुख नगर है। यह शेखावत कछवाहो का ठिकाना था। इसको रावराजा लक्ष्मणसिह ने आवाद किया था।

## वदनौर

यह मेवाड राज्य का प्रथम श्रेणी का ठिकाणा है और राठौड वश की मेडतिया शाखा के आधीन है। वदनौर पश्चिमी रेलवे के व्यावर स्टेशन से २६ मील की दूरी पर है। इस नगर के चारो ओर पक्का शहरपनाह है। नगर मे प्रवेश के लिए पूर्व दिशा मे सूरजपोल नामक दरवाजा है। इसके अलावा रेवतजी का दरवाजा और पश्चिम मे चादपोल दरवाजा भी है।

## बांसवाड़ा

यह राजस्थान के साधारण और छोटे नगरो मे है। यह २३°१०" उत्तर अक्षाश और ७४°२" पूर्व देशान्तर पर स्थित है। इसका पश्चिमी भाग ऊपजाऊ और घना बसा हुआ है, शेष भाग चारो तरफ पहाडो और जगलो से घिरा होने के कारण कम आबाद है। इसके आस-पास भीलो की वस्ती अधिक है। प्राचीन शिलालेखो के अनुसार यह नगर वि० स० १५३६ से पूर्व बसाया गया मालूम होता है जिसकी पुष्टि डूगरपुर के चितली गाव से मिले शिलालेख से होती है। अकबर के शासनकाल मे इस पर मुगलो का अधिकार हो गया था किन्तु थोडे ही समय बाद पुन इस पर रावल उग्रसेन ने अधिकार कर लिया।

## बीकानेर

राजस्थान का यह मरुस्थलीय नगर इस प्रदेश के ठीक उत्तर मे २७°१२" उत्तर अक्षाश और ७२°१५" पूर्वी देशान्तर पर स्थित है। जोधपुर के राव जोधाजी के पुत्र बीकाजी ने वि० स० १५४५ मे इस प्रदेश के जाटो को दबा कर वहाँ एक नगर बसाया जिसका नाम बीकानेर रक्खा और उसे अपनी राजधानी बनाया। इस नगर के आस पास के इलाके को जागल प्रदेश कहते है। इसीलिये यहाँ के राजा जगलधर बादशाह कहलाते थे। यहाँ का पानी खारा है और पानी की बहुत कमी रहती है।

## बुरहानपुर

यह ऐतिहासिक नगर भारत के दक्षिणी भाग मे खानदेश मे स्थित है। मुगलकाल मे यह नगर वाणिज्य का केन्द्र था। फरुखीवश का बादशाह अलीखान के राज्य की राजधानी यही नगर था। यह उस समय रेशम और सूत के व्यापार के लिये प्रसिद्ध था। यह राज्य भारत के प्रसिद्ध सम्राट अकबर के समय मे अलग इकाई के रूप मे था। ई० सन् १५९१ मे शेख-फैजी को अकबर ने अपना राजदूत बना कर बुरहानपुर भेजा था।

सवाई राजा सूरसिह के देहावसान के बाद महाराजा गजसिह का यही राज्याभिषेक हुआ था।

## बून्दी नगर

यह नगर राजस्थान के दक्षिण पूर्व मे स्थित है। यह नगर प्राचीन काल मे एक मुख्य नगर था और कोटा राज्य इसी के अन्तर्गत था। किन्तु ई० सन् १६३१ मे कोटा राज्य अलग हो गया। बादशाह शाहजहाँ ने इसे बून्दी के राव रत्नसिह के दूसरे पुत्र माधवसिह को सौंप दिया। तब से बून्दी और कोटा दो अलग-अलग राज्य हो गये। प्राचीन काल मे बून्दी नगर पर मौर्यवशी राजाओ का अधिकार था। उनसे चौहान वश के हाड़ा राजपूतो ने अपने अधिकार मे कर लिया। यह नगर तीन ओर पहाडियो से घिरा है। इसके उत्तर मे तारागढ नामक सुदृढ दुर्ग बना हुआ है और इसके नीचे ही बून्दी नगर बसा हुआ है। इस दुर्ग को राव नरसिह ने वि० स० १४११ मे बनवाया था।

## भीनमाल (श्रीमाल नगर)

यह जालोर जिले का प्राचीन नगर है जो जसवन्तपुरा से २० मील उत्तर पश्चिम

मे बसा हुआ है। इसको श्रीमाल नगर भी कहते थे। यहाँ के निवासी ब्राह्मण श्रीमाली नाम से अब तक प्रसिद्ध हैं। वि० स० ६६७ के करीब प्रसिद्ध चीनी यात्री ह्वानसाग गुजरात होता हुआ यहाँ आया था। उस समय यह नगर गुजरात की राजधानी था। यहाँ वैदिक धर्म को मानने वालो की सख्या अधिक थी। यह नगर विद्या की भी एक पीठ था। 'ब्राह्मस्फुट-सिद्धान्त' के रचियता ब्रह्मगुप्त ने वि० स० ६८५ मे इसी नगर मे उपरोक्त ग्रन्थ की रचना की थी। 'शिशुपाल-वध' महाकाव्य का कर्ता माघ कवि यही का रहने वाला था। यहाँ अति प्राचीन जय स्वामी नामक सूर्य का मन्दिर है, जिसका जिर्णोद्धार वि० स० ११९७ मे पर-मार वशीय राजा कृष्णराज के समय मे हुआ था। विक्रम की ११ वी शताव्दी के आस-पास बने जैन मन्दिर भी देखने योग्य है।

## मंडोर

यह जोधपुर नगर से ५ मील उत्तर मे है। यहाँ का किला पहाडी पर है। इसका प्राचीन नाम माडवपुर मिलता है। कहते है कि जहाँ पचकुण्ड स्थान है, वहाँ माडव्य ऋषि का आश्रम था। पचकुण्ड के पास ही राजकीय श्मशान है जहा प्राचीन राजाओ और रानियो के स्मारक बने हुए है। मडोर मे भी प्राचीन राजाओ के स्मारक बने हुए है। जिनमे महा-राजा अजीतसिहजी का देवल विशाल और दर्शनीय है। यहाँ से थोडी दूर महाराजा अभय-सिहजी के समय का बना तेतीस करोड देवी-देवताओ का देवालय है, जो एक पत्थर की चट्टान काट कर उसके नीचे बनाया गया है। यहाँ १६ मूर्तियाँ है जिनमे ७ देवताओ की और ६ बडे वीर पुरुषो की है। इनके पास ही काळा-गोरा भैरू व गणेशजी की बडी प्रतिमायें है। मडोर के भग्नावशेषो मे एक जैन मन्दिर भी है जो दशवी शती का प्रतीत होता है। मडोर का बगीचा बडा सुन्दर है। यह पहले नागवशी क्षत्रियो के अधीन रहा, इसी से इसके पास नागकुण्ड और नागाद्रि नदी है। यहाँ प्रतिवर्ष भादो कृष्णा ५ को नागपचमी का मेला लगता है। बाद मे यह प्रतिहारो (ईदो) और उनसे राठौडो को दहेज मे मिला। तब से यहाँ राठोडो का अधिकार हुआ।

## माँडलगढ

मेवाड की राजधानी उदयपुर से १०० मील उत्तर पूर्व मे माँडलगढ का किला है। इसको किसने बनवाया था यह अनिश्चित है। इसकी आकृति मडल के समान होने से ही यह माँडलगढ कहलाया।

यह गढ पहले अजमेर के चौहानो के राज्य मे था, किन्तु बाद मे पृथ्वीराज के भाई हरिराज से कुतुबुद्दीन एबक ने छीन लिया। पुन इसे हाडौती के चौहानो ने अपने अधिकार मे कर लिया। हाडो से यह किला मेवाड के महाराणा खेता के अधिकार मे आया। यह गढ १८५० फुट ऊँची पहाडी पर बना हुआ है। इसके चारो ओर आधा मील लम्बाई का कोट बना हुआ है। गढ मे दो जलाशय भी है जो दुष्काल मे सूख जाते थे, इस कारण इन जला-शयो मे दो कुए खुदवा दिये, जिनमे जल कभी नही टूटता। यहाँ ऋषभदेव का जैन मन्दिर और ऊँडेश्वर और जलेश्वर के शिवालय दर्शनीय हैं।

## मेड़ता

यह एक प्राचीन नगर है। इसका प्राचीन नाम मेडन्तक मिलता है, जिसका अपभ्रंश मेडता है। मडोवर के प्रतिहार सामन्त वाउक ने वि० स० ८९४ मे मेडते को अपनी राजधानी बनाया था। राव जोधाजी के पुत्र राव दूदाजी को यह नगर जागीर मे मिला था। बाद मे इसे राव मालदेव ने जैमल मेडतिया से छीन कर नष्ट-भ्रष्ट कर दिया था। अब यहाँ प्राचीन वस्तुओ मे केवल १२ वी शताब्दी के आसपास के दो स्तभ, लक्ष्मी का मदिर व उसकी प्राचीन मूर्तिये शेष है। मुसलमानो के समय की बहुत सी मस्जिदे भी है। यहाँ के जैन मदिर नवीन है किन्तु उनकी मूर्तियें प्राचीन है जिन पर १५ वी व १७ वी शताब्दी के लेख खुदे हुए है।

## रेवा नदी (नर्मदा)

अति वेगवान प्रवाह वाली यह नदी नर्मदा के नाम से प्रसिद्ध है। इसका प्राचीन ऐतिहासिक नाम रेवा है। यह विन्ध्याचल पर्वत की शाखा अमरकटक पर्वत से निकल कर गुजरात के पश्चिमी भाग मे बहती है। गुजरात प्रान्त का एक प्राचीन व्यापारिक नगर भडोच इसी के किनारे पर स्थित है।

## लालकोट

इस नाम के दो प्राचीन किले है जिनमे से एक आगरे मे और दूसरा दिल्ली मे है। इनमे से प्रथम आगरे के किले का निर्माण सम्राट अकबर के समय मे हुआ था किन्तु इस किले मे कुछ इमारतें जहांगीर और शाहजहाँ के समय मे भी बनी थी। दूसरा किला दिल्ली मे शाहजहाँ के समय मे बनवाया गया था। ये लाल पत्थर के बने हुए है।

## विंझगिर (विन्ध्याचल पर्वत)

विन्ध्याद्रि प्रसिद्ध पर्वत श्रेणी जो भारतवर्ष के मध्य भाग मे पूर्व से पश्चिम को फैली हुई है। यह पर्वत आर्यावर्त देश की दक्षिण सीमा पर है। इसके दक्षिण का प्रदेश दक्षिण पथ कहलाता है। इससे दो प्रसिद्ध नदियें नर्मदा और ताप्ती दक्षिण और पश्चिम दिशा मे बह कर अरब की खाडी में गिरती है। इस पर्वत की अनेक शाखाएँ सतपुडा, हिन्दकुश आदि नाम से विख्यात है। पुराणानुसार यह सात कुल पर्वतो मे है और मनु के अनुसार मध्य प्रदेश की दक्षिणी सीमा है। यह पर्वत अनेक प्रकार की वनस्पतियो और फल-फूलो से भरा पडा है। इसी पर्वत के भाग मे एक टीले पर विन्ध्यवासिनी का मदिर है जो अति प्राचीन प्रतीत होता है।

## सखोधार (शंखोद्धार)

यह प्राचीन भू-भाग द्वारिकापुरी के निकट है और ओखा मडल के नाम से प्रसिद्ध है। पहले यह प्रसिद्ध बदरगाह था और ओखापोर्ट कहलाता था।

राव आसनाथजी के तीसरे भाई अज ने यहाँ के शासक (स्वामी) भोजराजजी को मार कर अपना अधिकार कर लिया। अज ने स्वय अपने हाथ से वहाँ के राजा का मस्तक

काटा था, इसलिए उसके वश के लोग वाढेल राठोड के नाम से प्रसिद्ध हुए जो अब भी उस भाग मे कही-कही आबाद हैं।

## सफरा (क्षिप्रा नदी)

भारतीय इतिहास की यह प्रसिद्ध नदी विन्ध्याद्रि पर्वतमाला की क्षिप्र नामक झील से निकल कर मध्य भारत मे बहती है। मालव प्रदेश का प्राचीन नगर उज्जयिनी इसी के किनारे है। राठोड वश के देश-भक्त व पराक्रमी वीर दुर्गादास ने अपने जीवन का अतिम समय यही व्ययतीत किया था और उनकी मृत्यु भी इसी के किनारे पर हुई थी। आज भी उनकी छत्री यहाँ मौजूद है।

## सरस्वती नदी

यह नदी माही काँटा से निकल कर पालनपुर के दक्षिणी भाग मे सिद्धपुर के पास से बहती हुई कुछ दूर पाटण के पास भूमि के अन्दर ही अन्दर बहती है। वहाँ से बनास के साथ साथ अनवरपुर के दक्षिण मे बहती हुई पाटण मे आती है।

यह वर्षा ऋतु मे तेजी से बहती है। शेष समय मे इसकी धारा बहुत क्षीण और मद गति से चलती है और रेतीली भूमि के अन्दर ही अन्दर बहती हुई कच्छ के रन मे गिरती है। इसे सस्कृत मे अन्त सलिला कहते हैं।

## साभर

यह नगर जोधपुर और जयपुर राज्यो की सीमा पर राजपूताने मे २६°-५५ 'उत्तर अक्षाश और ७५°११' पूर्व देशान्तर साभर झील के किनारे बसा हुआ है। यहाँ की प्रमुख साभर झील जो समुद्र की सतह से १२०० फुट ऊँचाई पर है, भरने पर इसका क्षेत्रफल ९० वर्गमील हो जाता है। यहाँ का नमक भारत मे सब जगह प्रसिद्ध है। यहाँ चौहानो की कुल देवी शाकभरी का प्राचीन मदिर है। इसीलिए शाकभरी का परिवर्तित रूप नाम साँभर पडा। यह नगर ८ वी शताब्दी से ही चौहानो की प्रधान राजधानी माना जाता है। अतः आज भी चौहानो को साँभर राव, साँभरी, सभरी आदि से सम्बोधित करते है। यह १३ वी शताब्दी से १७०८ ई० तक मुसलमानो के अधिकार मे रहा। बाद मे जोधपुर और जयपुर के शासको ने पुनः इसे अपने अधिकार मे कर लिया।

## साहजहांपुर (शाहजहाँपुर)

यह नगर आगरे के पास हरदोई जिले मे है। प्राचीन समय मे यह वैभवशाली नगरो मे से एक था किन्तु अब यह साधारण नगर है। जोधपुर के महाराजकुमार अभयसिहजी ने आगरे की ओर जाते हुए इस नगर को लूटा था और इसे बिलकुल नष्ट कर दिया था।

## सिरोही

शिवभाण के पुत्र सहसमल्ल गद्दीनशीन होकर सहसमल के नाम से प्रसिद्ध हुए। इन्होने वि० स० १४८२ (ई० स० १४२५) मे वैशाख सुदी २ को वर्तमान सिरोही नगर बसाया। यह शहर सिरणवा नामक पहाडी के नीचे बसाया हुआ है और पूर्व सिरोही

राज्य की राजधानी है। यह पश्चिमी रेलवे के पिंडवाडा स्टेशन से १६ मील दूर है। महाराव सेसमल ने इसे बसाया था। राजमहल पहाड पर बसे हुए है जिनका सौन्दर्य दूर-दूर से दिखाई देता है। इनमें से मुख्य और पुराना हिस्सा (भाग) जो अपने सौंदर्य के लिए अत्यधिक प्रसिद्ध है महाराव अखेराज ने बनाया था। शेष हिस्से भिन्न-भिन्न समय मे बने हुए है। राजमहलो के नीचे थोडी दूर पर जैन-मंदिरो का समूह है। जो देरासरी नाम से प्रसिद्ध है। इन जैन-मदिरो मे चौमुखीजी का मन्दिर मुख्य है जो विक्रम स० १६३४ (ई० स० १५७७) मार्गशीर्ष सुदी ५ को बना था। यहाँ शिव और विष्णु के मन्दिर भी है। शहर के निकट मान-सरोवर नामक एक वडा तालाव भी है जो अति सुदर है।

## सिवपुरी (शिवपुरी)

महाराव सिवभाण ने जिनका नाम शोभा था सिरणवा नामक पहाडी के नीचे वि० स० १४६२ मे सिवपुरी नामक नगर वसाया और उक्त पहाडी पर किला भी बनवाया। यह शहर महाराव सिवभाण के नाम से सिवपुरी कहलाया गया जो वर्तमान सिरोही से अनुमानत. दो मील पूर्व मे खण्डहर के रूप मे अद्यावधि विद्यमान है जिसको लोग पुरानी सिरोही कहते है। कालान्तर मे यही सिवपुरी सिरोही कहलाया जाने लगा।

## सूरत

यह गुजरात का एक प्रसिद्ध बन्दरगाह था। थेवनोट (Thevenot) के लेखानुसार १६६६ मे इसकी आमदनी १२००००० थी। यह बडा समृद्धिशाली नगर था। इसका किला ताप्ती नदी पर बना हुआ है जो समुद्र तट से १२ मील दूर है। ह्वेनसाग के कथनानुसार 'सूरत' या 'सौराष्ट्र' सातवी सदी मे उत्थान की चरम सीमा पर था। उस समय यह नगर इस प्रायद्वीप के सम्पूर्ण भाग को घेरे हुए था और वल्लभी नगर भी इसी के अन्तर्गत था। प्राचीन लेखानुसार इसकी ख्याति भी पूर्ण प्रायद्वीप के लिए सन् ६४० तक थी।

## सोजत

इस तहसील का मुख्य नगर है। यह पश्चिमी रेलवे के सोजत रोड स्टेशन से करीब ६ मील दूर है। इसका सुदृढ प्राचीन किला पहाडी पर बना हुआ है। यहाँ प्राचीन समय मे सोनगरा वश के चौहानो का अधिकार था। बाद मे महाराजा अजीतसिंह ने इसे अपने कब्जे मे कर लिया जो बहुत समय से राठोडो के अधिकार मे रहा।



# परिशिष्ट ४

**[सूरजप्रकाश के तीनों भागों में आये हुए ऐतिहासिक, पौराणिक और साहित्यिक व्यक्तियो का परिचय]**

## अधक

इसकी उत्पत्ति पार्वती के पसीने से बताते है। हिरण्याक्ष के तप से प्रसन्न होकर शिव ने इसे यही पुत्र दिया था। इसके सहस्र बाहु, सहस्र सिर और दो सहस्र नेत्र थे। यह अधो की तरह झूम-झूम कर चलता था। इसीसे अधक कहलाया। पार्वती की अवज्ञा के कारण शिव का इससे घोर युद्ध हुआ। इसके रक्त-बिन्दुओ से अनेको राक्षस पैदा होने लगे। तब मातृका की उत्पत्ति की गई जो रक्त को पी जाती थी। मातृका के तृप्त होने पर पुन नये अधक पैदा होने लगे। विष्णु की युक्ति से सारे अधक विलीन हो गये। मुख्य अधक को शिव ने त्रिशूल पर लटका दिया। स्तुति करने पर शिव ने उसको गनाधिपत्य बनाया। मतातर से यह दिति का पुत्र था। जब दिति के समस्त पुत्रो का वध हो गया तब दिति की प्रार्थना पर अधक की उत्पति हुई। यह इतना अत्याचारी हुआ कि इसके आतक से त्रैलोक काँप उठा। अत मे यह शिव के हाथो मारा गया।

## कल्याणदास मेहड़ू

ये डिंगल के कवि मेहडू जाडा के पुत्र थे और जोधपुर के महाराजा गजसिंहजी के कृपा-पात्रो मे थे। ये असाधारण गुण-सम्पन्न प्रतिभावान व्यक्ति थे। इनकी रचनाएँ अधिकतर वीर जातियो और वीर पुरुषो की प्रशसा मे लिखी मिलती है। इनकी असाधारण काव्य-प्रतिभा के कारण ही महाराजा गजसिंहजी ने इनको लाख पसाव प्रदान किया था।

बूदी के वीर हाडा राव रतनसिंह पर लिखी हुई कविता "राव रतनसिंह री वेलि" इनकी प्रसिद्ध रचना है।

## कवि भारवि

जीवन परिचय :— पह्लव राजा सिंह विष्णु वर्मा का सभा-पण्डित था। इसका रचित ग्रन्थ किरातार्जुनीय महाकाव्य है। इसके चरित्र के विषय मे लोगो को बहुत कम मालूम है। अवन्ति सुन्दरी कथा के अनुसार भारवि का दूसरा नाम दामोदर था। यह कौशिक गोत्रीय नारायन स्वामी का पुत्र था। यह एलिचपुर (Ellichpore) का था। इसका समय ई० स० ५७० का अनुमान किया जाता है। ई० स० ६३४ के आपहोल के शिलालेख मे कालि-दास के साथ इसका भी नाम खुदा है। इसलिये सप्तम शतक के आरभ मे भारवि की कीर्ति प्रसृत थी। कीथ के कथनानुसार ई० ६६० के लगभग रचित काशी के वृत्ति ग्रथ मे भारवि का निर्देश आया है। इसलिये यह मान लेना आवश्यक होगा कि ई० ६२४ के कम से कम

१०० वर्ष पहले भारवि विद्यमान था। आपहोल के शिलालेख से यह भी अनुमान हो सकता है कि भारवि दक्षिण का निवासी था। कीथ ने भारवि का समय ई० स० ५०० के लगभग माना है। दूसरे ५५० के लगभग मानते है।

## कालयवन

यह वडा पराक्रमी राजा हुआ है। इसके जन्म के विषय मे यह कथा प्रचलित है कि महर्षि गार्ग्य को यादवो ने भरी सभा मे नपुसक कह कर अपमानित किया था। इससे क्षुब्ध हो गार्ग्य ने वारह वर्ष तक केवल लोहचूर्ण खा कर पुत्रप्राप्ति के लिये शिव की घोर तपस्या की। इसी के फलस्वरूप गोपाली नाम की अप्सरा के गर्भ से कालयवन का जन्म हुआ। इसका पालन एक यवन राजा ने किया था, इसी से इसका नाम कालयवन पडा। काल बडा पराक्रमी था। इसने जरासध के साथ यादवो पर आक्रमण किया, जिससे भयभीत हो सारे यादव कृष्ण के कहने से द्वारिका भाग गये। स्वय कृष्ण भी हिमालय मे जा छिपे। कालयवन भी कृष्ण का पीछा करता हुआ वहाँ पहुँचा, जहाँ मान्धाता का पुत्र मुचकुद सो रहा था। इसने मुचकुद को ही कृष्ण समझ कर पाँव की ठोकर मार कर उसे जगाया। निद्रा भग होने पर मुचकुद ने नेत्र उठा कर कालयवन की ओर देखा जिससे वह भस्म हो गया।

## किसनाजी आढ़ा

दुरसा आढा का पुत्र महान् प्रतिभावान् कवि किसनाजी आढा महाराजा गजसिंह का कृपापात्र था। इसकी फुटकर रचनाये व गीतो का सग्रह मिलता है। इसकी कविता से प्रभावित हो कर महाराजा गजसिंह ने इसको सोजत तहसील का गाव पाचेटिया प्रदान किया।

## केसोदास गाडण

यह गाडण शाखा का चारण कवि था। इसका जन्म जोधपुर राज्यान्तर्गत गाडणो की बासणी मे सदामल के घर वि० स० १६१० मे हुआ था। यह सदैव साधुओ की तरह गेरुआ वस्त्र पहिनता था। "वेलि कृष्ण रुक्मणी री" के रचयिता राठौड पृथ्वीराज ने इसकी प्रशसा मे यह दोहा कहा था—

> 'केसौ' गोरख नाथ कवि, चेलौ कियौ चकार।
> सिध रूपी रहता सवद, गाडण गुण भडार ॥१॥

केसोदास जोधपुर के महाराजा गजसिंह के कृपापात्रो मे था। गुण रूपक वध' की रचना पर प्रसन्न हो कर महाराजा गजसिंह ने इसको लाख पसाव का पुरस्कार दिया था। इसके रचित ग्रथ (१) गुण रूपक वध, (२) राव अमरसिंह रा दूहा, (३) नीसाणी विवेक वारता, (४) गज गुण चरित्र आदि है।

## माघ कवि

इसका समय ई० स० ६६० से ६७५ तक का माना है। सस्कृत साहित्य की प्राचीन

परम्परा में माघ कवि की अत्यन्त प्रशसा की गई है। इसका विरचित 'शिशुपाल-वध' नामक एक महाकाव्य उपलब्ध है।

माघ कवि ने अपने विषय मे बहुत कुछ कहा है। इसके पिता दत्तक सर्वाश्रय और पितामह सुप्रभदेव थे। यह सुप्रभदेव राजा वर्मलात का मंत्री था। इस राजा का उल्लेख ई० स० ६२५ के एक शिलालेख में विद्यमान है इसलिए माघ कवि का समय इसके अनुसार सप्तम शतक का उत्तरार्ध (ई० स० ६५० से ७००) निश्चित होता है। यह कवि गुर्जर देश की उत्तर सीमा पर दक्षिण मारवाड मे आबू पहाड और लूनी नदी के बीच में विद्यमान भीनमाल या श्रीमाल नगर मे जन्मा था। इसी गाव का निवासी प्रसिद्ध ज्योतिषी ब्रह्मगुप्त भी था। यह माघ कवि चित्तौड के राजा द्वितीय भोज का समकालीन था। भोज नाम के तीन राजा हुए है। द्वितीय भोज चित्तौड में ई० स० ६५० से ६७५ तक राज्य करता था। माघ श्रीमाली ब्राह्मण था। यह बडा ही दानी था। इसने अन्त समय मे भी दान देकर ही प्राण छोडा था।

## माधोदास दधवाड़िया

केसोदास गाडण के समकालीन भक्त कवियो मे माधोदास दधवाडिया का नाम भी बडे आदर के साथ लिया जाता है। इसका जन्म जोधपुर राज्य के बलूदा ग्राम मे हुआ था। इसके पिता का नाम चूडाजी था। इसका जन्मकाल निश्चित तो नही है पर कई विद्वान अपनी अटकल से वि० स० १६१० और १६१५ के मध्य मानते है। जोधपुर के नरेश सूरसिह इसके आश्रयदाता था। पृथ्वीराज राठौड से भी इसका परिचय था। 'वेलि' को सुन कर यह बडा प्रसन्न हुआ और मुक्त कठ से इसकी प्रशसा की, इस पर पृथ्वीराज ने भी इसकी प्रशसा मे यह दोहा कहा—

चूडै चत्रभुज सेवियो, ततफळ लागो तास।
चारण जीवो चार जुग, मरो न माधोदास॥

इसका रचनाकाल सत्रहवी शताब्दी का मध्य माना जाता है किन्तु मिश्र बधुओ ने वि० स० १६६४ माना है। जीवन के अतिम काल मे यवन इसकी गायें चुरा कर ले गये। पता लगने पर अपने पुत्र सहित उनका पीछा किया और उनसे युद्ध करते हुए वि० स० १६६० मे वीरगति को प्राप्त हुआ।

## मुंणोत नैणसी

नैणसी का जन्म वि० स० १६६७ (ई० स० १६१० ता० ६ नवम्बर) को हुआ था। इसका पिता जयमल महाराजा गजसिह के शासनकाल मे राज्य के दीवान था। नैणसी भी वीर, विद्यानुरागी, नीतिज्ञ और इतिहास-प्रेमी व्यक्ति था। इसने राज्य के विद्रोही सरदारो का दमन कर के अपनी वीरता का परिचय दिया। उसका लिखा हुआ ऐतिहासिक ग्रथ 'नैणसी री ख्यात' के नाम से प्रसिद्ध है। इसमे राजपूताना, गुजरात, काठियावाड, कच्छ, मध्यभारत, बघेलखड और बुदेलखड के इतिहास की पूर्ण सामग्री है। नैणसी का अन्य ग्रथ 'जोधपुर राज्य का गैजेटियर' है जिसमे इस राज्य के सारे परगनो का हाल है। यही नही नैणसी ने जोधपुर की फसलो और आमदनी के लिहाज से मर्दुमशुमारी कर रेखचाकरी नियत की।

इसी कारण से नैणसी को राजपूताने का अब्दुल फजल कहा जाता है। ऐसे वीर पुरुष ने वि० स० १७२७ (ई० स० १६७० मे) अपने पेट मे कटार मार कर शरीरात कर दिया।

## राजसिंहजी बारहठ

महाराज गजसिंह के समय के प्रसिद्ध कवि राजसी गाव जालीवाडा के रहने वाले थे। इसकी मृत्यु पर महाराजा गजसिंह ने बहुत शोक प्रकट किया। एक समय दिल्ली जाते हुए महाराजा की सवारी जालीवाडे से निकली तो महाराजा को बारहठ राजसिंह की याद आ गई। महाराजा हाथी से उतरे और चार दोहे मरसिए के कहे—

इण खूनी रहमाण सू, परतन लागौ पाण।
रतन अमोलक 'राजसी,' जो किम दीजे जाण ॥ १
हथ जोडा रहिया हमै, गढवी काज गरत्थ।
ऊ 'राजड' छत्रधारिया, गयौ जोडावण हत्थ ॥ २
'रोहड' रूपग रच्चणौ, मो वस करणौ मन्न।
मुरधर रयणायर माह, 'राजड' गयौ रतन्न ॥ ३

## हेम सामोर

कवि हेम, सामोर गोत्र का चारण वीकानेर राज्यान्तर्गत सीथल गाव का निवासी था। यह जोधपुर के महाराजा गजसिंह का कृपा-पात्र था। सस्कृत, प्राकृत और फारसी का विद्वान् होने के कारण इसका विशेप सम्मान था। इसका रचनाकाल सवत् १६८५ के आसपास माना जा सकता है। इसका लिखा हुआ 'गुण भाखा चरित्र' नामक ग्रथ मिलता है जिसमे महाराजा गजसिंह का चरित्र वर्णित है।

## लखौ बारहठ

यह रोहडिया शाखा के चारण मारवाड राज्य के साकडा परगने के गाव नानणियाई के रहने वाले थे। यह बादशाह अकबर के कृपापात्रो मे थे। ऐसा कहा जाता है कि बादशाह अकबर ने इनको मथुरा के पास साढे तीन लाख की जागीर प्रदान की थी, और इसे 'वरण पातसाह' की उपाधि भी दी थी। इनका रचित 'पाबू-रासौ' प्रसिद्ध है। जोधपुर के महाराजा सूरसिंह ने इन्हें लाख पसाव दिया था।

## संकर बारहठ

सतरहवी शताब्दी के पूर्वार्द्ध के कवियो मे बारहठ सकर भी उल्लेखनीय कवि हुए है। ये रोहडिया शाखा के चारण थे। वि० स० १६४३ मे जोधपुर के महाराजा उदयसिहजी के समय राज्य के चारणो ने आऊवा गाव मे धरना दिया था उसमे ये भी मौजूद थे। वीकानेर के प्रसिद्ध राजा रायसिंह द्वारा इनको सवा करोड का दान दिया गया था जो सर्व प्रसिद्ध है। जोधपुर महाराजा सूरसिंह ने इसकी रचनाओ से प्रभावित होकर इसको लाख पसाव दिया था।

## खेतसी लालस

शेरगढ तहसील का गाव जुडिया के रहने वाला था। महाराजा सूरसिंह और उसके

बाद महाराजा गजसिंह का कृपापात्र रहा। महाराजा गजसिह ने अपने समय के प्रसिद्ध व प्रतिभावान पन्द्रह कवियो को लाख पसाव प्रदान किए उनमे से एक यह भी था। इसको जोधपुर तहसील का गाव भाटिलाई प्रदान किया गया। यह गाव अब तक इसके वशजो के अधिकार मे रहा।

## चाणूर

यह वडा पराक्रमी राक्षस हुआ है। यह कस का अनुचर था। भागवत पुराण की कथा के अनुसार यह पिछले जन्म मे मय नामक दानव था। यह मल्ल युद्ध मे वडा निपुण था। कृष्ण को मारने के लिये कस ने इसको धनुपयज्ञ के समय मुख्य द्वार पर रक्षक के रूप मे रक्खा था, जहाँ इसने कृष्ण को मल्ल युद्ध के लिये ललकारा था। कृष्ण ने वही पर चाणूर का वध किया। इसीलिये कृष्ण को चाणूर-सूदन भी कहते है।

## जालधर (जलधर)

शिव के तृतीय नेत्र की अग्नि से उत्पन्न एक अति पराक्रमी राक्षस था। एक समय इन्द्र शिव के दर्शनार्थ कैलाश गया, वहाँ एक भयकर पुरुष को बैठे देखा, उससे पूछने पर कुछ भी उत्तर न मिला तो इन्द्र ने वज्र-प्रहार किया, जिससे वह नीलकठ हो गया और भाल का तृतीय नेत्र खुल गया। उसकी ज्वाला इन्द्र को भस्म करने लगी। इन्द्र की प्रार्थना पर शिव ने वह ज्वाला समुद्र मे फेक दी। उससे एक बालक पैदा हुआ जिसके रोने की ध्वनि से ससार वहरा हो गया। उसे ब्रह्मा को सौपा गया। उसने ब्रह्मा की गोद मे लेटे-लेटे ब्रह्मा की मूछ नोच दी। उसका नाम जालधर रखा और वर दिया कि शिव के सिवाय उसे कोई मार न सके। इसकी उत्पत्ति गगा के व समुद्र के सयोग से भी वताते हैं। ब्रह्मा ने इसे असुरो का राज्य दिया। मय दैत्य ने इसकी राजधानी की रचना की। वृन्दा के साथ इसका विवाह हुआ। पार्वती के रूप से मुग्ध हो इसने कैलाश पर आक्रमण किया। उस समय विष्णु ने जालधर का रूप बना वृन्दा के सतीत्व को नष्ट कर के चक्र द्वारा इसका सिर छेदन किया। वृन्दा सती हो गई और शाप दिया कि त्रेता मे विष्णु की पत्नी राक्षस द्वारा अपहरण की जायेगी और विष्णु को वन-वन भटकना पडेगा। जालधर के शव से निसृत तेज शिव के तेज मे विलीन हो गया।

## दक्ष प्रजापति

सती इनकी पुत्री थी। ये कारणवश शिव से द्वेष रखते थे। एक समय दक्ष के द्वारा रचित यज्ञ मे शिव का भाग नही रखा गया, न उन्हे निमन्त्रित ही किया गया। सती विना निमन्त्रित किये भी अपने गणो को साथ लेकर पिता दक्ष के यज्ञ मे गई। वहाँ शिव का भाग न देख कर अति क्रोधित हुई। उसी समय यज्ञ कुण्ड मे कूद कर जीवन का अत कर दिया। शिव के गणो ने दक्ष के यज्ञ को विध्वस कर दिया।

## दुरसो आढ़ौ

दुरसा आढा गोत्र के चारण मेहा का पुत्र था। इसका जन्म सवत् १५९२ मे जोधपुर राज्य के धूदला गाव मे हुआ था। इसकी माता धनीवाई ने जो बोगसा गोविन्द की वहिन

थी, निर्धनता के कारण इसका पालन-पोषण वडी कठिनता से किया। बगडी ठाकुर प्रताप-सिंह सूडा द्वारा इसका पालन-पोषण व शिक्षा-दीक्षा हुई। इसी का एक दोहा निम्न है—

माथै मावीताह, जनम तणौ क्यावर जितौ।
'सूडौ' मुध पाताह, पाळणहार प्रतापसी ॥

इसको बीकानेर के राजा रायसिह द्वारा चार गाव, एक करोड का पुरस्कार और एक हाथी प्राप्त हुआ था। काव्यरचना के फलस्वरूप दुरसा को धन, यश एव सम्मान बहुत प्राप्त हुआ। अकबर के दरबार मे भी इसकी बहुत प्रतिष्ठा थी। इसके रचित ग्रथो मे 'विरुद छिहत्तरी, किरतार बावनी, श्री कुमार अजाजीनी भूचरमोरी नी गजगत' प्रसिद्ध हैं। यह हिन्दू धर्म, हिन्दू जाति और हिन्दू सस्कृति का अनन्य उपासक था। राजस्थानी साहित्य मे दुरसा का स्थान बहुत ऊँचा है।

## नरहरदास (नरहरिदास)

यह रोहडिया गोत्र के चारण लक्खा का पुत्र था। इसका जन्म वि० सवत् १६०० के उत्तरार्द्ध मे हुआ था। अठारहवी शताब्दी के प्रारम्भिक काल के भक्त कवियो मे इसका नाम उल्लेखनीय है। इसका लिखा हुआ 'अवतार चरित्र' एक प्रसिद्ध ग्रथ है। इसके अतिरिक्त कवि की राजस्थानी मुक्तक रचनाये भी उपलब्ध हैं। 'अमरसिंह रा दूहा' और अनेक फुटकर गीत इसकी काव्य-प्रतिभा का प्रमाण देने मे पूर्ण समर्थ है। भक्ति इसका मुख्य विषय था।

## मल्लिनाथ

प्रसिद्ध टीकाकार मल्लिनाथ का समय ई० की १४वी शताब्दी का पूर्वार्द्ध माना गया है। इसका पूरा नाम 'कोलाचल मल्लिनाथ सूरि' था। कृष्णमाचारी के अनुसार यह तेलगु ब्राह्मण था। इसने कई सस्कृत काव्यो की टीका की है। इसके रचित काव्यो मे 'रघुवीर चरित' महाकाव्य है जिसमे राम के वनगमन से लेकर राज्याभिषेक तक की कथा है।



# परिशिष्ट ५

## (यवनराज्य की कुछ विशेष बातें)

### जेजियौ (जजिया कर)

यह एक धार्मिक कर था जो इस्लाम को स्वीकार नही करने वाले नागरिको पर लगाया जाता था। इस्लाम के अनुसार खलीफा धर्म और राज्य दोनो का सचालक माना जाता था। उनका धर्म-ग्रन्थ कुरान ही धर्म और कानून दोनो का प्रतिपादक ग्रन्थ माना जाता है। मुसलमान जिस देश को विजय करते थे वहाँ के नागरिको से जो इस्लाम को मजूर नही करते थे उनसे एक प्रकार का कर लिया जाता था, जो जजिया कहलाता था। यह कर आमदनी के अनुसार लिया जाता था। यह अधिक आमदनी वालो को अधिक और कम आमदनी वालो को कम देना पडता था।

### नवरोजौ (नौ रोज का मेला)

यह मुसलमानो का धार्मिक उत्सव था, जो ईरानी प्रथा के अनुसार प्रति वर्ष, वर्ष के प्रारभ के दिन से मनाया जाता था। पहले यह उत्सव ६ दिन तक चलता था। भारत मे यह उत्सव अकबर ने ही अपने राज्य मे प्रारभ किया था और उसने १६ दिन तक बढा दिया था। मुगल शाही के युग मे यह उत्सव गर्मियो मे मनाया जाता था। इस उत्सव मे स्त्रियाँ और पुरुष समान रूप से सम्मिलित होते थे, किन्तु इनके स्थान अलग-अलग होते थे। उस उत्सव के अवसर पर सम्राट् का शानदार दरबार लगता था। इस अवसर पर प्रदर्शनी भी लगती थी। इस नुमाइश मे मुगल कारीगरी की अनेको वस्तुऐ बिकने आती थी। इस उत्सव मे मुगल साम्राज्य के अधीनस्थ राजा भी शरीक होते थे।



# परिशिष्ट ६

## सूर्य-वंश

[ग्रंथ के प्रथम भाग मे आए हुए सूर्यवंश का पुराणानुसार वंश-वृक्ष]




* आंगिरस ब्राह्मण इन्ही की भार्या से उत्पन्न हुए थे।

† इन्होने एक हजार सावत्सरिक सत्र किये थे।

**७क**
- ककुत्स्थ (पुरजय)
- अनेनाः
- पृथु
- विश्वगश्व (विष्टराश्व-विश्वगन्धि)
- आर्द्र
- युवनाश्व (प्रथम)
- शावस्त (श्रावस्त)‡
- बृहदश्व
- कुवलयाश्व (धुधुमार)
  - ७क(१) कपिलाश्व
  - ७क(२) भद्राश्व
  - ७क(३) दृढाश्व
    - प्रमोद
    - हर्यश्व (प्रथम)

**७घ**
- मिथि (जनक)
- उदावसु*
- नन्दिवर्धन
- सुकेतु
- देवरात
- बृहदुक्थ (बृहद्रथ)
- महावीर्य
- धृतिमत
- सुधृति
- धृष्टकेतु
- हर्यश्व
- मरु

**१०**
- विश
- विविंश
- खनीनेत्र
- करन्धम
- अविक्षित
- मरुत्त (चक्रवर्ती)
- नरिष्यत
- दम
- राष्ट्रवर्धन (राज्यवर्धन)
- सुधृति
- नर
- केवल

**११**
- ऊरुश्रवा
- देवदत्त अग्निवेश्य या कानीन या जातूकर्ण्य

---

* इन्होने एक हजार सावत्सरिक सत्र किये थे।

‡ श्रावस्ती नगरी बसाई।

७क(३।१।आ)
- असदश्व
  - हर्यश्व (द्वितीय) दृषद्वती
    - वसुमना (वसुमत)
      - त्रिधन्वा
        - त्रैयारुण
          - सत्यव्रत (त्रिशंकु) सत्यरता
            - हरिश्चन्द्र
              - रोहित
                - हरित
                  - चचु (चप)
                    - विजय ७क(३।१।आ।१)
                      - रुरुक (भरुक)
                    - सुदेव ७क(३।१।आ२)

७घ
- ७घ(क१) कृतध्वज
  - केशिध्वज
    - द्रुत (भीत) (ऋतु)
      - भानुमान्
        - शतद्युम्न (प्रद्युम्न)
          - शुचि मुनि
            - सनद्वाज (ऊर्जवह)
              - ऊर्ध्वकेतु (शकुनि)
                - अज (अजन)
                  - पुरुजित् (ऋतुजित्)
                    - अज
                      - अरिष्टनेमि
                        - श्रुतायु
- ७घ(क२) मितध्वज
  - खाण्डिक्य

१०
- सोमदत्त
  - सुमति (स्वमति)
    - जनमेजय

७क(३।१।आ१)
वृक (धृतक)
|
यादवी=बाहु (असित)
|
केशिनी=सगर=सुमति
|
साठ हजार पुत्र    असमंजस
|
अंशुमान्
|
दिलीप (प्रथम)
|
भगीरथ
|
श्रुत
|
नाभ (नाभाग)
|
अंबरीष
|
सिंधुद्वीप
|
अयुताश्व (अयुतायु, अयुताजित)
|
ऋतुपर्ण
|
सर्वकाम (आर्तपर्णी)

७घ(क१)
|
सुपार्श्वक
|
चित्ररथ
|
क्षेमधि
|
समरथ
|
सत्यरथ
|
उपगुरु
|
उपगुप्त
|
वस्वनत
|
युयुध
|
सुभाषण
|
श्रुत
|
जय
|
विजय
|


७क(३।१।आ१)
सुदास
(कल्माषपाद) मित्रसह=मदयती
अश्मक
मूलक (नारिकवच)
शतरथ
एलविल
विश्वसह
दिलीप (द्वितीय)—(खट्वाग) चक्रवर्ती
दीर्घबाहु
रघु
अज
कोसल्या — दशरथ — सुमित्रा — कैकेयी
राम
लक्ष्मण
शत्रुघ्न
भरत
७घ(क१)
ऋतु
सुनक
वीतहव्य
धृति
बहुलाश्व
कृति

७क(३-१-आ१क): लव, कुश

७क(३-१-आ१ख): अगद, चन्द्रकेतु

७क(३-१-आ१ग): सुबाहु, सूरसेन

७क(३-१-आ१घ): तक्ष, पुष्कर

| कुश | ७क(३-१-आ१ख-१) अगद / ७क(३-१-आ१ख-२) चन्द्रकेतु | ७क(३-१-आ१ग-१) सुबाहु | ७क(३-१-आ१ग-२) सूरसेन | ७क(३-१आ१घ-१) तक्ष / ७क( -१-आ१घ-२) पुष्कर |
|---|---|---|---|---|
| | वज्रनाथ | सुसधि | भानुरथ (भानूमान् | रणजय |
| अतिथि | शखन | मर्ष (मर्षण) | प्रतीकाश्व | सजय |
| निषध | द्युपिताश्व | सहस्वान् | सुप्रतीक | शुद्धोधन |
| नल (नभ) | विश्वसह | विश्रुनवान् | मरुदेव | शाक्य |
| पुडरीक | हिरण्यनाभ | बृहद्बल × | सुनक्षत्र | लागल (राहुल) |
| क्षेमधन्वा | पुष्य | बृहद्रथ | किन्नर | प्रसेनजित |
| देवानीक | ध्रुवसन्धि | बृहत्क्षय | अतरीक्ष | क्षुद्रक |
| अहिनगु (अहीन) | सुदर्शन | क्षय | सुतपा (सुपर्ण) | रणक (क्षुलिक) |
| पारियात्र (पारिपात्र) | अग्निवर्ण | वत्सव्यूह | अमित्रजित | सुरथ |
| दल | शीघ्र | दिवाकर | बृहद्राज | सुमित्र |
| बल | मरु | सहदेव | बर्हि (धर्मी) | |
| औक | प्रसुश्रुत | बृहदश्व | कृतजय | |
| (शेष कालम २ पर) | (शेष कालम ३ पर) | (शेष कालम ४ पर) | (शेष कालम ५ पर) | |



× यह महाभारत युद्ध मे अभिमन्यु के द्वारा मारा गया ।

पुराणो के अनुसार इक्ष्वाकु वश सुमित्र से समाप्त हो जाता है । उसके आगे वशवृक्ष निम्न प्रकार चलता है—

| बीकानेर का शिलालेख स० १६५० | नैणसी की ख्यात | प्राचीन ख्यात स० १७२५ | प्राचीन ख्यात स० १७१५ |
|---|---|---|---|
| .. | | वपुल | पपुल्ली |
| ... | . | ननपाल | नरपाल |
| तुगनाथ | तुगनाथ | मीतुग | सेतुग |
| भरत | भरत | भरत | भरत |
| पुजराज | पुजराज | पुज | पज |
| वभ | वभ | वभ | वभ |
| अजेयचद्र | अजैचद्र | | .. |
| अभड यश्व | अभैचद | अभैचद | अभयचद |
| विजयचद्र | विजैचद | उदैचद | विजयचद |
| जयचद्र | जैचद | नरपति | जयचद |
| | | कनकसेन | .. |
| . | .. .. | सहजसेत (सेन) | . |
| . | .. | मेधमेन | |
| ... | ... .. | वीरभद्र | .. |
| | . . | देवसेन | |
| | ... . | विमलसेन | .. |
| | | दानसेन | .. |
| . | .. . | मुकुदसेन | |
| | . . | भूधरसेन | . |
| . | | राजसेन | . |
| | .. | थिरपाल | . |
| . . .. | . | श्रीपुज | . |
| वरदायीसेन | वरदाईसेन | वरदाईसेन | वरदाईसेन |
| सीतराम | सेतराम | सेतराम | सेतराम |
| सीह | सीहो | सीहो | सीहो |
| | आसथान | आसथान | आसथान |



[1] उपर्युक्त वशवृक्ष का सबध दान-पत्रो से मिलने वाले शुद्ध वशवृक्ष से जोडने के साथ दिया गया है । यहा से आगे महाराजा अभयसिंह व महाराजकुमार रामसिंह तक का वशवृक्ष दान-पत्रो के अनुसार है जो शुद्ध माना जाता है।

दान-पत्रो के अनुसार शुद्ध वशावली—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | यशोविग्रह | | (वि० सवत्) ? |
| २ | महीचन्द्र | (न० १ का पुत्र) — | वि० सवत् ? |
| ३ | चन्द्रदेव | (न० २ का पुत्र) | वि० स० ११४८–११५६ |
| ४ | मदनपाल | (न० ३ का पुत्र) | वि० स० ११५४ |
| ५ | गोविन्दचन्द्र | (न० ४ का पुत्र) | ,, ११६१–१२११ |
| ६ | विजयचन्द्र | (न० ५ का पुत्र) | ,, १२२४ |
| ७ | जयचन्द्र | (न० ६ का पुत्र) | ,, १२२६–१२५० |
| ८ | हरिश्चन्द्र [हरसू, वरदाईसेन, प्रहस्त] | (न० ७ का पुत्र) | वि० स० १२५३ |
| ९ | सेतराम | (न० ८ का पुत्र) | वि० स० ? |
| १० | राव सीहो | (न० ९ का पुत्र) | ,, १२६८–१३३० |
| ११ | आसथान | (न० १० का पुत्र) | ,, १३३०–१३४८ |
| १२ | धूहड़ | (न० ११ का पुत्र) | ,, १३४८–१३६६ |
| १३ | रायपाल | (न० १२ का पुत्र) | ,, |
| १४ | कनपाल | (न० १३ का पुत्र) | ,, |
| १५ | जालणसी | (न० १४ का पुत्र) | ,, |
| १६ | छाडो | (न० १५ का पुत्र) | वि० स० १३८५–१४०१ |
| १७ | तीडो | (न० १६ का पुत्र) | ,, १४०१–१४१४ |
| १८ | सलखो | (न० १७ का पुत्र) | ,, १४२२–१४३१ |
| १९ | वीरम | (न० १८ का पुत्र) | ,, १४४० .. |
| २० | चूडो | (न० १९ का पुत्र) | ,, १४५१–१४८० |
| २१ | रणमल्ल | (न० २० का पुत्र) | ,, १४८४–१४९५ |
| २२ | जोधो | (न० २१ का पुत्र) | ,, १५१०–१५४५ |
| २३ | सातल | (न० २२ का पुत्र) | ,, १५४५–१५४८ |
| २४ | सूजो | (न० २३ का भाई) | ,, १५४८–१५७२ |
| २५ | राव गागो | (न० २४ का पुत्र) | ,, १५७२–१५८८ |
| २६ | मालदेव | (न० २५ का पुत्र) | ,, १५८८–१६१९ |
| २७ | चन्द्रसेण | (न० २६ का छोटा पुत्र) | ,, १६१९–१६३७ |
| २८ | राजा उदैसिंह | (न० २६ का ज्येष्ठ पुत्र) | ,, १६४०–१६५१ |
| २९ | सूरसिंह | (न० २८ का पुत्र) | ,, १६५१–१६७६ |
| ३० | गजसिंह | (न० २९ का पुत्र) | ,, १६७६–१६९५ |
| ३१ | महाराजा जसवन्तसिंह | (न० ३० का पुत्र) | ,, १६९५–१७३५ |
| ३२ | अजीतसिंह | (न० ३१ का पुत्र) | ,, १७६३–१७८१ |
| ३३ | अभैसिंह | (न० ३२ का पुत्र) | ,, १७८१–१८०५ |
| ३४ | रामसिंह | (न० ३३ का पुत्र) | ,, १८०५–१८०८ |

# राजस्थान पुरातन ग्रन्थ-माला

प्रधान सम्पादक—पद्मश्री मुनि जिनविजय, पुरातत्त्वाचार्य

++++++++++

## प्रकाशित ग्रन्थ

### १ सस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश

१. प्रमाणमजरी, तार्किकचूडामणि सर्वदेवाचार्यकृत, सम्पादक – मीमासान्यायकेसरी प० पट्टाभिरामशास्त्री, विद्यासागर। मूल्य—६ ००

२ यन्त्रराजरचना, महाराजा सवाईजयसिह-कारित। सम्पादक—स्व० प० केदारनाथ ज्योतिर्विद्, जयपुर। मूल्य—१ ७५

३ महर्षिकुलवैभवम्, स्व० प० मधुसूदनओझा-प्रणीत, भाग १, सम्पादक—म० म० प० गिरिधरशर्मा चतुर्वेदी। मूल्य—१०.७५

४ महर्षिकुलवैभवम्, स्व० प० मधुसूदन ओझा प्रणीत, भाग २, मूलमात्रम् सम्पादक—प० श्रीप्रद्युम्न ओझा। मूल्य—४ ००

५ तर्कसंग्रह, अन्नभट्टकृत, सम्पादक—डॉ. जितेन्द्र जेटली, एम ए, पी-एच डी., मूल्य—३ ००

६ कारकसबधोद्योत, प० रभसनन्दीकृत, सम्पादक—डॉ० हरिप्रसाद शास्त्री, एम ए, पी-एच. डी.। मूल्य—१ ७५

७. वृत्तिदीपिका, मौनिकृष्णभट्टकृत, सम्पादक—स्व.प पुरुषोत्तमशर्मा चतुर्वेदी, साहित्याचार्य। मूल्य—२ ००

८. शब्दरत्नप्रदीप, अज्ञातकर्तृक, सम्पादक—डॉ हरिप्रसाद शास्त्री, एम ए, पी-एच.डी। मूल्य—२.००

९. कृष्णगीति, कवि सोमनाथविरचित, सम्पादिका—डॉ प्रियबाला शाह, एम ए, पी-एच डी, डी लिट्। मूल्य—१.७५

१० नृत्तसग्रह, अज्ञातकर्तृक, सम्पादिका—डॉ प्रियबाला शाह, एम ए, पी-एच. डी., डी लिट्। मूल्य—१ ७५

११. शृङ्गारहारावली, श्रीहर्षकवि-रचित, सम्पादिका—डॉ प्रियबाला शाह, एम. ए, पी-एच डी, डी लिट्। मूल्य—२.७५

१२ राजविनोदमहाकाव्य, महाकवि उदयराजप्रणीत, सम्पादक—प० श्रीगोपालनारायण बहुरा, एम ए., उपसञ्चालक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर। मूल्य—२ २५

१३ चक्रपाणिविजय महाकाव्य, भट्टलक्ष्मीधरविरचित, सम्पादक—प० श्रीकेशवराम काशीराम शास्त्री। मूल्य—३ ५०

१४. नृत्यरत्नकोश (प्रथम भाग), महाराणा कुम्भकर्णकृत, सम्पादक—प्रो रसिकलाल छोटालाल पारिख तथा डॉ० प्रियबाला शाह, एम ए, पी-एच. डी., डी लिट्। मूल्य—३ ७५

१५. उक्तिरत्नाकर, साधसुन्दरगणिविरचित, सम्पादक—पद्मश्री मुनि श्रीजिनविजयजी, पुरातत्त्वाचार्य, सम्मान्य सचालक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर। मूल्य—४ ७५

१६ दुर्गापुष्पाञ्जलि, म०म० प० दुर्गाप्रसादद्विवेदिकृत, सम्पादक—प० श्रीगङ्गाधर द्विवेदी, साहित्याचार्य। मूल्य—४ २५

१७ कर्णकुतूहल, महाकवि भोलानाथविरचित, इन्ही कविवर की अपर सस्कृत कृति श्रीकृष्णलीलामृत सहित, सम्पादक—प० श्रीगोपालनारायण बहुरा, एम. ए, मूल्य—१.५०

१८ ईश्वरविलासमहाकाव्य, कविकलानिधि श्रीकृष्णभट्टविरचित, सम्पादक—भट्ट श्रीमथुरानाथशास्त्री, साहित्याचार्य, जयपुर। स्व पी के गोडे द्वारा अग्रेजी मे प्रस्तावना सहित। मूल्य—११ ५०

१९ रसदीर्घिका, कविविद्यारामप्रणीत, सम्पादक—प० श्रीगोपालनारायण बहुरा, एम.ए मूल्य—२ ००

२०. पद्यमुक्तावली, कविकलानिधि श्रीकृष्णभट्टविरचित, सम्पादक—भट्टश्रीमथुरानाथशास्त्री, साहित्याचार्य। मूल्य—४ ००

२१ काव्यप्रकाशसकेत भाग १ भट्टसोमेश्वरकृत, सम्पा०—श्रीरसिकलाल छो० पारीख, अग्रेजी मे विस्तृत प्रस्तावना एव परिशिष्ट सहित मूल्य—१२ ००

२२. काव्यप्रकाशसंकेत, भाग २ भट्टसोमेश्वरकृत, सम्पा०-श्रीरसिकलाल छो० पारीख, मूल्य-८ २५
२३. वस्तुरत्नकोष, अज्ञातकर्तृक, सम्पा०-डॉ० प्रियबाला शाह। मूल्य-४-००
२४. दशकण्ठवधम्, प० दुर्गाप्रसादद्विवेदिकृत, सम्पा०-प० श्रीगङ्गाधर द्विवेदी। मूल्य-४.००
२५. श्रीभुवनेश्वरीमहास्तोत्र, सभाष्य, पृथ्वीधराचार्यविरचित, कवि पद्मनाभकृत भाष्य-सहित पूजापञ्चाङ्गादिसवलित। सम्पा०-प. श्रीगोपालनारायण बहुरा। मूल्य-३.७५
२६. रत्नपरीक्षादि-सप्तग्रन्थ-सग्रह, ठक्कुर फेरू विरचित, सशोधक-पद्मश्री मुनि जिन-विजय, पुरातत्त्वाचार्य। मूल्य-६ २५
२७. स्वयंभूछन्द, महाकवि स्वयभूकृत, सम्पा० प्रो० एच डी. वेलणकर। विस्तृत भूमिका (अग्रेजी मे) एव परिशिष्टादि सहित मूल्य-७.७५
२८ वृत्तजातिसमुच्चय कवि विरहाङ्करचित, ,, ,, ,, मूल्य-५.२५
२९ कविदर्पण, अज्ञातकर्तृक, ,, ,, ,, मूल्य-६ ००
३०. कर्णामृतप्रपा, भट्टसोमेश्वरकृत सम्पा०-पद्मश्री मुनि जिनविजय। मूल्य-२.२५
३१. त्रिपुराभारती लघुस्तव, लघुपण्डितविरचित, सम्पा० ,, मूल्य-३ २५
३२ पदार्थरत्नमञ्जूषा, प० कृष्णमिश्रविरचिता, सम्पा० ,, मूल्य-३ ७५
३३. वृत्तमुक्तावली, कविकलानिधि श्रीकृष्णभट्ट कृत; स० प० भट्टश्रीमथुरानाथ शास्त्री। मूल्य-३ ७५

## २. राजस्थानी और हिन्दी

३४ कान्हडदेप्रबन्ध, महाकवि पद्मनाभविरचित, सम्पा०-प्रो० के.बी व्यास, एम. ए। मूल्य-१२.२५
३५ क्यामखां-रासा, कविवर जान-रचित, सम्पा०-डॉ दशरथ शर्मा और श्रीअगरचन्द नाहटा। मूल्य-४.७५
३६ लावा-रासा, चारण कविया गोपालदानविरचित, सम्पा०-श्रीमहताबचन्द खारैड। मूल्य-३ ७५
३७. वाकीदासरी ख्यात, कविराजा वाकीदासरचित, सम्पा०-श्रीनरोत्तमदास स्वामी, एम ए., विद्यामहोदधि। मूल्य-५ ५०
३८ राजस्थानी साहित्यसग्रह, भाग १, सम्पा०-श्रीनरोत्तमदास स्वामी, एम ए। मूल्य-२ २५
३९ राजस्थानी साहित्यसग्रह, भाग २, सम्पा०-श्रीपुरुषोत्तमलाल मेनारिया, एम ए, साहित्यरत्न। मूल्य-२ ७५
४० कवीन्द्र कल्पलता, कवीन्द्राचार्य सरस्वतीविरचित, सम्पा०-श्रीमती रानी लक्ष्मी-कुमारी चूडावत। मूल्य-२ ००
४१. जुगलविलास, महाराज पृथ्वीसिंहकृत, सम्पा०-श्रीमती रानी लक्ष्मीकुमारी चूडावत। मूल्य-१ ७५
४२. भगतमाळ, ब्रह्मदासजी चारण कृत, सम्पा०-श्री उदैराजजी उज्ज्वल। मूल्य-१ ७५
४३ राजस्थान पुरातत्त्व मन्दिरके हस्तलिखित ग्रथोकी सूची, भाग १। मूल्य-७ ५०
४४. राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठानके हस्तलिखित ग्रन्थोकी सूची, भाग २। मूल्य-१२ ००
४५ मुहता नैणसीरी ख्यात, भाग १, मुहता नैणसीकृत, सम्पा०-श्रीबद्रीप्रसाद साकरिया। मूल्य-८ ५०
४६ , ,, ,, ,, २, ,, ,, ,, मूल्य-६ ५०
४७ रघुवरजसप्रकास, किसनाजी आढाकृत, सम्पा०-श्री सीताराम लाळस। मूल्य-८ २५
४८ राजस्थानी हस्तलिखित ग्रन्थ-सूची, भाग १ स० पद्मश्री मुनि श्रीजिनविजय। मूल्य-४.५०
४९ राजस्थानी हस्तलिखित ग्रन्थ-सूची, भाग २—सम्पा०-श्री पुरुषोत्तमलाल मेनारिया एम ए, साहित्यरत्न। मूल्य-२ ७५
५० वीरवांण, ढाढी बादरकृत, सम्पा०-श्रीमती रानी लक्ष्मीकुमारी चूडावत। मूल्य-४ ५०
५१ स्व० पुरोहित हरिनारायणजी विद्याभूषण-ग्रन्थ-सग्रह-सूची, सम्पा०-श्रीगोपालनारायण बहुरा, एम ए और श्रीलक्ष्मीनारायणगोस्वामी दीक्षित। मूल्य-६.२५

५२. सूरजप्रकास, भाग १–कविया करणीदानजी-कृत, सम्पा०–श्री सीताराम लाळस। मूल्य–८.००
५३ „ „ २ „ „ „ „ मूल्य–९.५०
५४. „ „ ३ „ „ „ „ मूल्य–९.७५
५५. नेहतरग, रावराजा बुधसिंहकृत—सम्पा०–श्रीरामप्रसाद दाधीच, एम.ए. मूल्य–४.००
५६ मत्स्यप्रदेश की हिन्दी-साहित्य को देन, प्रो मोतीलाल गुप्त,एम.ए ,पी-एच डी. मूल्य–७ ००
५७. वसन्तविलास फागु, अज्ञातकर्तृक, सम्पा०–श्री एम सी. मोदी। मूल्य–५ ५०
५८. राजस्थान में सस्कृत साहित्य की खोज–एस. आर भाण्डारकर, हिन्दी-अनुवादक श्री ब्रह्मदत्त त्रिवेदी, एम ए, साहित्याचार्य, काव्यतीर्थ मूल्य–३ ००
५९ समदर्शी आचार्य हरिभद्र, श्रीसुखलालजी सिंघवी, मूल्य ३.००

## प्रेसों में छप रहे ग्रंथ

### संस्कृत

१ शकुनप्रदीप, लावण्यशर्मारचित, सम्पा०–पद्मश्री मुनि श्रीजिनविजय।
२. बालशिक्षाव्याकरण, ठक्कुर सग्रामसिंहरचित, सम्पा०–पद्मश्री मुनि श्रीजिनविजय।
३ नन्दोपाख्यान, अज्ञातकर्तृक, सम्पा०–डॉ० बी जे सांडेसरा।
४. चान्द्रव्याकरण, आचार्य चन्द्रगोमिविरचित, सम्पा०–श्री बी. डी. दोशी।
५ प्राकृतानन्द, रघुनाथकवि-रचित, सम्पा०–पद्मश्री मुनि श्रीजिनविजय।
६ कविकौस्तुभ, प० रघुनाथरचित, सम्पा०–श्री एम. एन. गोरे।
७ एकाक्षर नाममाला—सम्पा०–मुनि श्रीरमणिकविजय।
८. नृत्यरत्नकोश, भाग २, महाराणा कुंभकर्णप्रणीत, सम्पा०–श्री आर सी पारिख और डॉ प्रियबाला शाह।
९. इन्द्रप्रस्थप्रबन्ध, सम्पा०–डॉ दशरथ शर्मा।
१०. हमीरमहाकाव्यम्, नयचन्द्रसूरिकृत, सम्पा०–पद्मश्री मुनि श्रीजिनविजय।
११ स्थूलिभद्रकाकादि, सम्पा०–डॉ० आत्माराम जाजोदिया।
१२ वासवदत्ता, सुबन्धुकृत, सम्पा०–डॉ० जयदेव मोहनलाल शुक्ल।
१३ आगमरहस्य, स्व० प० सरयूप्रसादजी द्विवेदी कृत, सम्पा०–प्रो० श्रीगङ्गाधर द्विवेदी।

### राजस्थानी और हिन्दी

१४ मुहता नैणसीरी ख्यात, भाग ३, मुहता नैणसीकृत, सम्पा०–श्रीबद्रीप्रसाद साकरिया।
१५ गोरा बादल पदमिणी चऊपई, कवि हेमरतनकृत सम्पा०–श्रीउदयसिंह भटनागर, एम ए.
१६ राठौडारी वंशावली, सम्पा०–पद्मश्री मुनि श्रीजिनविजय।
१७ सचित्र राजस्थानी भाषासाहित्यग्रन्थसूची, सम्पा०–पद्मश्री मुनि श्रीजिनविजय।
१८ मीरा-बृहत्-पदावली, स्व० पुरोहित हरिनारायणजी विद्याभूषण द्वारा सकलित, सम्पा०–पद्मश्री मुनि श्रीजिनविजय।
१९ राजस्थानी साहित्यसंग्रह, भाग ३, सपादक–श्रीलक्ष्मीनारायण गोस्वामी।
२० रुक्मिणी-हरण, सायाजी झूला कृत, सम्पा० श्री पुरुषोत्तमलाल मेनारिया, एम ए ,सा रत्न
२१ सन्त कवि रज्जब : सम्प्रदाय और साहित्य डॉ० व्रजलाल वर्मा।
२२ पश्चिमी भारत की यात्रा, कर्नल जेम्स टॉड, हिन्दी अनु० श्रीगोपालनारायण बहुरा, एम ए.
२३ बुद्धिविलास, बखतराम शाहकृत, सम्पा०–श्रीपद्मधर पाठक, एम ए.

### अंग्रेजी

24 Catalogue of Sanskrit and Prakrit Manuscripts Part I, R.O.R.I. (Jodhpur Collection), ed, by Padamashree Jinvijaya Muni, Puratattvacharya
25 A List of Rare and Reference Books in the R O R I, Jodhpur, compiled by P D Pathak, M A

विशेष–पुस्तक-विक्रेताओं को २५% कमीशन दिया जाता है।